आप तरै तारै अवर, काठनाव चितचाव।
बूड़ै बोरै अवर को, ज्यों पाथर की नाव॥
जूआ खेले होतु है, सुख संपति को नास।
राजकाज नल ते छुट्यो, पांडव किय बनवास॥
सरस्वति के भंडार की बड़ी अपूरब बात।
ज्यों खरचै त्यौं त्यौं बढ़ै, बिन खरचे घटि जात॥
यह अनखोही बात पर को न देखि अनखात।
नकटी बूची इकनयनि, पान खाति मुसकात॥
देखा देखी करत सब, नाहिं न तत्त्वबिचार।
याको यह अनुमान है, भेड़चाल संसार॥
काज बिगारतु और को, इक निज काज सुधारि।
कियो मंत्र मिलि राज नृप, सुरथहि दियो निकारि॥
काज बिगारतु आपनौ, एक और के काज।
बलिहि निवारत नैन की हानि सही कबिराज॥
एक आपनो और को साधत काज सतोल।
अंगद अपने राम को, कीनो सभा सबोल॥
एक बिगारतु आपनौ और परायो काज।
रावन को अरु आपनो, किय घननाद अकाज॥
देखत को सुंदर लगै, उर में कपट बिषाद।
इंद्रायन के फलन सम भीतर कटुक सवाद॥
बिरहपीर ब्याकुल भये, आयो पीतम गेह।
जैसे आवत भाग ते आगलगे पर मेह॥
खरचत खात न जात धन, औसर किये अनेक।
जात पुराय पूरन भये, अरु उपजै अविवेक॥
चलै जु पंथ पिपीलिका, समुदपार ह्वै जाय।
जौ न चले तौ गरुडहू, पैंड़हु चलै न पाय॥
एक एक अच्छर पढ़ै, जानै ग्रंथबिचार।
पैंड पैंडहू चलत जो पहुंचै कोस हजार॥

भले बुरे हू सों करत, उपकारी उपकार।
तरवर छाया करतु है, नीच न ऊंच विचार॥
सजन करत उपकार को, वित माफिक जग माहिं।
गहरे गहरी छांहिं तरु, बिरले बिरली छांहि॥
बिन देखे जानी परै, देखै जहां निसान।
दीप धरै धन लाख पर, कोर ध्वजा फहरान॥
भले बंस को पुरुष सो, निहुरै बहु धन पाय।
नवै धनुष सद बंस को, जिहिं द्वै कोटि दिखाय॥
एक एक सों लगि रहै, अन्नोदक संबंध।
चोली दामन ज्यौं रच्यो, जगत जँजीराबंध॥
नेगी दूर न होतु है, यह जानौं तहकीक।
मिटत न ज्यों क्यों हू किये, ज्यों हाथन की लीक॥
चिदानंद घट में बसै, बूझत कहाँ निवास।
ज्यों मृगमद मृगनाभि में ढूँढत फिरतु सुवास॥
कै सम सौं कै अधिक सों, लरिये करिये बाद।
हारे जीते होतु है, दोऊ भांति सवाद॥
सज्जन सों रस पोखिये, त्यों त्यों बढ़त हुलास।
जेतौ मीठो वस्तु में, तेतौ अधिक मिठास॥
करिये सभा सुभावतो मुख ते बचन प्रकाश।
बिन समझे शिशुपाल के, बचनन भयो बिनाश॥
जासों पहुँचि न पाइये, तासों बहलि न ठानि।
गई प्रतिष्ठा करन की, फिर न बसे पुर आनि॥
सब काहू की कहत है, भली बुरी संसार।
दुर्योधन की दुष्टता, बिक्रम को उपकार॥
जोतिसरूपी ही सबै, सब शरीर में जोति।
दीपक धरिये ताख मे, सब घर आभा होति॥
वय प्रमान रुचि होति है, रुचि प्रमान मनमोद।
बालक खेल सुहावही, जोबन बिषयबिनोद॥

दान मान सनमान अरु, अपनी अपनी बानि।
छोटे छोटी गति कही, मोटे मोटी मानि॥
भले बुरे दोऊ रहौ चिरंजीव संसार।
जिन ते गुन अरु दोष को, जान्यौ परतु बिचार॥
सरस निरसतर होतु है, समै पाय सब कोइ।
दिन में परम प्रकाश रवि, चंद मंदद्युति होइ॥
बांकेपन ते होत है, बंदनीक सब लोय।
नमत द्वितीया चंद को, पूरन चंद न कोय॥
करिये जहँ पैसार तहँ, जो जानिये निसार।
चक्रव्यूह अभिमन्यु को सुन्यो सबन संसार॥
परुष बचन ते रोष, हित कोमल बचनसमाज।
रजक पछार्‌यो, कूदरी राखि लई ब्रजराज॥
सुदृढ सूर न चलै, चलै कायर लगि रनघात।
देवल डिगै न पवन ते, जैसे ध्वज फहरात॥
मित्र मित्र के काम को, देत बिभव करि हेत।
जैसे चंद प्रकाश करि, रविमंडल ते लेत॥
तन धनहू दै लाज के, जतन करत जे धीर।
टूक टूक है गिरत पै नहिं मुख फेरत बीर॥
भले बुरे गुरुजन-बचन, लोपत कबहुँ न धीर।
राजसाज को छाँडिकै, चले बिपिन रघुबीर॥
बिपतसमै हू देत हैं, सत पुरुषन के काम।
राज बिभीषन को दियो, वैसी बिरियां राम॥
लोकन के अपवाद को, डर करिये दिन रैन।
रघुपति सीता परिहरी, सुनत रजक के बैन॥
भले भले बिधिना रचे, पै सदोष सब कीन।
कामधेनु पशु, कठिन मनि, दधि खारो, ससि छीन॥
जैसो कारन होतु है, तैसो कारज थाप।
कर सर धनु प्रानी हनत, कर माला हरिजाप॥

इन को मानुषजन्म दै, कहा कियो भगवान।
सुंदर मुख बोल न सकैं, दै न सकैं धनवान॥
कहा कहौं बिधि की अबिधि, भूले परे प्रबीन।
मूरख को संपति दई, पंडित संपतिहीन॥

---

## 15—GHANANAND (ANANDGHAN)

Anandghan or Ghananand was a Kayasth of Delhi but subsequently became a Vaishnava of the Nimbarka sect and resided at Brindaban. He was killed when Nadir Shah sacked Muttra. He is the author of *Sujansagar*, *Kokasagar*, *Rasakeliballi* and *Kripakandanibandha*.

Another work of his, the *Birahalila*, a poem in Khariboli was edited by Mr. K. P. Jaiswal who found a copy of it in the library of the British Museum, and published by the Kashi Nagari Pracharini Sabha in 1907.

The accompanying extract is taken from the *Sujanasagar* edited by my friend Babu Jagannathdas Ratnakar B. A. and published by Babu Amir Sinha in 1897.

---

# सुजानसागर

कवित्त

प्रीतम सुजान मेरे हित के निधान कहौ
कैसे रहैं प्रान जो अनखि अरसायहौ।
तुम तो उदार दीन हीन आनि परयो द्वार
सुनियै पुकार याहि कौलौं तरसायहौ।
चातक है रावरो अनोखो मोहि आवरो
सुजान रूपबावरो बदन दरसायहौ।
विरह नसाय दया हिय मैं बसाय आय
हाय कब आनँद को घन बरसायहौ॥ १॥
केतो घट सोधौं पै न पाऊँ कहां आहि सो धौं
को धौं जीव जारै अटपटी गति दाह की।
धूम कौं न धरै गात सीरो परै ज्यों ज्यों जरै
ढरै नैन नीर बीर हरै मति आह की।
जतन बुझैहै सब जाकी झर आगें अब
कबहूँ न दबै भरी भभक उमाह की।
जब तें निहारे घनआनँद सुजान प्यारे
तब तें अनोखी आगि लागि रही चाह की॥ २॥
राति द्यौस कटक सजेही रहै दहै दुख
कहा कहौं गति या बियोग बजमारे की।
लियो घेरि औचक अकेलौ कै बिचारौ जीव
कछु न बसाति यौं उपाय बलहारे की।
जान प्यारे लागो न गुहार तौ जुहार करि
जूझिहै निकसि टेक गहे पनधारेकी।

हेत खेत धूरि चूरि चूरि ह्वै मिलैगो तब
चलैगी कहानी घनआनँद तिहारे की ॥ ३ ॥

सवैया

सोयें न सोइबो जागें न जाग अनोखियै लाग सु आंखिन लागी।
देखत फूल पै भूल भरी यह सूल रहै नितही चित जागी ॥
चेटक ज्ञान सजीवनमूरति रूप अनूप महारस पागी।
कौन वियोग दशा घनआनँद मो मति सङ्ग रहै अति खागी ॥४ ॥

कवित्त

रूप उजियारे जान प्राननि के प्यारे कब
करौगे जुन्हैया दैया बिरह-महातमैं।
सुखद सुधासी हँसि हेरनि पिवाइ पिय
जियहि जिवाइ मारिहौ उदेग सेज मैं।
सुन्दर सुदेस आंखैं बहुरयो बसाय आय
बसिहौ छबीले जैसे हुलसि हिये रमैं।
ह्वै है सोऊ घरी भाग उघरी आनन्दघन
सुरस बरसि लाल देखिहौ हरी हमैं ॥ ५ ॥
तेरी बाट हेरत हिराने औ पिराने पत
थाके ये बिकल नैना ताहि नपि नपि रे।
हिये मैं उदेग आगि लागि रही रात द्यौस
तोही कौं अराधौं जोग साधौं तपि तपि रे।
जान घनआनँद यों दुसह दुहेली दसा
बीच परि परि प्रान पिसे चपि चपि रे।
जीवे तें भई उदास तऊ है मिलन आस
जीवहि जिवाऊँ नाम तेरो जपि जपि रे ॥६॥
तोहि सब गावैं एक तोही कौ बतावैं बेद
पावैं फल ध्यावैं जैसी भावनानि भरि रे।
जल थल व्यापी सदा अन्तरजामी उदार
जगत में नाम जानराय रह्यो परि रे।

एते गुन पाय हाय छाय घनआनँद यों
कैधौं मोहि दीस्यो निरगुन ही उघरि रे।
जरौं विरहागिनि मैं करौं हौं पुकार कासों
दई गयो तूहं निरदई ओर ढरि रे॥ ७॥
चन्दहिं चकोर करै सोऊ ससि देह धरै
मनसा हू ररै एक देखिबे कों रहै र्‍वै।
ज्ञानहूं तें आगे जाकी पदवी परम ऊंची
रस उपजावै तामें भोगी भोगलात ग्वै।
जान घनआनन्द अनोखो यह प्रेमपन्थ भूले तो
चलत रहैं सुधि के थकित ह्वै।
बुरो जिन मानौ जौ न जानौं कहूं सीख लेहु
रसना कैं छाले परैं प्यारे नेह-नावैं छ्वै॥ ८॥
जहां तैं पधारे मेरे नैन नहीं पाय धारे
वारे ये विचारे प्रान पैंड पैंड पैं मनो।
आतुर न होहु हाहा नैकु फैंट छोरि बैठो
मोहि वा बिसासी को है ब्योरो बूझिवै घनो।
हाय निरदई कों हमारी सुधि कैसे आई
कौन विधि दीनी पाती दीन जानिकै भनो।
झूठ की सचाई छाक्यो त्यों हित कचाई पाक्यो
ताके गुन गन घनआनँद कहा गनो॥ ९॥
नितही अपूरव सुधाधर वदन आछो
मित्र अङ्क आयें जोति ज्वालनि जगतु है।
अमित कलानि ऐन रैन द्योस एकरस
केस तम सम रङ्ग रांचनि पगतु है।
सुनि जानप्यारी घनआनंद ते दूनो दिपै
लोचन चकोरनि सों चोपनि खगतु है।
नीठि डीठि परैं खरकत सो किरकिरी लों
तेरे आगे चन्द्रमा कलंकी सो लगतु है॥ १०॥

उघरि नचे हैं लोक लाज ते बचे हैं पूरी
चोपनि रचे हैं सुदरस लोभी रावरे।
जके हैं थके हैं मोहमादिक छके हैं अन—
बोले पै बके हैं दसा चितै चितचाव रे।
औसर न सोचैं घनआनँद विमोचैं जल
लोचैं वही मूरति अरवरानि आवरे।
देखि देखि फूलैं ओट भ्रम नहिं भूलैं देखो
बिन देखें भये ये वियोगी दृग बावरे॥ ११॥
ह्वै है कौन घरी भागभरी पुन्यपुंजफरी
खरी अभिलाषनि सुजानपिय भेंटिहौं।
अमीऐन आनन कौ पान प्यासे नैननि सौं
चैननि हौं करिकै वियोग ताप मेटिहौं।
गाढ़े भुजदण्डनि के बीच उर मण्डन कौं
धारि घनआनँद यौं सुखनि समेटिहौं।
मथत मनोज सदा मो मन पै हौ हूं कब
प्रानपति पास पाय तासु मद फेटिहौं॥ १२॥
सोये बहुतेरौ मेरौ सोचहुं निबेरौ हेरौ
हौं न जानौं कबधौं उनींदे भाग जगोगे।
पीर भरे लोचन अधीर हौं न जानत जू
कौन घरी रूप के रसोत जगमगोगे।
अंग अंग तुम्हें कौलौं दहैगो अनंग कहूं
रंगभरी देह जानि प्यारे संग खगोगे।
चलौ प्रान पलो परे दूरि यौं कलमलौं क्यौं
बिना घनआनँद कितेक दुख दगोगे॥ १३॥
तुम दीनी पीठि दीठि कीनी सनमुख याने
तुम पैंड़े परे राखि रह्यो यह प्रान को।
तुम बसौ न्यारे यह नेकहूं न हातो होइ
तुम दुखदाई यह करै सुखदान को।

सुनौ घनआनँद सुजान हौ अमोही तुम
याको महामोह मों बिना न जानै आन को।
और सबै सहौं कछू कहौं न कहा है बस
तुम्हैं बदौं तोपै जो बरजि राखौ ध्यान को ॥ १४ ॥
चोरयो चित चोपनि चितौनि मैं चिन्हारी करि
चाहसी जनाय हाय मोहि कै मनौ लियो।
भोरी भोरी बातनि सुनाय जान भोरे प्रान
फांसी ते सरस हांसी फंद छन्द सों दियो।
छलनि छबीले आय छाय घनआनँद यों
उघरे बिसासी अन्त निरदै महा हियो।
बारे मति, हारी गति कहां जाहिं नाहिं ठौर
मानत परेखौ देखौ हितू है कहा कियो ॥ १५ ॥
बिरह तपत आछे आंसुन सों न्वाय चोवा
पायनि पखारि सीस धारि छिन छूजिये।
चूमि चूमि चोपनि लगाय लालसानि भाल
मंजन कपोलनि कै प्राननि लै पूजिये।
ये हो घनआनँद सुजान रावरे जू सुनौ
रावरी सौं और हिये मनसा न दूजिये।
निरमोही महा हौ पै मयाहू बिचारि वारि
हा हा नेकु नैननि अतीत किन हूजिये ॥ १६ ॥
छाया छियें लागति सुजागति दगनि आय
तू सदा अलग जाकी छांहौं न दिखाति है।
रोम रोम रही भोय रोइ परौं सांस भरौं
चौंकत चकत मुरझानि अधिकाति है।
जान प्यारी दूरिही तें चेटक चरित कोटि
मति उपचारनिकी हेरत हिराति है।
तेरी गति चैागुनी कै सैागुनी चुरैल हू सों
लगी अलगी सी कछु बरनी न जाति है ॥ १७ ॥

गति सु निहारी देखि थकनि मैं चली जाति
थिर चर दसा कैसी ढकी उघरति है।
कल न परति कहूं कल जो परति होई
परनि परी हौं जानि परी न परति है।
हाय यह पीर प्यारे, कौन सुनै कासों कहौं
महाँ घनआनँद क्यों अन्तर अरति है।
भूलनि चिन्हारि दोऊ है न हो हमारे तातें
बिसरनि रावरी हमैं लै बिसरति है ॥ १८ ॥
कहाँ जो सँदेसो ताको बड़ोई अँदेसो आहि
तन मन वारे की कहैब को सुनै सु कौन।
निधरक जान अलवेले निपरक ओर
दुखिया कहैब कहा तहा की उचित है। न।
पर-दुखदल के दलन को प्रभंजन हो
ढरकौ हैं देखिकै बिबस बकि परी मौन।
इतनी असम दशा लै दिखाय सकत जू
लालन सुवास सौं मिलायहू सकत पौन ॥ १६ ॥
अन्तर मैं रहति निरन्तर जगी सुजान
तहाँ तुम कैसे सोइबे को घर कै रहै।
गुपत लपट जाकी तन ही प्रगट करै
जतननि बाढ़ै गुरलोग श्ररि कै रहै।
सीरी परि जात रोम रोम घनआनँद हो
और याके कोटिक बिकार भरि कै रहै।
वारिद सहाय सौं दवागिनि दवति देखो
विरह-दवागिन ते नैना झरि कै रहै ॥ २० ॥
मेरो मन चाहै घनआनँद सुजान को पै
टकी लाग आग की लपेटै जीवही सहै।
वे तो गाँगँवेले हैं गहाऊँ सो गहैं न गैल
रहैं छैल भये नये लेस ताहू कौन है।

पातनि तकत मूल भले फिर फूले वृथा,
आली बनमालीजूके फल ही कहा कहै।
आवरी है बावरी तू तावरी पगनि कारे
तै हां घरबसे ह्यां उजारि बसि को रहै ॥ २१ ॥

सवैया

मोहि निहोरि है तू जु घरीक मैं मेरो निहोरयोई किन मानति।
जासों नहीं ठहरै ठिक मान कौ क्यों हठ कै सब रूठनो गानति।
कैसी अजान भई है सुजान हे मित्र के प्रेम चरित्र न जानति।
सो मुरली घनआनँद की नित तान भरी कित भौंहँनि तानति ॥२२॥

---

## 16—NAGARI DAS.

Nagari Das or Nagar is the *nom de guerre* of Maharaja Savant Singh of Kishengarh in Rajputana. Possibly the name Nagari Das was adopted by him when he was initiated as a Sadhu of the Vallabha Sampradaya.

Nagari Das was born on Paush Krishna 12, 1756 V. E. His father was Maharaja Raj Singh. He was married to the daughter of Raja Rajawat Yashwant Singh of Bhangarh from whom he had four children, two sons and two daughters. The eldest son predeceased his father and shortly, after, as will be shown hereafter, the second son succeeded him.

Nagari Das was a great scholar, a great poet and a brave warrior. The word *Savant* occurs in the Jang Namah of Shridhar from which an extract has been given in Book I and this has lead some writers to surmise that Maharaja Savant Singh was also a partisan of Farrukhsiyar in the contest for the throne of Delhi and was present at the battle fought in the year 1769 V. E. It is, however possible that the Savant only means a warrior. He ascended the *gaddi* in 1805 V. E. after the death of his father. The same year Mohammad Shah also died and he had to come over to Delhi. During his absence his brother Bahadur Singh made himself master of the principality. Savant Singh met a repulse at his brother's hands but eventually defeated him with the help of a contingent of the Imperial Forces, and succeeded in driving his brother out. His religious mind, however, was too sensitive and shortly after he abdicated in favour of his son and retired to Brindaban where he spent the rest of his life in devotion to his Lord and Master, Krishna, till his death in 1821 V.E. in Brindaban where a *Chhattri* still stands to perpetrate his memory.

He was a great friend and constant companion of Anandghan, another poet and votary of the Lord, an extract from whose writings appears at No. 15 of these selections. A hand painted picture was in possession of Babu Radha Krishna Das of Benares in which these two saints are seated side by side.

The accompanying extracts are taken from a collection of his works published under the title of Nagar Samuchchaya by a firm in Bombay.

# इश्क़चमन

इश्क़ उसी की झलक है ज्यों सूरज की धूप।
जहां इश्क़ तहँ आप है क़ादर नादर रूप॥
कहूं किया नहिँ इश्क़ का इस्तेमाल सँवार।
सो साहेब सों इश्क वह करि क्या सकै गँवार॥
शरमिन्दा हो इश्क़ सौं सो देवै सब खोय।
निंदा सहदानैं यजै सोइ चुनिंदा होय॥
दुनियादार फक़ीर क्या हैं सब जितनी जात।
बिगर इश्क़-मस्ती अरे सब की किश्ती बात॥
सारे जे प्यादे सबै यद्यपि धन अनपार।
इश्क़ अमल मस्ती लिये सो हस्ती असवार॥
सब मज़हब सब इल्म अरु सबै पेश के स्वाद।
अरे इश्क़ के असर बिन ए सब ही बरबाद॥
आया इश्क़ लपेट में खाई चश्म*चपेट।
सोई आया ख़लक़ में और भरैया पेट॥
ज़रबाज़ी बिन खलक़ के काम न सँवरै कोइ।
एक इश्क़बाज़ी अरे जांबाज़ी सौं होइ॥
सीस काटि कर भू धरै ऊपर रक्खै पाव।
इश्क़चमन के बीच में ऐसा हो तो आव॥
जिन पावौं सों खलक़ में चलै सु धरि मति पाँव।
सिर के पावौं सो चला इश्क़चमन में आव॥
कोइ न पहुंचा उहँ तलक आशिक़ नाम अनेक।
इश्क़चमन के बीच में आया मजनूं एक॥

---

*چشم Eyes

इश्क़ चमन महबूब का जहां न जावै कोइ।
जावै सो जीवै नहीं जिवै सु बौरा होइ॥
अरे इश्क़ के चमन में सँभ्हलि के पग धरि आव।
बीच रात के डूबना ऊबट माहि बचाव॥
मारे फिरि फिरि मारिये चश्मतीर सो ख़ूब।
किये अदालत ज़ुल्म की, जहँ बैठा महबूब॥
आशिक़ पोर हमेश दिल लगै चश्म के तीर।
किया ख़ुदा महबूब कौं सदा सख़त बेपीर॥
आशिक़ सिर अपना अरे धरि दे पैरों ल्याय।
बेनिसाफ महबूब कैं, करैं दूर अनखाय॥
खूं न करैं लड़बावरे महबूबौं के नैंन।
आशिक़ सिर की गेंद सौं खेलैं तब ही चैन॥
सुरख़ चश्म महबूब नैं ख़ंजर किये सँवार।
निकलैं लोहू सौं रँगे आशिक़ पंजर पार॥
इश्क़ खेत सौं नहि टलैं आवैं वे उसवास।
चश्मचोट सौं सिर उड़ैं धड़ बोलैं स्याबास॥
ख़लक़ किया ख़ालिक़ अरे हँसने हीं कौं खूब।
सहनैं कौं आशिक़ किया मारन कौं महबूब॥
चश्मौं सौं ज़खमी करैं रसगस मौं बिच खेत।
लटतसमौं सौं बांधिकैं दिल बस मौं करि लेत॥
पंडित पूजा पाक दिल ए दिमाग़ मति ल्याय।
लगैं ज़रब अँखियांन की सबै गरब उड़ि जाय॥
पाव सकैं नहि ठहरिकैं बुरी चश्म की पीर।
सो जानैं जिसके लगैं क़हर ज़हर के तीर॥
तीर निगाहों के लगैं दरद मुक़रर हाय।
ज़रा हम जिरराह कौं मिलैं न उर के घाय॥
ए तबीब* उठिजाहु घर अबस† छुवैं क्या हाथ।

* طبيب—physician † عبث—in vain

चढ़ी इश्क़ की कैफ़* यह उतरै सिर के साथ ॥
क़स्मों तुम्है करीम की सुनियो सबैं जिहान ।
चश्मों की लागी गिरह छूटे छूटे जान ॥
क्या राजा क्या पातसा क्या गरीब कंगाल ।
लागै तैं छूटै नहीं नैननि बड़ो जँजाल ॥
लगा तीर जमधर छिपै छिपै छिपाई सैफ़ ।
नहि उतरैं नाहीं छिपैं हैफ़ इश्क़ की कैफ़ ॥
अरे पियारे क्या करौं ज़ाहिर हो हैं लाग ।
क्यों करि दिल-बारूद मैं छिपै इश्क़ की आग ॥
आतश लपटैं रागकी पहुँचैं दिल बिच जाय ।
दबी इश्क़-बारूद की भभकनि लागी लाय ॥
उठैं आगि उर इश्क़ की जलैं ऐश आराम ।
चलैं न कैफ़ी चश्म बिच घुटैं धुयें के धाम ॥
गिरे रहैं भीजे रहैं मुतलक़ भी सम्हलैं न ।
हुस्न-पियाला पीयकैं हुये हैं मदवे नैन ॥
गिरे तहां ही गिर रहे, पल भी पल उघरैं न ।
पूरे मदवे हुस्न के मजनूं ही के नैन ॥
चली कहानी खलक़ में इश्क़ कमाया ख़ूब ।
मजनूं से आशिक़ नहीं लैली सी महबूब ॥
मजनूं कौं कहैं सब असल और नक़ल के भाय ।
कछु हो दिल मैं असल तब सकैं नक़ल भी लाय ॥
नक़ल सांच सौं सरस करि करि लीनैं दिल दस्त ।
हरीदास के हाल मैं दर दिवार भी मस्त ॥
इश्क़ सांग सांचा किया दिल कौं दिया छकाय ।
हरीदास सब कौं गया चेटक रूप दिखाय ॥
इश्क़ हुस्न की बात क्यों सकै सुख़न† मैं आय ।
दिल-चश्मौं के हो जुबां तब कछु कहैं सुनाय ॥

---

* كيف—नशा † سخن—speech *c.f.* गिरा न नैन नैन बिनु बानी

कही जाय कहैं इश्क़ की कहैं न मानैं कोय।
जानै सो जानैं अरे जिस सिर बीती होय॥
ख़लक़ न मानैं एक भी अबस किये बकवाद।
ख़ूब कमावैं इश्क़ कौं तब कछु पावैं स्वाद॥
मज़ा अजायब हुस्न का चक्खैं चश्म ज़ुबान।
इश्क़चमन रक्खैं सोई आबादान सुजान॥
चश्मों के चश्मे झरैं झरनां आब-फ़िराक।
इश्क़-चमन तब सब्ज़ रह दिल-ज़मीन हो पाक॥
इश्क़-चमन आबाद करि इश्क़-चमन कौं गाव।
नागर घर महबूब कैं इश्क़-चमन मैं आव॥
जिगर ज़ख्म जारी जहां नित लोहू का कीच।
नागर आशिक़ लुटि रहै इश्क़-चमन के बीच॥
चलैं तेग़ नागर हरफ़ इश्क़ तेज़की धार।
और कटैं नहिं वार सौं कटैं कटे रिझवार॥

## वृन्दावन के पशु पत्ती

धनि धनि वृंदावन की गैयां।
वृन्दावन मैं चरत हरे तृन वृंदावन की छैंयां॥
वृंदावन गोपाल फिरे सँग जिनकी जगत प्रसंस।
ए सुरभी वृंदावन की सोहैं उनहीं के अंस॥
वृंदावन मैं बसत निरंतर वृंदावन जन छीवैं।
नागर बड़भागी सो इन के दूध प्रसादी पीवैं॥

धनि धनि वृंदावन के बाँदर।
अपनैं भुजबल भोजन करहीं मांगत नहिं पाँयन पर॥
गोपिन के घरबाल केलि मैं लियैं फिर गोपाल।
माखनचोर खवायो माखन अरु पकवान रसाल॥
तिनको बंस बसत ए कुंजन कुंज कलपद्रुम ध्यावैं।
नागरिया नित अनायास ही मनबंछित फलपावैं॥

धनि धनि वृंदावन के स्वान।
संतसीत* की करैं जीविका जमुनाजल को पान॥
कुंज द्वार चौकी मैं चौकस इहिं रज करत सनान।
नागरिया जे विमुख मनुष हैं ते इनके न समान॥
धनि धनि वृंदाबिपिन बिलैया।
महाँ प्रसाद छुलसौं छिपि लैहीं घर घर की जु हिलैया॥
ह्यां उपजत अरु लीन होत ह्यां बाहिर नहिं निकलैया।
नागरिया जे जंत इहां के सब तन रेन मिलैया॥
धनि धनि वृंदावन के गदहा।
चूंना माटी ईंट के ढोहक साधन के सुख सदहा†॥
हरिमंदिर अरु कुंज घाट सब इन्हीं पीठनि बने।
नागर ए परमारथी पूरे या दुर्लभ रज सनें॥
धनि धनि वृंदावन के काग।
माखनचोर के कर तैं रोटी लैं भाजैं बड़ भाग॥
कुंजनि मांझ बसेरो करहीं कुंजनि सौं अनुराग।
नागर वे सुभ बोलत हैं निति संतसीत सौं लाग॥
धनि धनि वृंदावन के पच्छी।
कोयल कीर कपोत कोकिला मोर चकोर निलच्छी॥
बोलत कलबानी कुंजनि मैं दंपति के मन भाये।
नागर नित्त विहार जुगल कौं कवि रसिकनि ए गाये॥
धनि धनि वृंदावन के जंत।
छोटे मोटे कहँ लगि बरनौं तिन की जात अनंत॥
उपजत खपत इहां एई सब अधिकारी हैंाने हैं अंत।
नागरीदास सकल बड़ भागी जे इह रेन बसंत॥
किते दिन बिन, वृंदावन खोये।
योहीं वृथा गये ते अब लौं राजसरंग समोये॥
छांड़ि पुलिन फूलनि की सज्या सूल सरनि पर सोये।

---

*सिकथ † صدہا—hundreds.

भीजे रसिक अनन्य न दरसे विमुखनि के मुख जोये ॥
हरि बिहार की ठौर रहे नहिं अति अभाग्य बल बोये।
कलह-सराय बसाय भिठारी माया रांड बिगोये ॥
इक सर ह्यां के सुख तजि के ह्यां कभू हँसे कभु रोये।
कियो न अपनौ काज पराये भार सीस पर ढोये ॥
पायो नहिं अनन्द लेस मैं सबै देस टकटोये।
नागरीदास बसे कुंजनि में जब सब बिधि सुख भोये ॥

कृष्ण कृपागुन जात न गायो।
मनहुं न परस करि सकै सो सुख इनहीं दृगनि दिखायो॥
गृहव्योहार भुरट को भारो सिर पर सों उतरायो।
नागरिया कौं श्री वृन्दावन भक्ति-तख्त बैठायो ॥

हमरी बांह गही वृन्दावन।
राख्यो अपनी सीतल छहियां जगदुख-घाम तच्यो तन ॥
मो मैं कछू कृपाबल नांहीं हौं जानूं अपनें मन।
नागरिदास नांव हित सौं करि कृपा करायौं धन धन ॥

देह धरे को अब फल पायो।
बीते बहुत बरस असमञ्जस माया नाच नचायो ॥
थोहर बन तैं मोहि काढ़ि थिर वृंदाविपिन बसायो।
कौन कृपा अनयास भई, हौं निज मन हेरि हिरायो ॥
निसदिन पहर घरी छिन छिन निति आनँद रहैं सरसायो।
नागरीदास दास ह्वै कैं जो इहां न आयो सो पछतायो ॥

अब तो यही बात मनमानी।
छाड़ौं नहीं श्यामश्यामा की वृंदाबन रजधानी ॥
भ्रम्यो बहुत लघु धाम बिलोकत छिनभंगुर दुखदानी।
सर्वोपर आनंद अखंडित सो जिय ठौर सुहानी ॥
हरिभक्तनि मैं अस्तुति व्है हौं निंदामुख अभिमानी।
नागरिया नागर कर गहिहैं रहि है जगत कहानी ॥

हमरी सब ही बात सुधारी।

कृपा करी श्रीकुंजविहारिनि अरु श्रीकुंजविहारी ॥
राख्यो अपनैं वृंदावन मैं जिहिं ठां रूपउजारी ।
नित्त केलि आनंद अखंडित रसिक संग सुखकारी ॥
कलह कलेस न ब्यापे इहिं ठाँ ठौर विश्व तैं न्यारी ।
नागरीदास इहिं जनम जिलायो बलिहारी बलिहारी ॥

हमतो वृंदावनरस अटके ।
जब लगि इहिं रस अटके नाहीं तब लगि बहु बिधि भटके ॥
भये मगन सुखसिंधु मांझ ह्यां सब तजि कैं जग पटके ।
अब विलास रस रासहि निरखत नागरि नागर-नटके ॥

भये हम वृंदावन-रसभोगी ।
जो रस भोगहिं कर न सकत जे जगत विपत के रोगी ॥
रास विलास रु कथा कीरतन हरि उच्छ्व आनंद ।
निस दिन मंगलमई समय तहँ नट नागर ब्रजचंद ॥

निति आनँद वृंदावन महियां ।
नित्त केलि कौतुक रसलीला निरखि निरखि दृग हारत नहियां ॥
नित्त हरे द्रुम फूल फलनि जुत जमुना तट अति सीतल छहियां ।
निति नूतन सब लोग सनेही प्रीतिरीत यह और न कहियां ॥
निति रास मिलि कथा कीरतन निति प्रति गति मति रहत उमहियां ।
नित्त बास तहां नागरिदासहि श्यामा श्याम दयो गहि बहियां ॥

वृंदावन सु बसत जमुना तीर ।
सदा रूप की पैठ लगी रहैं कबहु न होत उछीर ॥
प्रेम नदी सी फिरत रंग मगी गलिनि गलिनि बिच भीर ।
नागरिया निति मिले देखियत सांवल गौर सरीर ॥

हमारी अब सब बनी भली हैं ।
कुंज महल की टहल दई मोहि जहँ निति रंग रली हैं ॥
साहिब श्यामा श्याम उसीली ललिता ललित अली हैं ।
नागरिया पैं कृपा करी अति श्रीवृषभान लली हैं ॥

वृंदावविपिन रसिक रजधानी ।

राजा रसिकबिहारी सुंदर सुंनदर रसिकबिहारिनि रानी ॥
ललितादिक ढिग रसिक सहचरी जुगलरूपमदपानी ।
रसिक टहलनी बृंदादेवी रचना रुचिर निकुंज रवानी ॥
जमुना रसिक रसिक द्रुम बेली रसिक भूमि सुखदानी ।

इहां रसिक चर थिर नागरिया रसिक हि रसिक सबैं गुन गानी ॥
राय गिरधरन नव कुंज रजधानि बिच संग श्री राधिकारानि राजैं ।
मोर चहुं ओर हय हंस हलचल चमू गहर जलघोष नीसान बाजैं ॥
कोकिला कीर कलहंस बंदी बहुत बड़े निति केलि के बिरद गाजैं ।
प्रेम परधान मति मदन मंत्री महा देत रसमंत्र सब सुखनि साजैं ॥
मत मधु माधो कुतवाल के दूत अलि फिरत कुसुम सौरभ के काजैं ।
सुफलफल देत तरदेव बहु भांति अरु नगर कुलदेवि बृंदा बिराजैं ॥
रूप उत्सव सदा सहज मंगल हगनि उभैं आसक्त लखि लाज लाजैं ।
दासनागर निकट ललित ललितादि तहँ राज आनंद छकि चढ़िय छाजैं ॥
कुंजछबिपुंज बहु बितन सेवत सदा जुगल आसक्त रस एक आनंद ।
लिबढिरदि द्रुमलता मत्त अलि कुसुम प्रति पलहु नहिं घामरवि बिरह दुखदंद॥
मधुर कलकंठ ललितादि पूरित महा रंगमय राग सारंग धुनि मंद ।
दासिनागरि तहां श्याम श्यामा निकट ठाढ़ि इकटक जुरही निरषि मुखचंद ॥

दोहा

अष्टादस सतदस जु नव, संवत माघ सुमास ।
बन प्रसंस कलग्रंथ यह, कियो नागरीदास ॥

## फाग विहार

श्री ब्रज छैल जू ।

मंगलाचरन प्रार्थना

दोहा

फाग बावरे दिन निके रूप बावरे छैल ।
रंगभरे रस बरसिये मो रसनां की गैल ॥

नवमैं मुष्य सिंगार रस रसिकनि हियें सुहात ।
सो मतवारो फाग मैं ताकी बरनौं बात ॥

फागुन मास समय

दोहा

न्यारे नहि प्यारे लगैं सादे सहज उदास ।
प्रेम मत्त मदरा पियें कैफ़ी फागुन मास ॥
फाग मास रितु उठत बहु नवद्रुम पल्लवलागि ।
जड़हू कै रोमांच ह्वै वियामदन तन जागि ॥
हिये रंगीले फाग मैं किये रंगीले ऐन ।
महा रंगीले दिन सबैं महारंगीली रैन ॥
गृह कोनैं जातन रह्यो परत अगौंनैं पाव ।
इहिं होरी के खेल मैं चित चोरी को चाव ॥
बैकुंठादिक लोक जे ब्रज परि डारूं वार ।
उत्सव वारूं फाग परि जे प्रसिद्ध संसार ॥

सवैया

देवनि केरु रमापति के दोऊ धाम की वेदनि कीनी बड़ाई ।
संख श्रो चक्र गदा अरु पद्म सरूप चतुर्भुज की अधिकाई ॥
अमृतपान विमाननि बैठिवो नागर केती कही पैं न भाई ।
स्वर्ग बैकुंठ मैं होरी जो नाहिं तो कोरी कहा लैं करैं ठकुराई ॥

दोहा

ब्रज तैं सोभा फाग की ब्रज की सोभा फाग ।
दवे दुहुं दिस प्रगटिहीं अंतर के अनुराग ॥

अथ ब्रजफाग

दोहा

इंहिं रितु औसर फाग कैं भयो लगन को राज ।
डफ मोहन मुरली सुनैं बधुनि डगमगी लाज ॥

अथ कवित

लागी ही वसंतैं सरस आसु जुवतिनि कै ;
फागरस लाग भरयो वहि दिन आज हैं।
उमगे सकल ब्रजवासी सुखरासी महा ;
फिरत सुहाई पै दुहाई रतिराज हैं।
होरी डांडो रोपतही दुंदभि स्हैनाय भेरि ;
नागर समूह डफ उठे बाज बाज है।
हलचल परी हैं धूंमि धीरज ढहन लागे ;
दहलांने मानगढ़ हहनांनी लाज हैं॥
ठौर ठौर चाँचर-चहल मची चंगनिकी ;
अंगनि की औरैं दसा औरैं रूप छायो हैं।
आनंद उरनि अति अमित अखंड बाढयो ;
नागर मिलिनिदिन दाव दरसायो हैं॥
लाज ओ रुखाई तिय संगलैं विवेक पति ;
भाज्यो ब्रज मैं तैं मार बाननि दबायो हैं।
पौढी प्रीत जागनि नवल नेह लागनिकौं ;
फागुन सनेहिनि के भागनि सौं आयो हैं॥

अथ नित्य सहज खेलि आरम्भ

दोहा

सबैं फाग रस गमगे ब्रज ओप्यो अभिराम।
होरी चित चोरी करत घर घर खेलत श्याम॥

कवित्त

रचिकैं कपट बेप डोलैं ब्रज बाखर निश
छलि आवैं छैल जे छबीली नव वाम हैं।
कबहू सिमटि गहि लेत गोपवधूवृंद
आंखि आंजि मांड मुख छांडैं गहि दाम हैं।
उत देत गारी इत भंड कुट होत भारी
नागर कुतूहल बढ़त धाम धाम हैं।

आनंदनिवास नित्य फाग को हुलास ऐसैं
होरी विन हास मुकवास कौंन काम हैं ॥

अनायास बढ़ौ खेलि ह्वै परनि।

दोहा

कढ़ी अर्थाइनि आय कै बरसानैं की बाल।
गागरि सिर ढरकाय दी फागमत्त सब ग्वाल ॥

कवित्त

आई बरसानैं तैं अकेली कोउ जसुदा पैं
ग्वारनि भिजोय डारी खेलि बीज वैगयो ॥
सुनि पुरभान तैं दुलारी चली कीरत की
धूम मचि परी भारी गारी घोप छवैं गयो।
नागर चमक रही चहूँ ओर चपलासी।
घेरे घनस्याम सब्द होहो लोक ह्वै गयो।
धर लाल तर लाल केकी सुक पिक लाल,
धुमड्यो गुलाल ब्रज लालमई ह्वै गयो ॥
खेलत बिहारी प्यारी आज कुंज-पुंजनि मैं
बूड्यो मन आनंद मैं हेरयो न हिरतु हैं।
नागर गुलाल धूंधरि धूम गगन चढ़ी
छूटैं पिचकारी धार धार सौं भिरतु हैं।
नूपर-निनाद सौं रह्यो हैं पूरि वृंदावन,
धावत चपल नग भूषन पिरतु हैं।
लागी मुख रोरी उर तोरी माल बोरी रंग,
होरी मांझ गोरी झकझोरी सी फिरतु हैं ॥
खेलौ मनमोहन सौं होरी ब्रज गोरी आजु,
मैंन सैंन रैंन धूम धूंधरि सी ऊठी हैं।
केसरि सौं भीजे पट निपट मिहीन तामैं
हीरनि के हार चार चमकि अँगूठी हैं।

दुहुं ओर चतुर समाज अति रंग रह्यो,
उपमा विलोकि हाव भाव भई झूठी हैं।
लैंलैं ओट घूंघट की नागर गुलाल भरैं,
उत उठैं मूठी इत मुरनि अनूठी हैं॥

दोहा

बरसानैं नंदगांव के मुरत न दल दुहुं ओर।
समर खेत संकेत मैं मच्यो फाग जुध जोर॥
पट छूटत छूटत नहीं रहे खेल-रस भोय।
हार टूटि पायनि परत हार न मानत कोय॥

विविधि खेलि बर्नन कवि बचन

करत खेलि मैं खेलि बहु आनँद प्रेम अलेलि।
सो बरनौं विच खेलि कैं न्यारे न्यारे खेलि॥
इक इक कढ़ि कढ़ि झुंड तैं आवत मूठ उठाय।
बिसरि खेलि छबि निरखि पिय इक टक रहत लुभाय॥

सवैया

होरी में रूप-ठगौरी सी डारत वारत प्रान लला मनभावन।
खेलि कै रंग अलेल चढ़ी छबि कैसी लगैं गहि घूंघट आवन।
दामिन सी दब अंबर में मुरि जात उतैं तकि मूंठि उठावन।
धीर रहै नहिं नागर कौं लखि चीर की ओट अबीर बचावन॥
थोरी सी वैस मैं गोरी किसोरी करैं चितचोरी रु होरी मचावैं।
झुंड में तारी बजाइ उठैं कहि हो हो तबै उत को यह धावैं।
जाहिं सबैं अवसांन जकी लगि नागर के कर कंप उठावैं।
नांहि अबाई सम्हारि सकैं जब रूप हवाई सी छूटि के आवैं॥

दोहा

कबहूं दुरि इत धुंध में परसि जात पिय बाल।
जब अनखौहैं बैन कहि हुये लखौहैं लाल॥

सवैया

लाल गुलाल की धूमि मचाइ कैं धूँधर धाम अँध्यारो करो हो।
ता मधि धावत हौ छिपि कै छल सों कछु और ही ढार ढरो हो।
नेक तो लोक की लाज धरो जिय नांहि डरो बरजोरी अरो हो।
हार गरे पहिरावत नागर आय पराये गरैं ही परो हो॥
कीनी अँध्यारी गुलाल उड़ाय कै मो मति ता छिन तै भरमी हैं।
कैसे दुरै तिन सों छल सांवरे रावरे जे मन के मरमी हैं।
फीको भये अधरानि को रंग अनंग की आनन पैं गरमी हैं।
नागर देखो जू प्यारी तिहारी कौ वे अबहीं अब क्यों सरमी हैं॥

दोहा

केते खेलि गुलाल बिच खेले रसिक रसाल।
फिरि पिचकारी कर लई रूप-लालची लाल॥

कवित

केसरि के हौजन पै मौज मची आनन्द की,
नागरिया खेलै सब संग सुकुवारी की।
धाय के चलावनि बचावनि अदायनि सों
दुरनि मुरनि ओट भीजी तन सारी की।
रसिया कुंवरजूके हाथन की लाघवता
कहां लौं सराहौं उत खेलनि खिलारी की।
सघन जघन कटि कुचनि कपोलनि पै
मन की परनि औ भरनि पिचकारी की॥
नागर खिलारि ओट पाई लै छबीली भांति,
डारी पिचकारी गहि राखी कर कामिनी।
केसरि दुकूल भेद भूषन किरन कढ़ी
थहरनि त्यागि थिर गढ़ी मनौं दामिनी।
खेलिबो बिसरि मनमोहन बिबस भये
हौ हूं छकि रही देखि सोभा अभिरामिनी।

भौंह निकसौ हैं ठाढ़ी बदन हंसौहैं देख
सौहैं अलसो हैं गात सौहैं भीजी भामिनी ॥

दोहा

फाग मांझ ब्रज में बढ़ी हरियारी सुखसारि ।
गडर घटा अरु सांवरी बरस थँभो रस वारि ॥

कवित

खेलि खेलि चांयनि चतुर चौंकि चाचरि में
ठाढ़े थकि इत उतै भीर सखियान की ।
मंद मंद पवन डुलावत नवेलियां
जुही की पीत फूलनि गुही लै पखियान की ।
चाहैं नव नागर बदन राधारंग भर्यो
दोऊ नेह नद दोऊ गति झखियान की ।
बिनहीं गुलाल लाल रसिया उठावैं मूठि
देखन को भभक रँगीली अंखियान की ॥

अथ खेलान्त ब्रजबल्लवीसमूह स्वरूप वर्णन ।

सवैया

खेलि के ठाढी रहीं सब नागरि अंग उमंगन आन अरी जे ।
गोरिन की श्रम सों छवि बाढ़ी गुलालनि बाल सनी सिगरी जे ।
अंचर खूंटि सिंगार खसे मनु मैन की लूटि के मांझ परी जे ।
केस छुटे उरमाला टुटी नँदलाला निसंकनि अंक भरी जे ॥

अथ खेलान्त श्यामस्वरूप वर्णन ।

सवैया

सुन्दर फेंटा रह्यो झुकि के ब्रजबल्लवी रंगनि के घट ढोरे ।
भीजे कपोल लगी अलकै रंग केसरि तें भये स्याम तें गोरे ।
छूटि गिर्यो पियरो पट नागर टूटि कै हार रह्यो उर थोरे ।
रूप को राजभिषेक सों पाय के ठाढ़े लला सुखसिंधु झकोरे ॥

अथ खेलान्त श्यामास्वरूप वर्णन ।

केसरि रंग रँग्यो चहुँट्यो पट टूटि रही मुकतान की माला ;
ग्रीव पै बैनां रह्यो झुकि झूलि लयोनि परे खुलि बार बिसाला।
बेसरि सों उरझी अलकावलि नागरि सो छबि बाढ़ी रसाला ;
खेलि के स्यामा भरी श्रम सोहत हैं रहे तापै लट्टू नंदलाला ॥

अथ दंपतिप्रीतिरीति प्रगट होना ।

कवित

होरी खेलि ठाढ़े दोऊ केसरि की कीच बीच
मोती बेसुमार परे हारनि लरक में।
रंगनि बसन भीजे अंगनि लपटि रहे
सरके सिंगार देखि बिसरी पलक में।
स्याम के संझारत हैं नागरिया भूषन कों
त्योंही सखी स्यामा की सु आनन्द ललक में।
लाल नकबेसरि सु पाई प्यारी बेसरि में
प्यारी कर्नफूल पायो लाल की अलक में ॥

अथ खेलान्त कुंजप्रवेस बर्नन ।

दोहा

दंपति अंसनि मेलि भुज खेलि लटपटे बेस ।
समर खेत संकेत मिलि कीनो कुंजप्रवेस ॥
गौर स्याम अभिराम तें चहत और कछु नांहि ।
फाग खेलि गहगड सहित बसो नित्य हिय मांहि ॥
फाग लाग की एक हू बात कही नहिं जाइ ।
जैसे चातगचोंचपुट सब घन कहां समाइ ॥
जो शुक तें न कही गई ब्रजहोरी की बात ।
सो मों पैं नदवी रही ओछे घट उफनात ॥
कृष्णकेलि सिंगार रस ताकी कथा अनेक ।
पै प्राचीन धमारि के होत न सम कोउ एक ॥

कह्यो धमारनि में कछुक रसिकन जो रस सार ।
सिलो कियो उनको जु यह मो मति कै अनुसार ॥
नागरिया गति रीझ की क्यों हू जात कही न ।
दंपति फाग बिहारसर भयो लीन मनमीन ॥
जाको इहि रस फाग सों तनकहु हुवो न हेत ।
खाल ओढ़ सो मनुष की भयो मुलम्मा प्रेत ॥
धनि ब्रज धनि ब्रजबासिया धनि ब्रज परम उपास ।
धन्य फाग रस रीति ब्रज नागर हिये निवास ॥
नागर वैष्णव जोग यह ग्रंथ जु फागबिहार ।
रहसि उपासक रस भरे समझवार रिझवार ॥

कवित्त

ब्रह्मलोकआनंद ब्रजआनँद सम कहै
लैकैं वहि नीरस की रसना वहाय यूं ।
जबहीं रहसि रस बाढ़त बहस खेलि
नागर ही जानै और कौन पै कहाय यूं ।
दोऊ ओर घुमड़ि घटा ज्यों बरसत रंग
ता समै को ध्यान मेरे हिय तें नहाय यूं ।
स्याम और गोरी पर एक ब्रजहोरी परि
कोटिक वैकुंठनि के सुखहि बहाय यूं ॥

दोहा

समत अष्टदस सत जु पुन अष्ट वर्ष मधुमास ।
ग्रंथ गंगतट कृष्णपछ्छ कियो नागरीदास ॥

## गोवर्द्धनोत्सव

दोहा

प्यारी ढिग पिय रसपगे गिरि कर धरैं त्रिभंग ।
रंगभरे के संग मैं विपति माँझ हूं रंग ॥

जे बंसी के भार सौं झुके जात सुकुंवार।
तिन प्रिय ब्रज जन के लिये कर पर धर्‌यो पहार ॥
गयो तिमिर ऊपर जहां बरसत हैं घन जोर।
गिरतर चन्द उदैं भयो भामिनि भई चकोर ॥
नागरि सौं ललिता कहत सब ब्रज गिरकी छांह।
तुम चितवत पिय ओर उत त्यौं त्यौं कंपैं बांह ॥

राग अडानौं इकताल

हमरो गोपाललाल बल्लभकुल तिलक भाल,
ब्रज जन सुखदई कुँवर सांवर तनरूप जाल।
इन्द्र कोपि मेघमाल भीजत लखि गोपि ग्वाल,
राखि लीन्हों गिरकरधरि छत्रछांह भुजमृनाल।
सात द्यौस गोधन तर रूप उत्सव भीर बाल,
मनु चकोर मंडली मधि शरदचंद नंदलाल।
नागरिदास नगनिवास इत कुतूहल बढ़्यो रंग
मघवा उत मानभंग ह्वै रह्यो समै रसाल ॥

चौताल

देखि कैसैं धौ छबीलो ठाढो सुढार सौं।
एक कर गिर धरैं एक कर कटि तट नाचत ज्यौं नटवा सहार सौं ॥
गोवरधन तरे चन्दमुख कै उजारे मांझ दीठ न टरत इकतार सौं।
नागरिया सबकी भई हैं इक ठौरी आखैं याही तैं त्रिभंग भार सौं ॥

ताल

कुँवरि किसोरी कहुं दरसी कुँअर कान्ह,
जा छिन तैं मिलिवे की मति यह ठानी है।
गोपिन की मति फेरि मघवा को बल मेटो,
बरष्यो पुरंद्र तब प्रलय पौन पानी है।
छूटि गई सहजै बिपति मांझ लोकलाज,
राखी गिरिधारी तीरे राधा रससानी है।

विषम उपाय करि सींची हितबेली पेलीं,
लगन लगे की हेली अकह कहानी है ॥

राग

जानै री बलैया कित बरसैं प्रबल पानी
कित परै ओला कित मेघमाला अनी की।
पायो प्रान पीतम तिहारे छनि गिरि धरै,
चंदहि चकोर जिम नेह चितवनीकी।
नागरीमुख बीरी देत लेत रूपनैन सुधा
पागि रहे ,बातन परम हित सनी की।
नागर दिन सात रैन चैन मैं न जाने जात,
घनी घन बरषा में बनी बना बनी की ॥

राग

मत्त मोर चन्द्रिका निरत्त पेच पगिया पै
सुन्दर सुमन गुच्छ सोभा नव भाल की।
घुर्नित नयन बंक भुव मुख मंदहास
परसत पवन जुग अलक सचालकी।
ठाढ़ो है त्रिभंगनि सो गिरिराज कर धरैं
तैसी झुकि झूलन ललित बनमाल की।
होत मद भंग मनमथराज सुरराज,
देखि सखी, देखि, आज छबि नंदलाल की ॥

राग

सजनी निरखि नंदकुमार।
धरैं गिरिधरि बड़ी छबि लखि मदन वोह बलिहार ॥
ललित अंग त्रिभंग कटि तट कनक किंकिनि जाल।
बंक भुव दृग अलक परसत, चरन परसत भाल ॥
उदित बिच ब्रजचंदपूरन तिमिर मेट्यो घोर।
तहां गोपीगन तरैयां भानकुवंरि चकोर ॥

उहां बाहिर इन्द्र बरसत प्रबल घन लिये संग।
दास नागरि गोव्रधन तर इहां बरसत रंग॥

राग यथा समय अनुराग गावनो ताल चर्चरी

जयति गिरिराज कृत-छत्र व्रजराजसुत,
सहज सुरराज-गति-गर्व-हारी।
वर्य हरिदास जन घोष सुखरासि ऋतु,
सर्वदा हरित हुल्लासकारी॥
सकल रसवर्द्धनं देव गोवर्द्धनं,
प्रणम इन्द्रादि-सुर-लोक चारी।
विपिन मधि नायकं भूमिछबिभायकं
पायकं नीलमनि पीत प्यारी॥
परम प्रिय हेत संकेत सुख कंदरा
तहां निसि दिवस विहरत विहारी।
नागरीदास लघुबुद्धि बरनै कहा
उतहि नग प्रगटि जग महिम भारी॥

राग सारंग तिताला

रही देखि वृषभान की किसोरी
नैननि पल न लगावैं।
वेऊ कर गिरि धरे सबनि की
ओर चितै फिरि दृग इत ठहरावैं।
दुहुन कै दुहूं ओर स्वेद रोम कंप होत,
चहूं ओर भीर पै मरम कोउ न पावैं।
नागरीदास उत इन्द्र कोपि बरसत
इत गिरिधारी प्यारी रंग बरसावैं॥

राग येड़ी

गोवर्द्धनधारी नाम कुंअर को अबहीं ते हम लीनो।
सात दिवस गिरिवर कर राख्यो इन्द्र मानभँग कीनो।
भलेहि खाव चोरि दधि व्रज में भले दान दधि छीनो।
नागरिया घर घर को माखन आज सुफल करि दीनो॥

## 17—BRIJBASI-DAS.

Brijbasi Das was a Vaishnava of the Vallabha sect. His first work seems to be a Hindi translation of *Prabodhachandrodaya* in *Brij Bhasha* mixed with *Khariboli*. His most famous work, however, is *Brijbilas* written in 1827 V. E. It is a large book describing the life of Krishna during his residence in Braj, finishing it with the visit of Uddhava to Brindaban. It is written on the lines of *Ramayan* of Tulsidas and the most remarkable feature of the work is that it is written in *Awadhi*, not in *Brij Bhasha*.

---

# ब्रजविलास

उद्धव जी का ब्रजगवन

उद्धव चले ब्रजहि समुहाये।<br>
मथुरा तजि गोकुल नियराये॥<br>
रथ पर बैठे शोभित कैसे।<br>
दूजे नन्दनँदन मनु जैसे॥<br>
वहै मुकुट पीताम्बर काछे।<br>
श्याम रूप शोभित अँग आछे॥<br>
दूरिहि ते रथ की उजियारी।<br>
देखत हरषीं ब्रज की नारी॥<br>
जान्यो आवत कुँवर कन्हाई।<br>
आतुर जहँ तहँ ते उठि धाई॥<br>
कहत परस्पर देखहु आली।<br>
मधुवन ते आवत बनमाली॥<br>
गये श्याम रथ पर चढ़ि जाहीं।<br>
तैसो रथ आवत मग माहीं॥<br>
तैसोइ मुकुट मनोहर राजै।<br>
तैसोइ पट कुण्डल छबि छाजै॥<br>
रथ तन सब देखत अनुरागीं।<br>
सपने को सुख लूटन लागीं॥<br>
ज्यों ज्यों रथ आतुर चलि आवै।<br>
त्यों त्यों पीताम्बर फहरावै॥<br>
भई सकल सुखव्याकुल नारी।<br>
प्रेम विवश आनँद उर भारी॥

जब लगि रथ आवत नियराई ।
तब लगि मानहुँ कल्प बिहाई ॥

दोहा

यहै शोर ब्रज घर घरन, आवत हैं नँदलाल ।
देखन को निकसे हरषि, तरुन वृद्ध अरु बाल ॥

सोरठा

सुनत यशोदा नन्द, लेन चले आगे हरषि ।
भये परम आनन्द, तिहि छुन ब्रज के लोग सब ॥

जब कछु रथ आगे नियरायो ।
तब सन्देह सबन मन आयो ॥
श्याम अकेले रथ के माहीं ।
हलधर सङ्ग देखियत नाहीं ॥
कोऊ कहत न हैं ब्रजनाथा ।
जोपै हलधर नाहिन साथा ॥
इतना कहत निकट रथ आयो ।
उद्धव निरखि नयन जल छायो ॥
रहीं ठगीसी सब ब्रजबाला ।
नूतन बिरह भई बेहाला ॥
मनहुँ गई निधि केहूं पाई ।
बहुरि हाथ ते तुरत गँवाई ॥
है गइ सपने की रजधानी ।
जागत कछू नहीं पछितानी ॥
जबहीं कह्यो श्याम तो नाहीं ।
यशुमति मुरझि परी महि माहीं ॥
परी विकल यशुमति जेहि ठाईं ।
ब्रज-तिय धाय तहाँ चलि आईं ॥
श्याम बिना रथ लखि अकुलानी ।
जहां सो तहां रहीं मुरझानी ॥

रुदन करत ब्याकुल अति भारी।
लई उठाय पोंछि दृगवारी॥
यह कहि बोध करत सब बाला।
उद्धव को पठयो गोपाला॥

दोहा

भली भई मारग चल्यो, सखा पठायो श्याम।
उठहु बूझिये हरि-कुशल, कहति महरि सों वाम॥

सोरठा

सफल घरी है आज, करहु जानि यह मन हरष।
आवन को ब्रजराज, इनके कर है है लिख्यो॥

यह सुनि उठी कछुक सुख पाई।
उद्धव निकटहि पहुँची आई॥
हरि के रूप निरखि सुख पायो।
श्याम-सखा कहि सबन सुनायो॥
उद्धव निरखि कहत ब्रजनारी।
सुन्दर सलज सुशील महा री॥
ताही ते हरि याहि पठायो।
लै सँदेश मोहन को आयो॥
नीके नीके बचन सुनैहैं।
सुनि सुनि श्रवनन हियो सिरैहैं॥
यह जानिये बेगि हरि ऐहैं।
याके मुख अब यह सुनि पैहैं॥
चहुँदिशि घेरि लियो रथ जाई।
नन्द गोप ब्रज लोग लुगाई॥
गये लिवाय नन्द निज द्वारे।
उद्धव रथ ते हर्षि उतारे॥
अरघ देत भीतर घर लीन्हो।
धनिधनि तिन कहि आदर कीन्हो॥

चरन धोइ आसन बैठायो।
बहु प्रकार भोजन करवायो॥
विविध भांति करिकै पहुनाई।
नन्द श्याम की बात चलाई॥
ऊद्धव कह्यो कुशल दोउ भैया।
अरु वसुदेव देवकी मैया॥

दोहा

करत हमारी सुधि कबहुँ, कहु उद्धव बलबीर।
पुलकि गात गद् गद् बचन, पूछत नन्द अधीर॥

सोरठा

चूक परी अनजान, कह पछिताने आज के।
घर आये भगवान, जाने हम निज अहिर करि॥

प्रथम गर्गमुनि कह्यो बखानी॥
भूल्यो सङ्ग दोष हित जानी।
अब उद्धव बिछुरे गिरिधारी॥
मरियत समुझि सूल सहि भारी॥
कह्यो यशोमति दृग भरि पानी।
उद्धव हम ऐसी नहिं जानी॥
सुतको हित करिकै हम माने।
हरि है वासुदेव प्रगटाने॥
जेहि विरञ्चि शिव ध्यान लगावैं।
निशि दिन अङ्ग विभूति चढ़ावैं॥
सो बालक हम अतिहि अयानी।
ऊखल सों बांध्यों गहि पानी॥
फाटत नहीं बज्र सम छाती।
अब यह समुझि हृदय पछताती॥
वैसे भाग कबहुँ अब ऐहैं।
बहुरि श्याम को गोद खिलैहैं॥

जब ते हरि मधुपुरी सिधारे।
तब ते ऊधो प्रान दुखारे॥
तलफत मीन नीर बिन जैसे।
देख्यो श्याम मनोहर तैसे॥
उठि कै प्रात जाति हौं खरिका।
देखत दुहत और के लरिका॥
उठत शूल उद्धव मन माहीं।
क्यों ये प्रान निकसि नहिं जाहीं॥

दोहा

ग्वाल सखा सँग जोरि अब, को गैया लै जाय।
को आवै संध्या समय, बन ते गाय चराय॥

सोरठा

काहि लेहुं उर लाय, आँचर सों रज झारिकै।
काकी लेहुँ बलाय, चूमि मनोहर कमल-मुख॥
मैं बलि सांची कहियो ऊधो।
कैसे श्याम रहत हौं सूधो॥
दही मही माखन नित जाई।
खात कौन के धाम कन्हाई॥
कौन ग्वालबालन के साथा।
भोजन करत तहाँ ब्रजनाथा॥
कौन सखा लीन्हे सँग डोलैं।
खेलत हँसत कौन से बोलैं॥
काको माखन चोरी जाई।
देन उरहनो को अब आई॥
बन में यमुना तीर कन्हाई।
किन गोपिन को रोकत जाई॥
किन को दूध दही ढरकावैं।
किन सों दधि को दान चुकावैं॥

इतनी बूझति यशुमति माई ।
भई बिकल गुन सुमिरि कन्हाई ॥
बोले नन्द बिलखि तब बानी ।
कहियो उद्धव सांच बखानी ॥
श्याम कबहुँ बहुरो ब्रज ऐहैं ।
ब्रजबासिन की ताप नसैहैं ॥
मोहिं तात यशुमति को माता ।
सदा कहत हे हरि सुखदाता ॥
कहि गये चलती बार मुरारी ।
मिलि हौं बहुरि तात यक बारी ॥

दोहा

करिहैं सौं अपनो बचन, कबहुँ श्याम प्रतिपाल ।
कह उद्धव तुम सो कछू, कह्यो कि नाहि गोपाल ॥

सोरठा

भये सकल कृशगात, श्याम-बिरह ब्रज नारि नर ।
युग सम दिवस बिहात, उद्धव हम को हरि बिना ॥

लखि उद्धव ब्रजरीति सुहाई ।
रहे कछुक मन में सकुचाई ॥
सुनत नन्द यशुमति की बानी ।
बोले हृदय परम सुख मानी ॥
कहि दोउ भाइन की कुशलाती ।
दई श्याम दीन्ही सो पाती ॥
हरिको कह्यो सँदेश सुनायो ।
हलधर को सब कह्यो बतायो ॥
पाती बांचि नन्द उर लाई ।
भेंटे मन मानहुँ कुँवर कन्हाई ॥
लिखी श्याम के कर की पाती ।
यशुमति लै लै लावति छाती ॥

दुसह बिरह की ताप नसावै।
हरि-सँदेश सुनि सुनि सुख पावै॥
पुनि वसुदेव लिख्यो है जोई।
उद्धव दियो नन्द को सोई॥
बांचत नयन नीर भरि आये।
कहत श्याम अब भये पराये॥
पुनि वसुदेव लिखी का बाता।
बोली बिलखि यशोदा माता॥
यद्यपि हरि वसुदेव-कुमारा।
उदर देवकी के अवतारा॥
तदपि मोँहि धायहु के नाते।
एक बार मोहन मिलि जाते॥

दोहा

उद्धव यद्यपि हम सब, समझावत ब्रजलोग॥
उठत शूल तद्यपि निरखि, माखनहरि सुख-योग॥

सोरठा

रोटी अरु नवनीत, नित मांगत उठि प्रातही॥
को देहै करि प्रीत, तिन्हैं बानि जाने बिना॥

यदपि देवगृह सब सुख भोगा।
है वसुदेव-सदन सब योगा॥
हम पशुपाल ग्वाल ब्रजबासी।
दही मही धन घोषनिवासी॥
राजसुखन कोउ कोटि लड़ावै।
बिन माखन नहिं हरि सुख पावै॥
निशि दिन रहत यहै जिय सोचू।
ह्वै हैं हरि ह्वां करत सकोचू॥
एक बार गोकुल फिरि आवैँ।
मन करि माखन भोग लगावैँ॥

अधिक रहैं गोकुल में नाहीं।
उलटि बहुरि मधुपुरि को जाहीं॥
ऐसे कहि यशुमति बिलखाई।
उद्धव-चरन रही सिर नाई॥
तब उद्धव बोले सुख पाई।
धन्य यशोमति धनि नँदराई॥
धन्य धन्य हैं भाग तुम्हारे।
जिनके कृष्ण प्रान ते प्यारे॥
पूरन ब्रह्म कृष्ण सुखरासी।
जगदातमा, सकलघटवासी॥
हैं व्यापक पूरन सब पाहीं।
जैसे अग्नि काठ के माहीं॥
मति जानो हरि हमते न्यारे।
वे हैं सब जनके रखवारे॥

दोहा

मति जानो सुत करि तिन्है, वे सब के करतार॥
तात-मात तिन के नहीं, भक्तन हित अवतार॥

सोरठा

हम हैं सब अज्ञान, प्रभु महिमा जानै नहीं॥
वे प्रभु पुरुषपुरान, जन्म कर्म्म करि कै रहित॥

हम सब अपने भ्रमहिं भुलाने।
नर समान हरि को करि जाने॥
ज्यों शिशु आप चक्र सम फिरई।
ताको फिरत जानि सब परई॥
ताते प्रभुहिं जानि हरि ध्यावो।
जाते मुक्तिपदारथ पावो॥
उद्धव जो तुम हमहिं सिखावत।
हमहूँ बहुत मनहि समुझावत॥

तद्यपि वह मृदुरूप कन्हाई।
देखे बिना रह्यो नहिं जाई॥
सब ब्रज के जीवन हरि वारे।
उद्धव कैसे जात बिसारे॥
जा दिन मोहन बनहिं न जाते।
ता दिन बन खग मृग अकुलाते॥
नहिं अघात देखे वह मूरति।
रूप-निधान साँवरी सूरति॥
सो मृग तृन भरि उदर न खाहीं।
भये रहत कृश श्याम बिना हीं॥
मुरलीधुनि खग मोहै जोई।
सो अब मुख फल खात न कोई॥
जे बन सदा नवल सुखदाता।
ते अब सूखे जीरन पाता॥
कोकिल कीर मोर नहिं बोलैं।
व्याकुल भये सकल बन डोलैं॥

दोहा

जिन्हैं चरावत श्यामजू, फिरत दुखारी गाय।
जहँ जहँ गोदोहन लियो, सूँघत तहँ तहँ जाय॥

सोरठा

सब ब्रज बिरहअधीर, युग सत बीतत पल हमैं।
धरैं कौन विधि धीर, उद्धव मनमोहन बिना॥

ऐसेहि कहत सुनत गुन हरिके।
बैठै बीति गई निशि भरिके॥
ठाढ़े यशुदहि रैनि बिहानी।
भरि भरि लोचन ढारत पानी॥
ब्रज घर घर सब होत बधाई।
कहत कान्ह की पाती आई॥

निपट समीपी सखा सुहायो।
उद्धव को हरि ब्रजहि पठायो॥
कञ्चन कलश दूध दधि रोरी।
नन्द सदन लै आवत गोरी॥
गोप सखा सब कृष्ण उपासी।
आये धाय सकल ब्रजबासी॥
उद्धव को हरि रूप निहारी।
भये सुखी सब नर अरु नारी॥
ब्रजयुवती मिलि तिलक बनावैं।
करि परदच्छिण शीश नवावैं॥
कहत पाय के दरश तुम्हारो।
भयो जन्म अब सफल हमारो॥
बूझत कुशल सकल नर नारी।
नन्दअवास भीर भइ भारी॥
उद्धव लखि ब्रज प्रेम जके से।
बोलि सकत नहि रहे थके से॥
हकबकात चहुं दिशि सब ठाढ़े।
उद्धव रहे मौन गहि गाढ़े॥

दोहा

उद्धव की लखि कै दशा, ब्रजजन मन अकुलात।
क्यों उद्धव तुम कहत नहिं, रामकृष्ण-कुशलात॥

सोरठा

इक छन युग सम जाहिँ, हमैं सुने बिन प्रीति हरि।
आवन कह्यो कि नाहिँ, ब्रजहिं कृपा करि सांवरे॥

तब उद्धव बोले धरि धीरा।
सदा कुशल हरि हलधर बीरा॥
दियो तुम्है लखि पत्र सँदेशू।
अरु श्रीमुख यह कह्यो निदेशू॥

करि समाधि अन्तर मोहिं ध्यावो।
गोपसखा करि मति चितलावो॥
हैं अनादि अविगत अविनासी।
सदा एक रस सब घटवासी॥
निगुन ज्ञान बिन मुक्ति न होई।
वेद पुरान कहत हैं सोई॥
ताते दृढ़ करि यह मन धारो।
सगुन रूप तजि निगुन विचारो॥
तुरत तापत्रय धरि दुखदाई।
मिलि हौ ब्रह्मसुखहि सब जाई॥
उद्धव कही जबहिं यह बानी।
गोपी-जन सुनि कै बिलखानी॥
इतनी दूर बसत सुनि आली।
अब कछु और भये बनमाली॥
रहैं बिरह की बात बिचारी।
बूड़ीं सकल मनहुँ बिन बारी॥
मिलन आस गइ सुनत सँदेशू।
उपज्यो उर अति कठिन अँदेशू॥
फैलि गई जहँ तहँ यह बानी।
कहत परस्पर सब अकुलानी॥

दोहा

यह सब दोष लगै हमैं, करमरेख को जान।
प्रेमसुधारस सानिकै, अब लिखि पठयो ज्ञान॥

सोरठा

इक ऐसे यह देह, रही झरसि बिरहा-अनल।
कैलाह ते खेह, अब आयो उद्धव करन॥

रूपराशि जो सब सुखदाई।
ब्रज के जीवन मूरि कन्हाई॥

बिछुरे जिन्हें इतो दुख पायो ।
सो अब हिरदय माहिं बतायो ॥
तिन्हैं कहत चितवो मन माहीं ।
वे हैं पूरन भरि सब ठाहीं ॥
जाको यत्न करत हैं योगी ।
निर्गुन निराकार निर्भोगी ॥
सो करि कृपा आइकै ऊधो ।
बीथिन मांझ बहायो सूधो ॥
अबलन कारन श्याम पठायो ।
व्यापक अगह गहावन आयो ॥
भयो आय विरहन सब कोई ।
गायो निर्गुण निगमन जोई ॥
जो समदृष्टि एक रस मोहन ।
तौ कित चित्त चुरायो गोहन ॥
उद्धव यह हित लागै काहे ।
जोपै इष्ट कृष्ण हिय मा हैं ॥
निशिदिन नयन दरश हित जागत ।
कल नहिं परत पलक नहिं लागत ॥
चहुँदिशि चितवत विरह अधीरा ।
बिलखि बिलखि भरि डारत नीरा ॥
ऐसेहु दुख प्रगटत क्यों नाहीं ।
जोपै श्यामहि कहत इहांहीं ॥

दोहा

दहन देहु ऐसेहि हमहिं, अवधि-आस की थाह ।
फिरि चाहे नहिं पायहौं, डारे अगुन अथाह ॥

सोरठा

ल्याये युवतिन योग, जो योगिन को भोग तुम ।
हम-तनु भरेउ वियोग, भयो अधिक दुख श्रवन सुनि ॥

एक कहत दूषन नहिं याको।
यह आयो पठयो कुबिजा को॥
वा ने जो कहि याहि पठायो।
सोई या ने आइ सुनायो॥
अब कुबिजा जो जाहि सिखावै।
सोई ताको गायो गावै॥
कबहुँ श्याम कहैं नहिं ऐसी।
कही आय ब्रज में इन जैसी॥
ऐसी बात सुनै को भाई।
उठै शूल सुनि सहि नहिं जाई॥
कहत भोग तजि योग अराधो।
ऐसी कैसे कहिं हैं माधौ॥
जप तप संयम नेम आचारा।
यह सब विधवा को व्यवहारा॥
युग युग जीवहु कुवँर कन्हाई।
शीश हमारे पर सुखदाई॥
अच्छत पति विभूति किन लाई।
कहो कहां की रीति चलाई॥
हमरे योग नेम ब्रत एहा।
नन्दनँदन-पद सदा सनेहा॥
उद्धव तुम्हें दोष को लावै।
यह सब कुबिजा नाच नचावै॥
जब युवतिन यह बात सुनाई।
उद्धव रहे मौन सकुचाई॥

दोहा

योग कथा युवतिन कही, मनहीं मन पछिताय।
प्रेमवचन तिनके सुनत, रहि गयो शीश नवाय॥

सोरठा

तब जान्यो मन माहिं, ये गुन हैं सब श्याम के।
मोहिं पठ्यो इहि ठाहिं, याही कारन के लिये॥

उद्धव सुनि गोपिन की बानी।
गुरु करि तिन्हैं प्रथम हीं मानी॥
मन मन करि प्रणाम हर्षाने।
उद्धव चले बहुरि बरसाने॥
श्रीवृषभानुकुवँरि हरिप्यारी।
और सकल ब्रज गोपकुमारी॥
जिनके मन मोहन नँदलाला।
सुनी सबन यह बात रसाला॥
कोऊ है मधुबन ते आये।
हित करि श्रीनँदलाल पठाये॥
यूथ यूथ मिलि, अति अतुराई।
पियसँदेश सुनतै उठि धाईं॥
मिले उपँगसुत पन्थ मँझारी।
रथ लखि कहत परस्पर नारी॥
बहुरि सखी सुफलकसुत आयो।
वैसोई रथ परत लखायो॥
लै गयो प्रथमहि प्रान हमारो।
अब धौं कहा काज जिय धारो॥
तिहि छन उद्धव दरश देखायो।
तब धीरज सब के मन आयो॥
सङ्गी सखा श्याम को चीन्हों।
सबन प्रनाम जोरि कर कीन्हों॥
उद्धव लखि अति भये सुखारी।
मनहुं विकल झष पायो बारी॥

दोहा

तब उद्धव रथते उतरि, बैठे तरु की छाहिं।
भई भीर गोपीन की, अति अनन्द मन माहिं ॥

सोरठा

अति प्रिय पाहुन जान, सुधि ल्याये ब्रजराज की।
करिकै अति सनमान, प्रेम सहित पूजे सबनि ॥

हाथ जोरि पुनि विनय सुनाई।
कहिये उद्धव निज कुशलाई ॥
बहुरि कहौ मधुवन-कुशलाता।
हैं वसुदेव देवकी माता ॥
कुशल छेम कहिये बलदाऊ।
अरु अक्रूर कुशल कुविजाऊ ॥
बूझत श्याम-कुशल अकुलानी।
नयन नीर मुख गदगद बानी ॥
लखि गोपिन की प्रीति सुहाई।
प्रेममगन भे उद्धव राई ॥
पुलकि गात अँखियन जल छाई।
गयो ज्ञान को गर्व हिराई ॥
पुनि पुनि यहै कहत मन माहीं।
ऐसी हरि को बूझिय नाहीं ॥
ब्रज नारिन को योग पठावैं।
चितते ब्रज की प्रीति मिटावैं ॥
पुनि. उद्धव उरमें धरि धीरा।
बोले सोखि नयन को नीरा ॥
सब विधि कहि हरिकी कुशलाती।
दीन्हीं प्रथम. श्याम की पाती ॥
लै लै करन मिलति सब पाती।
कोउ नयनन कोउ लावति छाती ॥

कहि लै कर शीश चढ़ाई ।
बूझति आपन लिखी कन्हाई ॥

दोहा

अतिहित पाती श्यामकी,सब मिलि मिलि सुखपाय ।
उद्धव कर दीन्हीं बहुरि, दीजै बांचि सुनाय ॥

सोरठा

उद्धव सबन समोध, बांचि श्याम की पत्रिका ।
लागे करन प्रबोध, ज्ञानकथा विस्तारि कै ॥

मोको हरि तुम पास पठायो ।
आतमज्ञान सिखावन आयो ॥
जाते पाप नहीं नियराई ।
मनते विषय देहु बिसराई ॥
हरि आपहि नर आपहि नारी ।
आपहि गृही आप ब्रह्मचारी ॥
आपहि पिता आपही माता ।
आपहि पुत्र आपही भ्राता ॥
आपहि पण्डित आपहि ज्ञानी ।
आपहि राजा आपहि रानी ॥
आपहि धरनी आप अकासा ।
आपहि स्वामी आपहि दासा ॥
आपहि ग्वाल आपही गाई ।
आपहि गाय दुहावन जाई ॥
आपहि भ्रमर आपही फूल ।
आपह ज्ञान बिना जग भूल ॥
राव-रङ्क दूजा नहिं कोई ।
आपहि आप निरन्तर होई ॥
ज्यों बहु दीप जोति है एकु ।
तैसई जानो ब्रह्म-बिबेकु ॥

यहि प्रकार जाको मन लागै।
जरा मरन संशय भ्रम भागै॥
योग समाधि ब्रह्म चित लावै।
ब्रह्मानन्द सुखहि तब पावै॥

दोहा

सुनतहि उद्धव के वचन, रहीं सबै सिर नाय।
मानहुं मांगत सुधारस, दीन्हो गरल पियाय॥

सोरठा

रहीं ठगी सी नारि, हरिसँदेश दारुन सुनत।
बोलीं बहुरि सँभारि, उद्धव सों कर जोरि के॥

भले मिले तुम उद्धवराई।
भली आय कुशलात सुनाई॥
कछु एक हती मिलन की आसा।
कियो आय ताको तुम नासा॥
इन बातन कैसे मन दीजै।
श्याम विरह तनु पल पल छीजै॥
बिन देखे वह मूरति प्यारी।
कुण्डल मुकुट पीतपटधारी॥
उद्धव कहौ कौन बिधि जीजै।
योगयुक्ति लैके कह कीजै॥
छांड़ि अछत नँदनंदन प्यारो।
को लिखि पूजै भीति पगारो॥
हम अहीर गोरस के भोगी।
योगयुक्ति जानै कोउ योगी॥
उद्धव तुमसों सांच बखानैं।
प्रेम भक्ति हमरे मन मानैं॥
हमको भजनानन्द पियारो।
ब्रह्मानँद सुख कहा विचारो॥

ब्यावरि-ब्यथा न बंध्या जानैं।
ये दृग हरिदरशन सुख मानैं॥
पुनि पुनि हमैं वहै सुधि आवै।
कृष्ण-रूप बिन और न भावै॥
नव किशोर को नयन निहारैं।
कोटि जोति ता ऊपर वारैं॥

दोहा

अधर अरुन मुरली धरे, लोचन कमल विशाल।
क्यों बिसरत उद्धव हमैं, मोहन मदन गोपाल॥

सोरठा

सजल मेघ तनु श्याम, रूपराशि आनँद-भरयो।
मोहीं सब ब्रजबाम, और न जानत ब्रह्म हम॥

उद्धव सुनि गोपिन की बानी।
बोले बहुरो साजि सयानी॥
जौ लगि हृदय ज्ञान नहिं नीकैं।
तो लौं सब पानी की लीकैं॥
बूझे बिन सपनो सब होई।
बिन बिवेक सुख पाव न कोई॥
रूपरेख जाके कछु नाहीं।
नयन मूँदि चितवो मन माहीं॥
हृदय-कमल में ज्योति बिराजै।
अनहदनाद निरन्तर बाजै॥
इड़ा पिङ्गला सुषमन नारी।
सहज शून्य में बसत मुरारी॥
नासा-अग्र ब्रह्म को-बासा।
धरहु ध्यान तहँ जोति-प्रकासा॥
क्रम क्रम योग पन्थ अनुसरहू।
इहि प्रकार भव दुस्तर तरहू॥

उद्धव हम गोपाल उपासी।
ब्रह्मज्ञान सुनि आवत हाँसी॥
जो वै रूप रेख नहिं चीन्हा।
हाथ पांव मुख नयन विहीना॥
तौ यशुदा करि काको जायो।
काको पलना घालि झुलायो॥
कैसे ऊखल हाथ बँधायो।
चोरि चोरि कैसे दधि खायो॥

दोहा

कौन खिलाये गोद करि, कहे तुतरे बैन।
उद्धव ताको न्याव है, जाहि न सूझै नैन॥

सोरठा

नटवर वेष प्रकाश, श्रीवृन्दावनचन्द्र तजि।
को खोजै आकाश, शून्य समाधि लगायकै॥

जानि बूझि मति होहु अयानी।
मानहुँ सत्य हमारी बानी॥
भजो ब्रह्म ब्रह्मै सब होहू।
छांड़ि देहु ममता अरु मोहू॥
माया नित आँधरी न बूझै।
ज्ञान अनन्त नयन सब सूझै॥
मैं यह कहत कृष्ण की भाखी।
देखहु बूझि वेद सब साखी॥
लगे आगि घर घरैं जरावै।
को निज गृह तजि घरहि बुझावै॥
घरी करौ बल योग सँवारो।
भक्ति-विरोधी ज्ञान तुम्हारो॥
योग कहा सब ओढ़ि बिछावैं।
दुसह बचन हमको नहिं भावैं॥

अबलन आनि सिखावत योगू ।
हम भूलीं कैधौं तुमलोगू ॥
ऐसे कहि गोपी अनखानी ।
मनमें श्यामपरेखो आनी ॥
ताही समय भ्रमर इक आयो ।
सहज निकट ह्वै बचन सुनायो ॥
बचन स्वभाव त्रिगुन-अनुसारी ।
लागीं कहन सकल ब्रजनारी ॥
तासों कहि सब बात सुनावै ।
उद्धव प्रति बहु व्यङ्ग बनावै ॥

दोहा

कोऊ उद्धव सों कहत, कोइ आली प्रति बात ।
निज निज मनकी उक्ति करि, अपनी अपनी घात ॥

सोरठा

उद्धव भूले ज्ञान, उत्तर बोलि न आवहीं ।
रहे मौन सों मान, सुनत बचन नारीन के ॥

बोलि उठी ऐसे इक ग्वारी ।
आय सुनो री सब ब्रजनारी ॥
आयो मधुप देन पद नीको ।
लीन्हें शीश सुयश को टीको ॥
तजन कहत भूषन पट गेहा ।
सुत पति बन्धव सजन सनेहा ॥
शीश जटा अरु भस्म लगावो ।
सगुन छांड़ि निर्गुन मन लावो ॥
आये करन तियन पर छोहा ।
बस्ती छांड़ि बतावत खोहा ॥
सुनि सखि कहत एक अरु बाला ।
ये मधुपुर दोउ बसत मराला ॥

ये अक्रूर और ये ऊधो।
निरवारक पानी अरु दूधो॥
जानत भली गांस की बाता।
इनहीं कंस करायो घाता॥
इनके कुल ऐसी चलि आई।
प्रगट उजागर वंश सदाई॥
अब करि कृपा ब्रजहि उठि धाये।
अबलन योग सिखावन आये॥
ऐसे एक कहत अरु ग्वाली।
ये दोउ इक मन सुन री आली॥
तब अक्रूर अबहिं ये ऊधो।
ब्रज आखेट कीन इन सूधो॥

दोहा

बचन फांसि फँसि हँसि हरन, उन लिय रथ बैठाय।
हर लीन्हीं इन गोपिका, हतो ज्ञान-शरआय॥

सोरठा

देखहु लीन्हीं लाय, चहुंदिशि दावा योग की।
भई कठिन अति आय, अबधौं का चाहत कियो॥

लागी कहन और यक ग्वारी।
मधुकर जानी बात तुम्हारी॥
तुम जो हमैं योग यह आन्यो।
करी भली करनी सो जान्यो॥
इक हरिविरह रहीं हम बरिकै।
सुनतै अधिक उठी अब बरिकै॥
तापर अब जनि लोन लगावो।
मतै पराई बात चलावो॥
दई श्याम तुम्हरे कर पाती।
सुनि कै बहुत सिरानी छाती॥

कीन्हों उलटो न्याय कन्हाई।
बहे जात मांगत उतराई॥
इक हम दुसह विरह दुख पावैं।
दूजे लिखि लिखि योग पठावैं॥
मधुकर श्याम भेद अब पायो।
नेहरत उन कहँ गँवायो॥
पहिले अधर सुधारस प्यायो।
कियो पोष बहु लाड़ लड़ायो॥
बहुरो शिशु को खेल बनायो।
गृहरचना रचि चलत मिटायो॥
सांपकञ्चुली ज्यों लपटाई।
ऐसी हित की रीति दिखाई॥
बहुरो सुरति लई नहिं जैसे।
तजी श्याम हमको अब ऐसे॥

दोहा

करहु राज जहँ जाउ तहँ, लेहु अपन शिरभार।
दीजत सबै अशीश यह, न्हातहु खसो न बार॥

सोरठा

बहुरङ्गी सुखतूल, जितहिं जात तितहीं सदा।
इकरङ्गी दुखमूल, चातक मीन पतङ्ग गति॥

मधुप कहा कहि तुम्हैं सुनैये।
करिकै प्रीति सबै पछितैये॥
निबहैगी ऐसे हम जानी।
उन लैकै कछु औरै ठानी॥
कारे तनु को कहा पत्यारो।
मृदु मुसुकनि मनहरो हमारो॥
तब काहू मन हरत न जान्यो।
हँसि हँसि सब लोगन सुखमान्यो॥

अरु बहि कुबिजा कीन्हों नीको।
सुनि सुनि मधुप मिटत दुख जी को॥
चन्दन तनक श्याम उर धरि कै।
श्रीसर्वस्व पियो सब भरि कै॥
जैसो छल हम सों हरि कीन्हों।
ताको दांवँ कुबरी लीन्हों॥
बोली और एक या नारी।
भागदशा उद्धव किन जारी॥
विलपत रहत सकल बृजनारी।
कुबिजा भई श्याम की प्यारी॥
खात बच्यो असुरन को जोई।
अब कुलवधू कहावत सोई॥
राजकुवँरि कोऊ हरि बरते।
तो कुछ हम चित में नहिं धरते॥
बन्यो साथ अब अतिहीं आगर।
कागा और मराल उजागर॥

दोहा

अब खेलत दोऊ लाज तजि, बारहमासी फाग।
लौंड़ी की डौंड़ी बजी, हांसी अरु अनुराग॥

सोरठा

हमैं देत वैराग, आपन दासीबस भये।
चतुर चचोरत आग, उद्धव यह अचरज बड़ो॥

उद्धव हरि ऐसे काजन करि।
सुयश रह्यो त्रिभुवन माहीं भरि॥
आये असुर जिते ब्रजमाहीं।
मारे सकल बच्यो कोउ नाहीं॥
विषजल सों सब ग्वाल जिवाये।
काली नाग नाथि लै आये॥

इन्द्रमान दलि बूजहिं बचायो।
गोबर्द्धन कर बाम उठायो॥
जब विधि बालक बत्स चुराये।
करिकै जतन आय उपजाये॥
धनुष तोरि गज प्रबल सँहारो।
मल्लन सहित कंसनृप मारो॥
कीन्हो उग्रसेन को राजा।
भये सकल देवन के काजा॥
ऐसी कीरति करि सब नासी।
कीन्ही नारि कूबरी दासी॥
कहँ श्रीपति त्रिभुवन-सुखदायक।
अखिल लोक ब्रह्मण्ड के नायक॥
ब्रह्मा शिव इन्द्रादिक देवा।
करत निरन्तर जाकी सेवा॥
उद्धव कहाँ कंस की दासी।
यह सुनि होत सकल ब्रज हाँसी॥
कत मारत यदुकुल को लाजन।
अब करिकै हरि ऐसे काजन॥

दोहा

गावत जग सब गीत अब, वा चेरी के काज।
उद्धव यह अनुचित बड़ो, चेरीपति ब्रजराज॥

सोरठा

उद्धव कहिये जाय, अबहूँ चेरी परिहरैं।
यह दुख सह्यो न जाय, सवति कहावति कूबरी॥

बोली और वाम इक ऐसे।
उद्धव हरि रीझे धौं कैसे॥
इक चेरी अरु कूबर पाछे।
सोवत नहीं उताने आछे॥

कुटिल कुरूप जातिकुलहीनी।
ताको श्याम सुहागिनि कीनी॥
कहा सिद्धि धौं कूवर माहीं।
हमको लिखि पठवत क्यों नाहीं॥
हमहूं कूवर जतन बनावैं।
बालक टेढ़ी चाल दिखावैं॥
कहैं श्याम सोई अब कीजै।
लोक लाज भामिनि तजि दीजै॥
होहिं आय गोकुल के बासी।
तजैं निगोड़ी कुबिजा दासी॥
मधुकर जो हरि हमैं बिसारयो।
गोपीनाथ नाम क्यों धारयो॥
जो नहिं काज हमारे आवत।
तौ कलङ्क कत हमहिँ लगावत॥
जोपै प्रीति करी कुबिजाकी।
तौ अब बिरद बुलावहिं ताकी॥
करतहि सुगम सबन करि पाई।
प्रीति निबाहन अति कठिनाई॥
अस परतीति कौन विधि माने।
छुन में ह्वै गये श्याम बिराने॥

दोहा

ज्यों गज को रद त्यों करी, हरि हम सों पहिचान।
दिखरावन को आनही, काज करन को आन॥

सोरठा

बिषकीरा बिष खात, छांड़ि छुहारो दुःख फल।
मन मन कीजै बात, उद्धव कहिये काहि सों॥

उद्धव कहि कह तुम्हैं सुनावैं।
जैसे हरि बिन हम दुख पावैं॥

वरु रहते मथुरा घनश्यामा।
कित आये यशुदा के धामा॥
कत करि गोपवेष सुख दीन्हों।
कत गोबरधन कर पर लीन्हों॥
कतहि रासरस रचि वन माहीं।
किये विविध सुख वरनि न जाहीं॥
करिकै ऐसी प्रीति कन्हाई।
अब मन धरी इतो निठुराई॥
जब ते ब्रज तजि गये बिहारी।
तबते ऐसी दशा हमारी॥
घटे अहार विहार हर्ष जिय।
भोगे सँयोग आस आवत हिय॥
बाढ़ी निशा बलय आभूषण।
लोचनजल अञ्चल प्रति अञ्जन॥
उर चिन्ता कञ्चुकी उसासा।
जीवन रह्यो अवधि की आसा॥
बीतत निशा गनत नभतारे।
दिवस तकत पथ लोचन हारे॥
रही नहीं सुधि बुधि मन मांहीं।
बिरहानल तनु जरत सदाहीं॥
सुमिरि सुमिरि हरिके गुनग्रामा।
दुख अधिकात सुहात न धामा॥

दोहा

कहँ लगि कहिये निज व्यथा, अरु हरि की निठुराइ।
तापर लाये योग अलि, अबलन करन सहाइ॥

सोरठा

कठिन बिरह की पीर, जेहि व्यापै सो जानही।
क्यों धरिये मन धीर, सुनि अलि बचन भयावने॥

जे कच तेल फुलेल सँवारे।
निज कर हरि गूंथे निरुवारे॥
कहि पठयो तिन को मनभावन।
भस्म सानि कै जटा बनावन॥
रत्न जटित ताटङ्क सुहाये।
जिन कानन मोहन पहिराये॥
तिन को अब मुद्रा माटी के।
ल्याये हैं उद्धव गढ़ि नीके॥
भालतिलक अञ्जन नकवेसर।
मृगमद मलयज कुंकुम केसर॥
उरकंचुकी मनिन के हारा।
सब तजि कहत लगावहु छारा॥
जेहि गर श्याम सुभग भुज मेली।
पठई तेहि आँगी अरु सेली॥
पहिरे जा तनु चीर सुहावन।
ताहि भगौहों कहत रँगावन॥
जा मुख पान सुगन्ध सुहाये।
निज हाथन ब्रजराज खवाये॥
रस विवाद बहु तान तरङ्गा।
गावत कहत रहत हरिसङ्गा॥
सदन विलास हास रस भाख्यो।
हरि मुखअधर सुधारस चाख्यो॥
निज मुख मौन कौन बिधि कीजै।
ऊरध स्वास घूंटि किमि जीजै॥

दोहा

वे तो हरि अति ही कठिन, जानी तिनकी घात।
मधुप तुम्हें नहि चाहिये, कहत कठिन यों बात॥

सोरठा

तब बजाय मृदुबैन, अधरातन बोली नहीं।
किये रासरसपैन, अब कटु बचन सुनावहीं ॥

मधुकर मधु माधव की बानी।
हम सब जिमि माखी लपटानी ॥
उड़ि नहिं सकीं फँसी हैं तामें।
आवत सोच कहे अब का मे ॥
जिमि अहार बस मीन बिचारे।
कएकट गिलत कठिन अनियारे ॥
अटकत कुटिल हृदय दुख बाढ़ै।
बहुरि कौन विधि तिन को काढ़ै॥
जैसे बधिक सुनाद सुनावै।
मृगमन मोहि समीप बुलावै ॥
बहुरि करत धनुशर सन्धाना।
तुरतहि मारि हरत है प्राना ॥
जिमि सनेह बल दीप प्रकासै।
रजनी के तमको दुख नासै ॥
रूप लोभ रस मनहिं दिखाई।
छन में तिन को देत जराई ॥
जिमि ठग मदमोदकन खवावै।
पथिक जनन सों प्रीति जनावै ॥
रस विश्वास बढ़ावत भारी।
प्रान सहित गथ हरत पिछारी ॥
तिमि मृदु मुसुकनि मनहिँ चुराई।
खग जिमि हम ब्रजनाथ बझाई ॥
पाछे अब करनी यह कीनी।
योगछुरी सब के गर दीनी ॥

दोहा

हरि हम सों ऐसी करी, कपट प्रीति विस्तार।
भई विरह विषबेलि ब्रज, रस की ऊख उखार॥

सोरठा

कहिये कहा बखान, जिन सों हित यह मति तिनै।
हरिजू हमरे प्रान, हम हरि के भावै नहीं॥

यह सुनि कह्यो और इक ग्वाली।
कहत कहा मधुकर सों आली॥
उनहीं को सङ्गी यह जोऊ।
चञ्चल चित्त श्यामतनु दोऊ॥
वे मुरली धुनि जग मनमोहन।
इनकी गुंज सुमनदल जोहन॥
वे निशि अनत प्रात कहुँ आनै।
ये बसि कमल अनत रुचि मानै॥
वे द्वै चरन सुभग भुज चारी।
ये षट पद दोउ विपिनविहारी॥
वे पट पीत मञ्जु तनु काछे।
इनके पीत पंख दोउ आछे॥
वे माधव ये मधुप कहावत।
काहू भांति भेद नहिं आवत॥
वे ठाकुर ये सेवक उनके।
दोऊ मिले एक ही गुन के॥
कहा प्रतीति कीजिये इनकी।
परी प्रकृति ऐसी है जिनकी॥
निरस जानि भाजत पल माहीं।
दया धर्म इन के कछु नाहीं॥
मन दै सरबस प्रथम चुरावैं।
बहुरो ताके काम न आवैं॥

इनकी प्रीति किये यों माई।
ज्यों भुस पर की भीति उठाई॥

दोहा

कह्यो एक तिय सुन सखी, कारे सब इक सार।
इन सों प्रीति न कीजिये, कपटन की चटसार॥

सोरठा

देखौ करि अनुमान, कारे अहि कारे जलद।
कवि जन करत बखान, भ्रमर काग कोयल कपट॥

कुलस्वभाव सों डसिभजि जाहीं।
यद्यपि तिन्हैं लाभ कछु नाहीं॥
जलद सलिल बरषत चहुँ पाहीं।
भरत सकल सर सरिता माहीं॥
निशि दिन ताहि पपीहा ध्यावैं।
भांवरि दै दै प्रीति बढ़ावैं॥
एक बुँद को तेहि तरसावै।
भ्रमर मालती सों मन लावै॥
अवरसहीन होत वा माहीं।
निरमोही तजि जाहि पराहीं॥
सुनियत कथा काग पिक केरी।
अण्डन सेव करावत हेरी॥
बड़े होत निज कुल उड़ि जाहीं।
बैठत निज माता पितु पाहीं॥
ये सब कारे हरि परवारे।
सबहिन में अति ही अनियारे॥
सब की उपमा अरु गुन योगू।
न्याय देत पटतर कविलोगू॥
अलि कुल अलक कोकिला बानी।
भुज भुजङ्ग तनु जलद बखानी॥

समुझी बात आज यह सारी।
खान कपट की कुञ्जविहारी॥

दोहा

मृदु मुसुकनि विष डारिकै, गये भुजँग लौं भाग।
नन्द यशोदा यौं तज्यो ज्यौं कोकिलसुत काग॥

सोरठा

गये प्रीति यौं तोर, जिमि अलि रस लै सुमन सौं।
घन वे भये कठोर, चातक से हम रटत सब॥

उद्धव सुनो एक उपखानी।
बाजी तात राग पहिचानी॥
हरि आगे तुम से अधिकारी।
क्यौं नहिं दुख पावैं व्रजनारी॥
कहत सुनत लागत हौ ऐसे।
मीठो कहत गरल सौं जैसे॥
पायो छोर लपट को तबहीं।
लिखि आयो निर्गुन पद जबहीं॥
योग तहां अधिकारहि पाये।
क्यौं नहिं तूंबा यहाँ बनाये॥
सुनि लीजै उद्धव जी हम सौं।
राजकाज चलिहै नहिं तुम सौं॥
करिये पोष आपनी काया।
आये इतै करी बड़ि माया॥
जो तुम है हमरे हित आन्यो।
सो हम सिर चढ़ाय सुख मान्यो॥
सुनि कै सब व्रजलोग अनन्यो।
नर नारी परच्यो कर बन्धो॥
अब सँभारि अपनो यह लीजै।
जिन तुम पठये तिनहीं दीजै॥

उनहिन में यह योग समै है।
इहां न काहू पै निरवै है॥
हम व्रज बसत अहीर गँवारी।
योग सोग की नहिं अधिकारी॥

दोहा

अन्ध आरसी, बधिर ध्वनि, रोगग्रसित तनुभोग।
उद्धव तिनको न्याव है, हमें सिखावत योग॥

सोरठा

हमें योग जो योग, सोई योग मिलाइये।
कहे न जाने रोग, कहा कीजिये वैद्य सो॥

उद्धव जाउ भले तुम ओऊ।
अपने स्वारथ के सब कोऊ॥
निर्गुन ज्ञान कहा तुम पायो।
कौने या व्रज तुम्हे पठायो॥
और कहो संदेशो कोई।
कहि निवरे अब सुनिए सोई॥
तब अक्रूर आय वह कीन्हो।
सगरे व्रज को सुख हरि लीन्हो॥
तुम आए उद्धव यह ठाटी।
अन्न छुड़ाय खवावत माटी॥
जो पै हती ज्ञान की गाथा।
तौ कत रास नचे व्रजनाथा॥
मन हरि लीन्हों वेनु बजाई।
आधी निसि सब नारि बुलाई॥
रसलीला वृन्दावन ठानी।
अब मथुरा ह्वै बैठे ज्ञानी॥
तब ममता क्यों नहिं उर धारी।
मातुल मारयो कंस पछारी॥

बूझि परे नीके सब कोई।
हुती कछुक आशा सो खोई।
पढ़े सबै एकै परिपाटी॥
अधिक एकते एक न घाटी।
हम बावरी चली नहिं त्योहीं॥
ज्यों जग चलत आपनी गोहीं।

दोहा

मनकी मनही में रही, करिये कहा विचार॥
हम गुहारि जिततें चहत, तिततें आई धार।

सोरठा

जानत है सब कोय, जैसी तुम हम सों करी।
हम सहि लीन्ही सोय, पावोगे अपनो कियो॥

उद्धव जी पूछत हम तुम को।
जो हरि योगि सिखावत हमको॥
तो करि कृपा आप किन आवैं।
योग ज्ञान कहि प्रकट जनावैं॥
जैा उपदेशी निकट न आवैं।
तो श्रोता केहि विधि मन लावैं॥
अब लग सुनी न काहू आनन।
मन्त्र देन लागे बिन कानन॥
जब लगि युक्ति न सिद्ध बतावै।
तब लगि साधक कैसे आवै॥
हम गोकुल वे मथुरा माहीं।
खेती होत संदेशन नाहीं॥
जोपै करी श्याम यह माया।
करैं और तो इतनी दाया॥
दरशन प्रथम दिखावैं आई।
करहिं पवित्र चरन पखराई॥

योग जानि कै नगर तियागैं।
सघन कुञ्ज बन मन अनुरागैं॥
आसन मौन नेम आचारा।
जप तप संयम व्रत व्यवहारा॥
योग अङ्ग कहियत हैं जेते।
बन ही में बनि आवैं तेते॥
करि प्रबोध करि माथ छुवावैं।
होंहि सिद्धि फल तौ सुख पावैं॥

दोहा

तब तो खेलत सोंह करि, राख्यो कछु न छुहाय।
अब यह योग मिल्यो कहाँ, उद्धव कहियो जाय॥

सोरठा

हमको निर्गुन ज्ञान, जहँ स्वारथ तहँ सगुन हैं।
लिखि पठये निर्वान, चाटैं सहद लगाय के॥

बोली और एक रिस मानी।
मधुकर समुझि कहत किन बानी॥
पर-मधु पिये जात नहि दीजै।
मुख देखे को न्याव न कीजै॥
बीचहि परे सत्य सो भाखै।
राव रंक की शङ्क न राखै॥
सूझि न परत दिवस अरु राती।
बात कहत हो ठकुरसुहाती॥
व्रजयुवतिन को योग सिखावत।
वृषभ जोति सुरभीन गनावत॥
रे कृतघ्न लंपट व्यभिचारी।
कीरति इहै आनि बिस्तारी॥
हम जान्यो अलि है रस भोगी।
कत सीख्यो यह योग कुयोगी॥

जे भयभीत होहिं मनिमाला।
ते क्यों छुवैं भयानक ब्याला॥
क्यों शठ बकत छाड़ि लज्जा डर।
कहं अबला कहं वेश दिगम्बर॥
साधु होय तो उत्तर दीजै।
कहा तोहि कहि अपयश लीजै॥
भई बाय सो देखियत तोहीं।
इन बातन डर लागत मोहीं॥
प्रथमहि यत्न आपनो कीजै।
ता पाछे औरन सिख दीजै॥

दोहा

कत श्रम करि बक बक करत, कौन सुनत तुव बात।
बन कारो यों होत है, उठि किन ह्यां ते जात॥

सोरठा

देख मूढ़ चित चाय, कहँ परमारथ कहँ विरह।
राजरोग कफ जाय, ताहि खवावत ही दही॥

बोली और एक कोउ नारी।
उद्धव सुनिये बात हमारी॥
प्रथमहि व्रज की कथा विचारो।
पाछे योग सिद्धि विस्तारो॥
जा कारन पठये हैं माधो।
सो विचार कछु जिय में साधो॥
केतिक बीच विरह परमारथ।
देखौ जिय में समुझि यथारथ॥
परम चतुर हरिके निज दासा।
रहत सदा सन्तन के पासा॥
जल बूड़त पुनि पुनि अकुलाई।
कहा फेन पकरत हौ धाई॥

सुन्दर श्याम कमलदललोचन।
सब विधि सुखद सकल दुखमोचन॥
ब्रज के जीवन नन्ददुलारे।
कैसे उर ते जात बिसारे॥
याग युक्ति किहि काज हमारे।
वाकी मुरली पर सब वारे॥
तुम निर्गुन की कीरति गाई।
करैं कहाँ सो बहुत बड़ाई॥
अति अगाध पैहैं नहि पारा।
मन बुधि कर्म सबन के सारा॥
रूप रेख बपु बरन न जासों।
कैसे नेह निबाहैं तासों॥

दोहा

बिनहीं तोय तरङ्ग अरु, बिन चेतन चतुराय।
अब लों ब्रज में नहिं हुती, मधुप करी तुम आय॥

सोरठा

कहो विविधि विधि कोय, नहि सुहात नँदनन्द बिन।
अन्न छुधारत जोय, स्रक चन्दन क्यों सुख लहै॥

लागी कहन और यक ग्वाली।
कित बेकाज कहत है आली॥
कहिये तेहि जो होय विवेकी।
यह अलि निज बातन को टेकी॥
बकि या सों के मूड़ पचावै।
फट कै भुसी हाथ कह आवै॥
तजि रस गेह नेह हर पी को।
सिखवत नीरस निर्गुन फीको॥
देखत प्रगट नयन कछु नाहीं।
ज्योति ज्योति खोजत तनु माहीं॥

श्रवन सुनत जाकी मुरली धुनि।
भूलि रहे शिव से योगी जन॥
सो प्रभु भुज ग्रीवा पर डारी।
वन वन लाज छुड़ाय विहारी॥
रास विलास विविधि उपजाये।
सङ्ग हमारे नाच दिखाये॥
लोकलाज कुलकानि नसाई।
हम सब तिन के हाथ बिकाई॥
काटि सुहाग प्रेम को हेली।
बोवत योग जहर की बेली॥
चौपद होय ताहि समुझैये।
कौन भांति षटपदहि सिखैये॥
लागै कौन कहे अब या के।
छाँछौ दूध बराबर जा के॥

दोहा

हम विरहनि विरहाजरी, जारी और अनङ्ग।
सुख तौ तबही आइ है, जब नाचै फिर चङ्ग॥

सोरठा

छांड़ि जगत उपहास, दृढ व्रत कीन्हौ श्याम सौं।
सोई हमैं सुपास, और युक्ति चाहैं नहीं॥

सुनु रे मधुप कुटिल कुविचारी।
ये व्रजलोग कृष्णव्रतधारी॥
सुन्दर श्याम रूप रस साने।
श्रीगोपाल तजि और न जाने॥
जो तजि श्याम और को ध्यावैं।
व्यभिचारी ते भक्त कहावैं॥
विद्यमान तजि सुरसरि तीरा।
चाहत कूप खोदि कै नीरा॥

सुनै कौन यह सखी तुम्हारी।
अति अनन्य मण्डली हमारी॥
योग मोट तुम शिर धरि आनी।
सो नहिं ब्रजबासिन मन मानी॥
इतनी दूरि जाहु लै कासी।
चाहत मुक्ति तहां के बासी॥
हम कह करैं मुक्ति लै रूखी।
अबला श्यामसङ्ग की भूखी॥
ओसन प्यास कौन बिधि जाई।
जब लगि नीर न पियैं अघाई॥
ऐसी बात कहौ अलि हम सों।
तजहु सोच मिलि हैं हरि तुमसों॥
हेतु हमारे जो पगु धारे।
तौ हित करि दुख हरो हमारे॥
करहु सो यत्न श्याम जिमि आवैं।
प्रगट देखि छवि हम सुख पावैं॥

दोहा

सत्य ज्ञान औ ध्यान अलि सांचो योग उपाय।
हमको सांचो नन्दसुत, गर्ग कह्यो समुझाय॥

सोरठा

बस कीन्ही मृदु हास, हम चेरी नंदनन्दकी।
नखशिख अङ्ग बिलास, तिनही देखे जीजिये॥

इतने ही सों काज हमारो।
मिलहिं फेरि ब्रज नन्ददुलारो॥
और अनेक उपाय तिहारो।
राज करहु अलि हमहि न प्यारो॥
तुम तो मधुप प्रीतिरस जाने।
हम काजै कत होत अयाने॥

सर्व सुमन में फिरि फिरि आवत।
क्यों कलियन में आप बँधावत॥
जेहि बल काठ कोरि घर करहू।
क्यों न कमल दल टारत टरहू॥
रँगे श्यामरँग जे पहिले से।
चढ़त और रँग तिन पर कैसे॥
पारस परसि जो लोह सुहायो।
सो किमि बहुरि चुँबक लपटायो॥
सुनी जिनन मुरलीधुनि कानन।
सो किमि सुनत कींगरी कानन॥
बसे जासु उर सगुन कन्हाई।
कैसे निर्गुन तहाँ समाई॥
यह मन श्यामस्वरूप लुभानो।
कहा करैं लै योग बिरानो॥
सिंह सदा आमिष रुचि मानै।
तृन न भखै बरु तजै परानै॥
हरि तजि हमैं न और सुहाई।
कोटि भांति कोउ कहै बुझाई।

दोहा

द्वै दग रूप बिराट के, कहियत एक समान।
ताहू में हित चन्द्रमा, नहीं चकोरहि भान॥

सोरठा

लोकन रूपअधीन, सगुन सलोने श्याम के।
क्यों सुख पावै मीन, जल बिन डारे दूध में॥

नहि मानत ये नयन हमारे।
सुख न लहत बिन श्याम निहारे॥
भये श्यामछबिजल के मीना।
मुरलीधुनि के मृग आधीना॥

अलिलोभी पङ्कज पद करिके।
कोकि कोकनद द्युति दिनकर के॥
वदन इन्दु के कुमुद चकोरा।
तन घन छवि के चातक मोरा॥
वहै रूप परगट जब देखैं।
जीवन सफल तबहिं करि लेखैं॥
बिगरि परे मन मधुप हमारे।
ज्ञानवचन नहिं सुनत तुम्हारे॥
ललित अनङ्ग रूपरस साने।
खरे चकित ताते जग जाने॥
श्वानपूँछ लौं सम नहिं होई।
जो कोउ यत्न करै पचि कोई॥
सो मन गयो श्याम के साथा।
सुनै कौन अब निर्गुनगाथा॥
एकै मन एकै वह मूरत।
अटकौ ताहि न तजै महूरत॥
जो होतो दूजो मन कोऊ।
तो हम लै धरतीं तहँ सोऊ॥
उद्धव हरि हैं ईश हमारे।
ते अब कैसे जात बिसारे॥

दोहा

योग दीजिये लै तिन्हैं, जिन के मन दस बीस।
कित डारत निर्गुन इतै, उद्धव ब्रज में खीस॥

सोरठा

गुन करमाही श्याम, को निर्बाही निर्गुनहि।
किये जन्म के काम, क्यों तजिये नँदनन्द अब॥

कहत मधुप तुम बात सुहाई।
कहतहि सुगम करत कठिनाई॥

प्रथम अग्नि चन्दन सी जानी ।
सती होन उमहै सुख मानी ॥
ताकी तपन और सियराई ।
कहै कौन पाछे पुनि आई ॥
पैठत सुभट यथा रन जाई ।
कुसुमलता सम खड्ग सुहाई ॥
दियो अपनपौ सूर उदारा ।
को अब करै तासु निरवारा ॥
ये मन मोहन सों उरझाने ।
दुख सुख लाभ हानि नहिं जाने ॥
प्रेमपन्थ सूधो अति ऊधो ।
मति निर्गुन कण्टक लै रूंधो ॥
नेह न होइ पुरानो क्यों हीं ।
सरित प्रवाह नयो नित ज्यौंहीं ॥
निरखहि आनन्द रूप छकै जन ।
रबि प्रति तनहिं न मीन चढ़ैथल ॥
बूड़त उमहि सिंधु के मांही ।
ये तउँ नीर न पियत अघाहीं ॥
दिन दिन बढ़त कमलदल जैसे ।
हरि छबि दृगन लालसा तैसे ॥
बसे गुपाल हृदयअम्बुज, अलि ।
निकसत नाहि सनेह रहे रलि ॥

दोहा

योग कथा अब मत कहौ, उद्धव बारहि बार ।
भजै आन नँदनन्द तजि, ताकी जननी छार ॥

सोरठा

यहै हमारे भाव, अब कोऊ कछु ना कहो ।
जैसो होय सु आव, रही प्रीति नँदलाल की ॥

रहैं प्रान तनु प्रेमहि खोई।
कौन काज आवै पुनि सोई॥
बिना प्रेम शोभा नहिं पावै।
निशा गये जिमि शशि न सोहावै॥
बिना प्रेम जग खग बहुतेरे।
चातक यश गावत सब टेरे॥
प्रेम सहित मीनन की करनी।
नयन अछुत देखहु जग बरनी॥
हम ते प्रेम जात नहिं दीन्हों।
दुहूं भांति हम तो यश लीन्हों॥
मिलैं श्याम तो अधिक सुहायो।
ना तरु सकल जगत यश गायो॥
कहँ हम यह गोकुल की ग्वारी।
बरनहीन घटि जाति हमारी॥
कहँ वे श्रीकमला के नाथा।
बैठे पांति हमारे साथा॥
निगम ज्ञान मुनिध्यानअतीता।
सो अज भये हमारे मीता॥
तिन्है सङ्ग लै रास बिलासी।
मुक्ति इते पर काकी दासी॥
यह सुनि बोलि उठी इक आनै।
मेरो बुरो न कोऊ मानै॥
रसकी बात रसिकही जानै।
निरस कहा रस की पहिचानै॥

दोहा

दादुर कमलनि ढिग बसत, जन्म मरन पहिचानि।
अलि अनुरागी जानि कै, आप बँधावत आनि॥

सोरठा

जानै कहा मिठास, गूँगो बात सवाद को।
मानो काट्यो घास, इन सो कहिबो प्रेमरस॥

धनि धनि उद्धव तुम बड़ भागी।
हरि सो हित नहिं मन अनुरागी॥
पुरइन बसत यथा जल माहीं।
जल को दाग लग्यो कहु नाहीं॥
गागर नेह नीर में जैसे।
अपरस रहत न भीजत तैसे॥
पैरत नदी बूँद नहिं लागी।
नेक रूप सों दृष्टि नहिं पागी॥
हम सब ब्रज की नारि अयानी।
ज्यों गुड़ सों चींटी लपटानी॥
अब कासों वह लगन बखानैं।
लागे बिन उद्धव को जानैं॥
हृदय दहै नित सोचत रहिये।
पशुवेदन ज्यों मन मन दहिये॥
सबते पीर लगन की भारी।
यत्न रहित दुख सुख ते न्यारी॥
मन्त्र यन्त्र उपाचर न पावै।
वेद कहा लगि ताहि बतावै॥
घायल पीर जानिहै सोई।
लाग्यो घाव जाहि के होई॥
प्रेम न रुकत हमारे बूते।
गज कहुं बंधत कमल के सूते॥
कैसे बिरहसमुद्र सुखाई।
योगअग्नि की तनक लुकाई॥

दोहा

यद्यपि समुझाये बहुत, हम करि मनहि कठोर।
तदपि न कबहुं भूलई, उद्धव नन्दकिशोर॥

सोरठा

क्यों सुख पावैं आन, पलक लगत तब सहत नहिं।
लागे वर्ष विहान, अब विन देखे श्याम के॥

तब षट मास रास के माहीं।
एक निमिष सम जाने नाहीं॥
अब औरै गति बिना कन्हाई।
एक एक पल कलप बिहाई॥
तब बन बन हरि सङ्ग बिहारी।
अब ब्रज में यह दशा हमारी॥
ज्यों देवी उजारपुर माहीं।
को पूजै कोउ मानत नाहीं॥
कहत और यौवन अब ऐसो।
चित्र अँधेरे घर को जैसो॥
नव शशि अति सीरो अब तातौं।
भयो सकल सुख करि तनु हातौं॥
कत करि प्रीति गये मनभावन।
जासों हम लागीं दुख पावन॥
फिरि फिरि यहै समुझि पछिताहीं।
कह्यो हतो आवन हम पाहीं॥
याही आस प्रान तनु मा हैं।
बारक बहुरि मिल्योही चाहैं॥
उद्धव हृदय कठोर हमारे।
फटे न बिछुरत नन्ददुलारे॥
हम ते भली जलचरी होई।
अपनो नेह निबाहत जोई॥

जो हम प्रीति रीति नहि जानी।
तौ ब्रजनाथ तजी दुख मानी॥

दोहा

कहँ लगि कहिये आपनी, उद्धव तुम सो चूक।
हम ब्रजवास बसी मनहुं, सबै दाहिने सूक॥

सोरठा

उद्धव कहो न जाय, मोहन मदनगोपाल सों।
नयनन देखो आय, एक बार ब्रज की दशा॥

बोली और एक ब्रजबाला।
उद्धव भली करी गोपाला॥
अब ब्रज कबहुँ आवैं नाहीं।
मथुरै रहैं सदा सुख माहीं॥
इहाँ चली अब उलटी चाली।
देखत दुख पइहैं बनमाली॥
तपत इन्दु सूरज की भाँती।
चन्दन पवन सेज सब ताती॥
भूषन बसन अनल सम दागैं।
गृहबन कुञ्ज भयावन लागैं॥
जिततित मार द्रुमन की डारन।
धनुसर लिये कहत है मारन॥
हम तो न्याय सहैं दुख येतो।
ब्रजवासिनी ग्वारि जड़ तेतो॥
वे प्रभु भोग सँयोग भुवाला।
क्यों सहिहैं कोमल तनु ज्वाला॥
उद्धव कह्यो सँदेश सिधारो।
जान्यो सब परपञ्च तिहारो॥
बातन कहा हमै भरमावत।
जल मथि सुन्यो न माखन आवत॥

सगुन निकट दरसत है जिनको।
निर्गुन ओट बतावत तिनको॥
जो पै निजु तुम यहै बखानो।
प्रभु पूरन सबमे सम जानो॥

दोहा

तो तुम का पै करत हो, उद्धव आवागौन।
को नेरे को दूर है, वहाँ कौन ह्याँ कौन॥

सोरठा

खोजेहु पावत नाहि, योगी योग समुद्र में।
इहां बँधावत वाहि, सो यशुदा के प्रेमवश॥

हम गुवाल गोकुल के वासी।
गोप नाम गोपालउपासी॥
राजा नन्द यशोदा रानी।
यमुना नदी परम सुखदानी॥
गिरिवरधारी मित्र हमारे।
वृन्दावन मिलि सङ्ग बिहारे॥
अष्ट सिद्धि नव निधि सब दासी।
इहां न जोग विराग उदासी॥
वहै प्रेमरस की सब भूखी।
कीजै कहा मुक्ति लै रूखी॥
निर्गुन कहा प्रेमरस जानै।
उपदेशहु जे लोग सयानै॥
हम ऐसेहि अपनी रुचि मानी।
रहिहैं विरह वायु बौरानी॥
निशि दिन सपने सोवत जागे।
वहै श्यामछवि सो दृग पागे॥
बालचरित्र किशोरीलीला।
सुधा समुद्र सकल सुख शीला॥

सुमिरि सुमिरि सोई सुखग्रामा।
रटि रटि मरिहैं माधवनामा॥
विरहा मधुप प्रेम को करई।
ज्यों पट फटत रङ्ग गहि धरई॥
ज्यों घट प्रथम अनल तनु तावै।
बहुरि उमहि रस भरि सुख पावै॥

दोहा

सन्मुख सर सहि सूर जब, रविरथ बेधत जाय।
प्रथम बीज अँकुरत मही, पुनि फल फरत अघाय॥

सोरठा

को दुख सुखहि डराय, कृष्ण प्रेम के पन्थ चलि।
और न कछु उपाय, उद्धव मीनन नीर बिन॥

बोली एक सखी सुनि लीजै।
अपने काज कहा नहिं कीजै॥
दिना चारि यहहू सब करिये।
जो हरि मिलैं योगहू धरिये॥
जटा बनाय भस्म तनु साजै।
मूँदे रहैं नयन बिन काजै॥
सिङ्गी दण्ड लेहि मृगछाला।
पहिरैं कन्था सेली माला॥
धरि धीरज सन्मुख सर सहिये।
भाजे आज उबार न लहिये॥
विरह ज्ञान बिच बिनही काजै।
मरियत है यह दुसह दुराजै॥
एक सखी ऐसे कहि दीन्हो।
उद्धव तुम जु कहो सब कीन्हो॥
नयन मूँदि कै ध्यान लगायो।
इत उत मन को बहुत चलायो॥

उरझि रह्यो नँदलाल प्रेमवस ।
नेक न चलत गयो गाढ़े फँस ॥
जो हरि मिलत जानिहु परते ।
तो लै योग शीश पर धरते ॥
यह लै देहु तिन्हहि फिरि जाई ।
जिन पठये तुम इतहि सिखाई ॥
लेहिं न वेऊ जान हमारे ।
देखियत माथे परेउ तुम्हारे ॥

दोहा

भूले योगी योग जिहि, तुमसे कियो बखान ।
जान्यो गयो न पञ्चमुख, ब्रह्मरंध्र तजि प्रान ॥

सोरठा

हम उर जाको ध्यान, हमैं दिखावहु ज्योति सो ।
निपटहि छूछो ज्ञान, उद्धव कहा सुनावहु ॥

उद्धव जब से श्याम निहारे ।
तब ते योगी नयन हमारे ॥
सिखा सीख गुरजन की टारी ।
धरेउ जनेऊ लाज उतारी ॥
पलक बसन घूँघट गृह त्यागे ।
दिशा दिगम्बर मन अनुरागे ॥
सजत समाधि रूप लटकाये ।
भये सिद्ध नहिं डिगत डिगाये ॥
ताके बीच विघ्न के कर्ता ।
पचि पचि रहे मात पितु भर्ता ॥
अब ये और योग नहिं जाने ।
वही श्यामछवि-सुधा भुलाने ॥
भये कृष्णमय नयन हमारे ।
नहीं कृष्ण हम ते कहुँ न्यारे ॥

हमसों कहत कौन कां बातैं ।
गयो कौन तजि हम कां ह्यां तैं ॥
मथुरा जाय रजक किन मारेउ ।
धनुष तोरि किन द्विरद पछारेउ ॥
किन मल्लन मथि कंस बहायो ।
उग्रसेन किन बन्दि छुड़ायो ॥
को वसुदेव देवकी जाये ।
तुम किन के पठये व्रज आये ॥
कुण्डल मुकुट गुञ्ज उर राजैं ।
गोकुल यशुदा नन्द विराजैं ॥

दोहा

को पूरन को अलख गति, को गुन रहित अपार ।
करत वृथा बकबाद कत, यहि व्रज नन्दकुमार ॥

सोरठा

जात चरावत धेनु, दिन उठि ग्वालन सङ्ग मिलि ।
मधुर बजावत वेनु, आवत संध्या के समय ॥

जिन उद्धव मथुरा तब देख्यो ।
व्रज बसि जन्म सफल करि लेख्यो ॥
लेहौ कहा जाय प्रभु ता में ।
परिहौ जाय राज्यविपता में ।
निरख्यो गोकुल बाल कन्हाई ॥
घर घर माखन खात चुराई ।
जन्म कर्म गुन गावो नीके ॥
परम मधुर सुखदायक जी के ।
नन्दराय उत्सव किमि कीन्हों ॥
कैसे दान द्विजन को दीन्हों ॥
कैसे गोपीजन सुनि धाई ।
कैसे पट भूषन पहिराई ॥

कैसे गोप ग्वाल सब आये।
नृत्यत भेष विचित्र बनाये॥
कैसे दधि की कीच मचाई।
ब्रज सब भई अनन्द बधाई॥
बाल बिनोद कौन बिधि कीन्हों।
कैसे गोवर्द्धन कर लीन्हों॥
कैसे दधि को दान चुकायो।
शरद रास सुख किन उपजायो॥
यह रस प्रेम कथा चित लावो।
अपनी नीरस कथा बहावो॥
निगम नेति निर्गुन को ध्यावैं।
क्यों नहिं प्रगट दरश चित लावैं॥

दोहा

भावत हैं जो कृष्ण को, योग सो हमसों देखि।
उद्धव सब तनु खेह करि, सुमति होय करि पेखि॥

सोरठा

सब अंग करिकै कान, बैठहु मनहि बटोरिकै।
तजहु ज्ञान अभिमान, तौ यह अर्थ सुनावहीं॥

नहीं जटा नहिं भस्म लगावैं।
ऊर्ध्व श्वास न शृङ्ग बजावैं॥
नहीं वेद नहि पढ़हिं पुराना।
शम दम नेम न संयम ध्याना॥
हम श्रीगोकुलचन्द्र अराध्यो।
प्रेम योग तप तिन सों साध्यो॥
मन वच कर्म्म और नहिं जानैं।
लोक वेद दुख सुख भ्रम मानैं॥
मानऽपमान निन्द कुल करसी।
अग्नि अँचे गुरुजन बच सरसी॥

हनत ताप चहुं दिसि तनु देखो ।
पियत धूम उपहास बिसेखो ॥
करि सुप्रेम बन्दन जगबन्दन ।
कर्म धर्म कामनानिकंदन ॥
हम जु समधि प्रीति बानिक हरि ।
अंग माधुरी हृदय रहीं धरि ॥
निरखत रहत निमेष न लागत ।
यह अनुराग-योग नित जागत ॥
सगुन सरूप रंग रस रागे ॥
भृकुटि नैन नैनन लगि लागे ।
हँसन प्रकाशसुमुख कुण्डलद्युति ॥
शशि अरु सूर देखिये उद्द्युति ।
मुरली अधर मधुर सुर गाजै ।
शब्द अनाहद सोइ धुनि बाजै ॥

दोहा

बरषत रस रुचि मन अचै, रह्यो परम सचमान ।
अति अगाध सुख सङ्ग को, पद आनन्द समान ?

सोरठा

मन्त्र दियो रतिरौन, भजन ज्ञान हरिको हमैं ।
गुरू करैं अब कौन, कौन सुनै फीको मतो ॥

उद्धव ब्रज की रीति निहारी ।
भये बिवस निज नेम बिसारी ॥
लाग्यो कहन धन्य ब्रजबाला ।
जिनके सर्वस मदनगोपाला ॥
धन्य धन्य यह प्रेम तुम्हारो ।
भक्ति सिखाय मोहिं निस्तारो ॥
तुम मम गुरु मै दास तुम्हारो ।
धन्य कृष्णपद दृढ़ ब्रत धारो ॥

मैं जड़ कीन्हो और उपाई।
अब तुम दरश भक्ति निज पाई॥
उद्धव आयो योग सिखावन।
सीखे प्रेमभक्ति अति पावन॥
भये मग्न रस प्रेम विशाला।
लागे गावन गुन गोपाला॥
लोटत कबहुँ कुञ्ज में जाई।
कबहूँ विटपन भेटत धाई॥
कबहूँ ब्रजरज शीश चढ़ावैं।
कबहूँ गोपिन पद सिर नावैं॥
पुनि पुनि कहत धन्य ब्रजनारी।
धन्य ग्वाल गैया बनचारी॥
धन्य भूमि यह सुखद सुहावन।
धन्य धाम वृन्दावन पावन॥
ऐसे प्रेम मगन मन फूल्यो।
को हौं कित आयौं सुधि भूल्यो॥

दोहा

उद्धव मन आनन्द अति, लखि कै प्रेम विलास।
आयो हौं दिन दोय को, बीति गये षट मास॥

सोरठा

जब उपज्यो उर शोच,बचन कृष्ण के सुरति करि।
मन में भयो सकोच, बोल्यो हो प्रभु वेगि मोहिं॥

तब उपङ्गसुत रथहि पलान्यो।
मथुरा चलबे को अतुरान्यो॥
उद्धव जात गोपिकन जानी।
आई धाय सकल अकुलानी॥
तब उद्धव सब को सिर नाई।
हाथ जोरि कै विनय सुनाई॥

अब मोहि देवि अनुग्रह कीजै।
जाउं कृष्ण पै आयसु दीजै॥
मैं सेवक जैसो उन केरो।
त्यों जानिये आपनो चेरो॥
कह्यो जो मैं कछु तुम सों आई।
कृष्ण कहेते करी ढिठाई॥
सो अपराध क्षमा अब कीजै।
ह्वै प्रसन्न यह आशिष दीजै॥
जासों कृष्ण करैं मोहिं दाया।
रहै प्रीति तुम चरन अमाया॥
करौं बड़ाई कहा तुम्हारी।
ऐसी बिमल न बुद्धि हमारी॥
कृष्ण सदा तुम्हरो यश गावैं।
जाको अन्त वेद नहिं पावैं॥
कबहुंक सुरत करत मम रहियो।
जानि आपनो जन हित गहियो॥
सुनि उद्धव की निर्मल बानी।
भईं बिबस ब्रजतिय सुख मानी॥

दोहा

क्यों नहि उद्धव जी कहो, ऐसे बचन बिचारि।
अन्त बड़े सब भांति तुम, हम निदान जड़ ग्वारि॥

सोरठा

होय न शील समान, लघु दीरघ ताते भये।
भृगु कीन्हों अपमान, श्रीपति करि भूषण लियो॥
कहां गरल से बचन हमारे।
कहँ अति शीतल मृदुल तुम्हारे॥
तुम हित कह्यो हमहिं सुख मानी।
तरन उपाय बेद बिधि बानी॥

हम गँवारि उलटी सब बूझी।
कहीं कटुक तुम सों जो सूझी॥
लोक वेद छोड़्यो हम जैसो।
ताकर फल भुगतें हैं तैसो॥
कहा करैं मन बहु समझावें।
श्यामदरश बिन सुख नहिं पावैं॥
दुर्लभ दरश तुम्हारो हम को।
कहिये जान कौन विधि तुमको॥
करिकै कृपा कीजियो सोई।
जैसे दरश श्याम को होई॥
देखत हौ या तनुको दहिबो।
समय पाय आगे हरि कहिबो॥
घोष बसत की चूक हमारी।
मन नहिं धरैं लाल गिरिधारी॥
जानि हमैं अति दीन दुखारी।
करहिं कृपा मन गुनहिं विचारी॥
आवन अवधि कहीही जोई।
धरिहैं सुरति वचन की सोई॥
बहुत कहा कहिये ब्रजराजहि।
करिहैं बांह गहेकी लाजहि॥

दोहा

प्रभु दीननपति दीन हित, यही हमारी आस।
कबहुंक दर्श दिखाय के, हरिहैं लोचनप्यास॥

सोरठा

ऐसे कहि बृज बाम, भई बिरहसागर मगन।
उद्धव करि परनाम, आये यशुमति नन्द पै॥
मांगी बिदा जोरि कर दोऊ।
तुम सम धन्य और नहिं कोऊ॥

राम कृष्ण करि सुत जिन पायो।
बाल भाव करि गोद खिलायो॥
धनि गोकुल धनि गोकुलबासी।
किये प्रेमबस जिन अबिनासी॥
कृपा करी मोहिं कृष्ण पठायो।
जाते दरश सबन को पायो॥
अब तुम मोको देहु निदेशू।
जाय कृष्ण सों कहौं सँदेशू॥
सुनि सप्रीति उद्धव की बाता।
नन्द बबा अरु यशुमति माता॥
उमग्यौ प्रेम नयन जल बाढ़े।
भये जोरि कर आगे ठाढ़े॥
उर बल श्याम बिरह की पीरा।
कहत सँदेश बहत द्दगनीरा॥
उद्धव हरि सों कहियो जाई।
यशुदाकी आशीस सुहाई॥
कमलनयन सुन्दर सुखदाई।
कोटि युगन जीवहु दोउ भाई॥
कहियो बहुरि इती समुझाई।
तुम बिन दुखित यशोमति माई॥
इतनी दया मात पै कीजै।
एक बार दरशन फिरि दीजै॥

दोहा

नन्द दोहनी भरि दई, कह्यो नयन भरि नीर।
बा धौरी को दूध यह भावत हो बलबीर॥

सोरठा

दई यशोमति माय, मुरली ललित गोपाल की।
उद्धव दीजौ जाय, प्यारी ही अति लालकी॥

॥ इति ॥

## 18. CHANDAN.

Chandan, *nom de gurre* of Lala Chandan Rai, a Kayastha of Pawayan in Shahjehanpur district, was a great poet and scholar and flourished about the year 1830 V. E. He was also a Persian poet and is the author of a Divan styled the ***Divan-i-Sandal***, the Persian equivalent for Chandan. Misra Brothers give him a place among Hindi poets of the same rank as Das. His works are :—

*Kesari Prakash.*
*Shringarsar.*
*Kavyabharan (1845).*
*Chandan-satsai.*
*Pathikabodh.*
*Nakhsikh.*
*Nam-mala.*
*Shita-Vasant.*
*Krishnakavya.*
*Kesriprakash.*
*Prajnavilas.*
*Rasakallolini (1846).*

None of his works have been printed. Three of them, one in Persian and two in the Devanagri character, were sent to me by the late Babu Jaganmohan Varma.

It is said that the king of Oudh sent for him to his court whereupon Chandan sent him the following verse in reply :—

खरी टूक खरखर पुआ खारी नोन सँजोग।
येतो जो घर ही मिलै चन्दन छप्पन भोग ॥

and instead of going to Lucknow, went over to Benares. The first of the accompanying extracts is taken from *The Shita-Vasant*, a story, and the second from a philosophical work in verse, the *Prajnavilas*. The second selection describes the principles of the *Nyavaisheshika* system of philosophy.

# शीत वसन्त की कथा

सोरठा

करनाटक यक देस तहां नगर यक भावपुर।
भाव नाम सुनरेस तासु कथा सुनिये सुजन॥

चौपाई

सो नृप अति प्रताप बलवाना।
कीन्ह राजु तेहि रिपु दलि नाना॥
देस देस संपति हरि लावा।
बहुत भँडारन कीन्ह भरावा॥
चढ़त संग चतुरंगिनि सैना।
डोलत गिरि समेरु जलअयना॥
जो रिपु मिल्यो लीन्ह तेहि जीती।
भइ सत्रुन करि पृथिवी रीती॥
लोक जलधि कहँ मंन्दर भयऊ।
मथि अनेक संपति लै गयऊ॥
शत्रु उलूक न परहिं लखाई।
प्रगटत रविप्रताप अधिकाई॥
देस देस महँ फेरि दुहाई।
करत राज निज नगर बसाई॥
बड़े बड़े माया*पति-यूथा।
बसहिं नगर तेहि सदन बरूथा॥

दोहा

अमर लोक से अधिक सो बसै नाम बहु भांति।
हाट बाट मंदिर महल बने पांति की पांति॥

तेहि नृप की तिय सुन्दर देवी।
पतिहि प्रेममय जुग-पद-सेवी॥

---

* Used in the vulgar sense of wealth.

सुचि सुसील अति रूप सलोनी।
दिन दिन तेहि संपति लखि होनी॥
पतिव्रत-राखनहार सुसीला।
जानत कपट न दंभ न लीला॥
तेहि लखि संपति रही लुभाई।
दिन दिन राजसिरी अधिकाई॥
सेवा में दासी इव रहई।
मंत्र भेद मंत्री-मत कहई॥
भोजन नृपति करावै कैसे।
सावित्री पोषै सुत जैसे॥
सुरति काल सजि सकल सिंगारा।
बारबधू जनु रस अनुसारा॥
यहि प्रकार तिय जेहि घर होई।
सो कहु किमि पावै दुख कोई॥

दोहा

सकल सिद्धि जनु सोभि जै नृप दारा कमनीय॥
पतिप्रनपालन सों रहै साधु सों मङ्गल हीय॥

बिधि पुनि पूरब पुन्य बिचारा।
दीन्हे द्वै सुत एकहि बारा॥
जेठ बसंत छोट पुनि शीता।
नाम धर्‍यो अस बिबुध बिनीता॥
तिन कर पद-रेखा सब देखी।
कहै ग्रंथ मति तर्क बिसेखी॥
जेठर सुत नृप तुम्हर अनूपा।
होइहि सकल भूमिकर भूपा॥
सकल भूमि के बहु नरदेवा।
करिहैं निज स्वारथ लगि सेवा॥

शीत नाम तब छोट कुमारा।
होइहि सकल प्रेम कर बारा॥
सब विबुधन मिलि यह गुन कहेऊ।
सुनिय और नृप औगुन रहेऊ॥
इन बालकन केरि जो माता।
दस संवत बीते तेहि घाता॥
होइहि सत्य मृत्यु तेहि राजा।
ब्रम्ह-वचन नहिं झूंठसमाजा॥

दोहा

दस संवत के होहिंगें जब ये बालक दोउ।
तब इन जननि न जीवई जोतिष मृषा न होउ॥

यह कहि विबुध सकल गृह गयऊ।
बिसमै हर्ष नृपति कहँ भयऊ॥
जाचकादि सब नृपति संतोषे।
सुर गुरजन परिजन हित पोषे॥
रानी मरन न काहु सुनावा।
मंगल जानि कलेस दुरावा॥
दिन दिन देखिय राजदुलारा।
मनौ काम बिधि कीन कुमारा॥
जेठ कुँवर जेहि नाम बसंता।
देखि रूप मोहे मन संता॥
सीतल शीत सबहि पुनि लागत।
लखत कलेस ताप इव भागत॥
लखि रानी मन होइ अनंदा।
जिमि चकोर बिबि बाढ़त चंदा॥
कहि दोऊ जीवन मूरि खिलावै।
लखि कै मुख रानी सुख पावै॥

दोहा

यहि प्रकार रानी सुखित राजा भाव समेत।
लखि बालक नित नित बढ़े मंगल सकल निकेत॥

यहि प्रकार कछु दिन चलि गयऊ।
रानी-मरन समौ सिर भयऊ॥
पुर समुद्र दुख भौ सब जाना।
मथो काल-मंदर अपमाना॥
सो लछिमी हरि हरि लै गयऊ।
जलचर इव नर ब्याकुल भयऊ॥
नृप जस चंद गयो कढ़ि सोऊ।
लछिमी बन्धु रहै किमि तोऊ॥
राजा तरु इव काँपत भयऊ।
धका काल मंदर कै लगेऊ॥
कोइ यक मनि द्वै बालक रहेऊ।
तिनहिं लागि सब आसा गहेऊ॥
पर पयोधि धुनि हाहाकारा।
यहि प्रकार राजा दुखभारा॥
क्रिया कर्म विधिवत नृप कीन्हा।
अतिसै चित निज धीरज दीन्हा॥

दोहा

जन परिजन राजा सहित रहे सकल सहि मर्म।
लोक लोक गति देखि के जानि वाम विधि कर्म॥

घटत घटत दुख सो घटि जाई।
जिमि चकोर तमनिसा बिहाई॥
दस संवत के दुइ सुत भये।
पठन काज गुरु पहं ते गये॥
सुमिरि गनेस गिरा गोबिन्दा।
पढ़े अबद एक में सब छन्दा॥

पुनि ते सिखन लगे हथियारा।
जाने छत्रीधर्म अपारा॥
एक बरस महँ शस्त्र बिचारा।
लीन्ह सकल सिखि राजकुमारा॥
तौ लौं नृपहि जठरपन आवा।
मायावस कछु जानि न पावा॥
सुतहि न दीन्ह मूढ़ तेहि राजू।
परलोकहि कहं कीन्ह अकाजू॥
नृपहि चहिय अस नीति बिचारा।
होइ स्याम ते जब सित बारा॥

दोहा

तबहिं पाइ बन मोह तजि, जपै जाइ भगवान।
सुतहि समर्पै राज तब होइ तासु कल्यान॥

यहि मतिमंद न अस मन बूझा।
महाराज मतिमन्द अबूझा॥
दूसर ब्याह करै सो लागा।
महामंद सो नृपति अभागा॥
मंत्रिन कहा सुनहु नरनाहा।
द्वै सुत, आगे तिन की चाहा॥
तुमहि ब्याह नहिं बूझिय राजा।
चौथेपन कहँ भयो समाजा॥
करिय नीति नय धर्म बिचारी।
कहँ चौथे पन नर कहँ नारी॥
नृपहि सोच तौलहि पुनि होई।
जौ लै सुत पावै नहिं कोई॥
तब ते तेहि सुत देइ खरारी।
करिय कहा तब ते नृप नारी॥

सो है सुत तुम अस नृप पाये ।
चन्द सुरज जनु ब्रह्म उपाये ॥

दोहा

अस बिचारि नृप तजिय भ्रम करिय न ब्याह बलाइ ।
चौथेपन तिय पाप सम धर्मसमूह नसाइ ॥

कहा बहुत मंत्रिन समुझाई ।
तदपि न मूढ़ मनहिं कछु आई ॥
महाकाल बस राजा सोहा ।
मंत्रीमंत्र न एकहु मोहा ॥
राजा विप्र विबुध कबि देवा ।
इनहि बिरोध न दीजिय भेवा ॥
अस विचारि मंत्री यह कहही ।
ब्यालरु नृपति एक गुन अहहीं ॥
भेद मंत्र जो नाहिन माना ।
काटि खाइ पाछे पछिताना ॥
अस विचारि सब रहे चुपाई ।
राजा मनहिं न एकौ आई ॥
जेहि का बुरा कीन्ह चह दाता ।
नीकी सिख लागत तेहि घाता ॥
यह प्रपंच जुग जुग बिधि करई ।
छूंछी भरै भरी पुनि ढरई ॥

दोहा

राजा एक न मानेऊ मंत्री बचनबिवेक ।
सब ही तन सतराइ हग रह्यो आपनी टेक ॥

कीन्ह ब्याह तेहि सब मति पेली ।
मरन-काज गल फांसी मेली ॥
दोउ कुल जाति लजावनहारी ।
लावा ब्याह मूढ़ अस नारी ॥

एक दिना नृप-जेठकुमारा।
गयो तासु गृह अति सुकुमारा॥
मातु जानि तेहि कीन्ह प्रनामा।
हंसि बोली अधमा कुलबामा॥
कुलटा कुमति कुसील कुजाती।
राजा-कुल-मूरति की काती॥
काममत्त मद भै मतवारी।
पाप पुंज की पूरन क्यारी॥
बिभिचारिन तेहि दीन्हो आदर।
पान दान अति सै मति कादर॥
करि कटाछु तिरछे अति नैना।
बोली खल कामातुर बैना॥
कामरूप तुव देखत अहऊं।
कुंवर तोहि चित मो हीं चहऊँ॥
निलज कही मो सन रति मानू।
तो मूरति लखि ललचति प्रानू॥

दोहा

कुंवर सुनतही सूखिगा हाइ हाइ कहि बैन।
भजि आयो बाहर बिकल छांड़ि तासु को ऐन॥

है यह मनुज कि कोउ निसाचरि।
सुनत कुंवर की छाती अति जरि॥
तै न कीन परमेसुरसंका।
कस पापिन कह बचन असंका॥
हाइ हाइ मैं पापी भयऊँ।
जो यहि खल ढिग बैठन गयऊँ॥
हाइ कहौं केहि सन कसि बाता।
मोहि न खाटि मीठ कहि जाता॥
दैअ सुन्यो कहिं असि कहु काना।

राजनासु बूझिय नियराना ॥
काहू सो न कही कछु बाता।
मन भयो बिकल कंपि गयो गाता ॥
पुन्य गेह नृप कुंवर बसंता।
समुझै राजभाग कर अंता ॥
पिता बचन नहि कीन्ह प्रमाना।
कह्यो जदपि मंत्री बुधिवाना ॥

दोहा

मंत्री-बचन न मानेऊ पिता अबुध अजान।
कीन्हेसि ब्याह कलंक कुल आजुहि ते हम जान ॥
सोचत सूखि गयो कस बारा।
जिमि सरोज बिन बारि-अधारा ॥
उहां समुझि खल अति खिसियानी।
त्रिया-चरित्र कीन्हेसि अभिमानी ॥
नोचेस केस दुकूलन फारी।
हाइ धरयो बालक महतारी ॥
यह घर लौटि जाइ की रहई।
यह पापीभर कैसे सहई ॥
यह कहि स्वासहि लेत पिसाचिनि।
बैठी सोकभवन सुन साचिनि ॥
आंखिन जल करि गल धरि हाथा।
पाषिन कीन्हेसि नांगो माथा ॥
सखी सहेली पूछै कोऊ।
ऊतरु देइ तिन्हैं नहिं सोऊ ॥

दोहा

सभा बैठि नृप मध्य दिन, आयो मंदिर आपु।
रानी कतहुं न देखेऊ छाइ रह्यो संतापु ॥

पूंछै सखी सहेली राजा।
कहं रानी प्रिय प्रेमसमाजा॥
सोकभवन तिन कह्यो बुझाई।
तहां गयो नृप विकल कि नाई॥
जाइ दीख अस्ति अनिर्बनि बाता।
उघरो माथ नांग भयो गाता॥
बार बार पूंछै नृप नाहू।
देइ जुआब न कपटिन काहू॥
कहु प्रिय तोहि कौन रिसवावा?
केहि घर आपन जमपुर छावा॥
जो प्रिय तोहि दीन्हेसि केहु गारी।
डारौं ताकी जीभ निकारी॥
चेरी होइ कि कोउ पुरवासी।
डारौं ताकी ग्रीवाँ फांसी॥
फूल छुरी करि जो केहु मारा।
ताहि खड्ग करि करौं दुफारा॥

दोहा

बहुत भांति नृप आपु बस जानि कुटिल अज्ञान।
अरुन नैन करि स्वांस भरि बोली सहित गुमान॥

सुनहु नृपति मैं कहहुँ जो बैना।
रावर लेइय आपन पेना॥
हम कढ़ि जाब बनहि तप हेतू।
तजि यह पाप समाज-निकेतू॥
सुत तुम्हार लंपट अति कामी।
तेहि हम दियो कि तुम हौ स्वामी॥
गहिसि बांह वोहि मूढ़ अभागा।
दैवहि आजु धर्म निज राखा॥
अब लेइय आपन घर साईं।

हम न बसहिं यह पापबसाईं ॥
यहि धौ भार भूमि कस रहई।
बूझिय की तौ उलटन चहई ॥
यह सुनि सूखि राउ तब गयऊ।
जिमि जलजात वारि बिनु भयऊ ॥
होइ न पुत्र, पाप कर भूला।
निज कुल ते कोइ है प्रतिकूला ॥
उपजत ह्वै यहि काल न खावा।
सकल लोकि परिहास करावा ॥

दोहा

हाइ पुत्र नहिं पाप घर मैं जाना सतिभाउ।
इन प्रसंग जो बैठई भला होइ नहिं ताउ ॥

डारौं मारि त अपजस होई।
यह वृतान्त जानै नहि कोई ॥
आपु सींचि कत काटिय रूखा।
नृप यह सोच कीन्ह मन रूखा ॥
बूझौ कहि यह बात विचारी।
जो बूझौ तौ हांसि हमारी ॥
आपु जांघ के आपु उघारी।
मरिये लाज नहीं अधिकारी ॥
होनहार जो भावी होई।
तैसिय बुधि उर उपजै सोई ॥
सोचत सोच नृपहि मन आई।
देउँ दोऊ सुत तुरत बहाई ॥
राजा रानिहि बहुत बुझावा।
निज कर लै जल बदन धोवावा ॥
सो वासर यहि भांति गँवाई।
प्रात नृपति फिरि कीन्ह अथाई ॥

दोहा

बैठ सभा सो सोचबस मध्य दिवस गयो धाम।
बोलवाइस दोउ बालकन महामंद बस काम॥

देखिस बचन कहत तेहि बंका।
भयो चन्द्रकुल केरि कलंका॥
सुत नहि पाव श्रोघ ये दोऊ।
आँखिन ओट करौ किन कोऊ॥
जहँ लग मोर देस की सींवां।
रहैं तहां तौ काटौं ग्रीवां॥
त्रियाचरित्र समुझि मन भारा।
उतरु दीन्ह नहिं राजकुमारा॥
करि प्रनाम दोनौ चलि भयऊ।
राजा हृदय दरकि नहिं गयऊ॥
पिता मन्द नहिं कीन बिचारा।
दीन्ह निकारि बेगि देउ बारा॥
हयसालन तें द्वै हय लीने।
तिन चढ़ि अगम पंथ मग दीन्हे॥
नगर लोग यह भेद न जाना।
तुरति दुओ जन कीन पयाना॥

दोहा

इन्द्रजाल अरु कालगति बिधिप्रपंच सब जान।
इतने सब ते कठिन है त्रियाचरित बलवान॥

अस सुत द्वै प्रबीन अरु सूरे।
सब बिधियत जानत गुनपूरे॥
करि छल नृप मन माहिं अभागी।
दियसि कढ़ाइ लाइ पुर आगी॥
नृपहि मूढ़ यह मन नहिं आई।
खात गरल मैं अमिय बिहाई॥

तेहि भल कीन न चहै गोसाईं ।
किमि पावै बुधि सो बौरयाई ॥
चले जात मग दोउ अनुरागे ।
मृगसावक जनु बागरि त्यागे ॥
सकल सिद्धि जन परिजन केरी ।
लिये जात जनु साथ घनेरी ॥
कोमल कमल गात सुकुमारे ।
आतप बिकल भये दोउ बारे ॥
देख्यो मग यक द्रुम छतनारा ।
ता तरि बैठ उतरि दोउ बारा ॥
कह्यो सीत नैनन भरि बारी ।
पिता मंद हम दीन्ह निकारी ॥
त्रियाचरित्र समुझि निरधारा ।
मूढ़ निकास्यो बिनहि बिचारा ॥

दोहा

कह बसंत अब तात सुनु कीजै कर्मभरोस ।
जेहि प्रपंच करि बन दियो रानिहि राज न दोस ॥

कर्म कठिन जेहि सबहि नचावा ।
जीव चराचर ब्रह्म उपावा ॥
अलख रूप जो नरतनधारी ।
कर्महु बस ते भये खरारी ॥
कर्म लिखे बिन राज न मिलई ।
कर्म लिखे बिन धर्म न चलई ॥
कर्म लिखे बिन तपु नहिं होई ।
कर्म करै सो कर नहिं कोई ॥
कर्महि लागि होय बनबासा ।
कर्महि बस घर करिय निवासा ॥
कर्महि ते पाइय सब भोगा ।

कर्महि ते प्रगटै तन रोगा ॥
कर्महि तेइ अबूझ अभागी ।
कर्महि बस सब भांति सभागी ॥
कर्म रेख बिन बिपति न परई ।
कर्म बिना संपति को भरई ॥
कर्माधीन भये सब कोऊ ।
ब्रह्म धरयो तब बच्यो न सोऊ ॥
कर्म कठिन जेहि राह चलाया ।
सो तेहि चला न दूसरि पावा ॥

दोहा

सुनहु तात । यह कठिन गति दूषनजोग न कोइ ।
जीव चराचर कर्मबस कर्म करै सो होइ ॥

अस कहि सोच समाने दोऊ ।
तहां न आगे पाछे कोऊ ॥
नैन नीर कंपित भयो गाता ।
नई बिपति यह दई बिधाता ॥
तेहि तरुवर के बिहंग बिचारे ।
दुखो भये तेहि देखि दुखारे ॥
कहैं अपुस मैं कठिन बिधाता ।
फिरत बिपिन यह कोमल गाता ॥
बिधि की गति बिपरीति सदाई ।
कहै बेद बेदन मिलि गाई ॥
जाहि चहिय अस अमिय पियावा ।
तेहि बिष देइ ब्रह्म यह भावा ॥
द्रवहिं सकल लोचन ते बारी ।
जीवत हैं वै सठ नर नारी ॥
जिन ऐसे दोउ कुंवर अनूपा ।
पठये बन बहु को रिपु भूपा ॥

दोहा

देखि दशा तिन की सकल गोये विटप विहंग।
दयावारि उमगत भये सिंधु सवन के अंग॥

तेहि दिन तेहि तरवर तर बासा।
कीन्हो निसि बिन अन्न उपासा॥
प्रात चले दोउ सुमिरि गनेसा।
दंडक बन महं करत अंदेसा॥
दुख विसरावन सुगम कहानी।
जाहि कहत नर कोउ मुनि ज्ञानी॥
मध्य दिवस एक सर पहँ आये।
देखि विमल जल तहां अन्हाये॥
सिव पूजा कीन्ही दोउ भाई।
पीन्हि वारि तहँ त्रिषा बुझाई॥
छोट बंधु कह विलखत बाता।
आजु बास कहँ देइ विधाता॥
घोर विपिन चहुँ ओर विराजा।
देखिय कतहुँ न मनुज समाजा॥
अस अँदेस करिकै दोउ बारा।
चले अस्व पर ह्वै असवारा॥

दोहा

चले जात दोउ बन्धु मग सुमिरत दीनदयाल।
पुनि पुनि कहत विसूरि यह होइ सोई जो भाल॥

चले बहुत तेहि बासर दोऊ।
पंथहु पथिक मिलो नहिं कोऊ॥
एक विपिन तेहि विकट बनावा।
संध्या समय जाइ नियरावा॥
तहँ के खग मृग सकल अभीता।
नहि समुझै मानुस कै गीता॥

जो न वस्तु तहँ प्रगटै भाई।
सो समुझै कोऊ किमि बुध लाई॥
तेहि बन मानुस कबहुँ न गयेऊ।
जब ते ब्रह्मा वहि निर्मयऊ॥
तेहि प्रविसत कस मेचकचारा।
जिमि भांदौ निसि जुत घनछारा॥
बोलहि तहँ खग निज निज भाखा।
रहै भूमि छुँ द्रुमजुत साखा॥
तेहि बन बीच एक द्रुम भारी।
जनु काननपत रच्यो बिहारी॥

दोहा

जानि निसा गंभीर बन सूझ न पंथ अपार।
बैठे ता तर उतरि के अश्व बाँधि द्रुमडार॥

तोरि तोरि द्रुम-पल्लव नाना।
ता तर आसन कीन्ह विधाना॥
तेहि तरु ऊपर द्वै खग बासा।
भये बहुत दिन करत निवासा॥
जेठ कुँवर मग श्रमित बनाई।
गा सो सोइ नींद तेहि आई॥
जागत रह्यो सीत लघु भ्राता।
देइ कान जहँ खरकत पाता॥
ते दोउ विहँग नाम सुक सारा।
आपुस में दोउ मीत अपारा॥
सुक कदली बन केर बसेरी।
आवा मित्र मिलन करि फेरी॥
संयत एक मैना तेहि राखा।
तेहि निसि सुक बिनती करि भाखा॥

सुनहु मित्र सारिक मम बानी।
करतब को सुनिये खग ज्ञानी॥
अब आयसु मोहि देहु सुजाना।
तो मैं प्रातहि करौं पयाना॥
बहुत दिवस बीते तोहि पाहीं।
चला चहौं निज कुटुम मिलाहीं॥

दोहा

यह सुनि मैना नैन भरि सुक सो कह्यो विचारि।
प्रियबिछुरन ते मरन भल कहौं मीत निरधारि॥

सुनु सुक अस जानत जग कोई।
बिछुरि मिलन फिरि होइ न होई॥
काल फिरै संग लागा कैसे।
लखिय देह परछाहीं जैसे॥
तेहि जीवन की कहु कस आसा।
लिये खर्ग बैठो रिपु पासा॥
सो जब लगि बहु चहै खिलावा।
तौ लहि सूझत अपन परावा॥
जा दिन वोहि खेला नहिं भावै।
तब तस कीन्ह जो वोहि बनि आवै॥
सुनु सुक, मीत,बिछुरि को मिलई।
यह विचारि बुध प्रीति न करई॥
जस कछु मीत बिछोह कहानी।
अस जग और न प्रगटी हानी॥
एक घरी कर नहिं बिस्वासा।
देह-गाइ कर काल गवासा॥

दोहा

अस विचारि सुनु मीत, बिछुरन मिलतहि भेद बड़।
बिछुरे सुनिये गीत, मिलन नैन भरि देखिये॥

अस सुनि सुक-लोचन भरि आये ।
प्रेम मगन पुलकावलि छाये ॥
एक दंड भरि भयो बिदेहा ।
मनहुँ प्रेम तिन घट किया गेहा ॥
पुनि चेत्यो सुक सुमिरि चलाई ।
करत बिनय बहु भांति बड़ाई ॥
सुनु खग मित्र करिय कह मोहा ।
जब बिधि चाहत कीन्ह बिछोहा ॥
प्रेम-डोरि तिन बीच जो होई ।
जा सन मित्र बँधे रहैं सोई ॥
सो करि कै करता चटकाई ।
देत जितै तित दयौ बहाई ॥
अस बिचारि दीजै बिधि दोसा ।
जो बिछुरावत देइ भरोसा ॥
अस बिचारि सुनु मित्र पियारे ।
चलेहि बनत अब भेद न भारे ॥

दोहा

बार बार सुक के बचन सुनि सारिका अचेत ।
जो तुम मन चलनै बसो कहा किये हम हेत ॥

दुहिता परदेसी औ जीवा ।
इनहिं को राखि मोरि केहि ग्रीवा ॥
यह बिचारि सारिका सुजाना ।
ल्याये द्वै फल रसजुत नाना ॥
ते दोउ आनि मित्र कहँ दीन्हे ।
भाँति अनेक बिनै तेहि कीन्हें ॥
अरुन पीत अस द्वै फल सोहा ।
देखत सो सुक को मन मोहा ॥
ये फल ये खायहु सुनु ताता ।

है हो अमर जगत विख्याता ॥
पीत खाइ धनपति सो होई ।
अरुन खाइ अस भूप न कोई ॥
अस फल द्वै भागन ते पाये ।
ते तो कहँ मैं मित्र चढ़ाये ॥
सुनु सुक, गुरु अरु मित्र जो दूजा ।
चलत मिलत कछु देइय पूजा ॥
परम मित्र लखि अस भल दयऊ ।
जे बहु कर्म कष्ट करि लयऊ ॥
यह सुक सुनि बूझन अस लगा ।
कहहु मित्र फल कथाविभागा ॥
कस तुम कीन कष्ट इन लागी ।
कहौ मित्र किन कथा सभागी ॥

दोहा

आदि अंत की कथा सब सुनी सीत दै कान ।
बहुरो सुनन लगो कुँवर कहो जो सुफलविधान ॥

एक समय सुनु सुक प्रिय ताता ।
प्रथम तरुनई कोमल गाता ॥
रुद्र लोक कहँ चल्यौ उड़ाई ।
उहाँ न मन कछु मोर लुभाई ॥
सप्त जलधि केतिक गिरि नाना ।
गयौं नांघि ते अति अभिमाना ॥
सिव-उपबन लखि रह्यौं लुभाई ।
तुव आगे नहिं होत गनाई ॥
अस कछु दीख जो कहा न जाई ।
बिबिधि भाँति के फल अमराई ॥
एक एक द्रुम पै गनजूहा ।
करहिं लिये गोफनि कर ब्यूहा ॥

तहाँ न मनस बचै सुनु भाई।
यहि प्रकार फल करइ लखाई॥
ता दिन चतुरदसी ब्रत आवा।
गनरखवारेन जाइ अन्हावा॥
बहुरि गये पूजन त्रिपुरारी।
एक एक कै सब मिलि झारी॥

दोहा

देख्यो तेहि छिन बाटिका सूनी सकल निहारि।
भाँति भाँति के गुनद फल, रच्छेजोग बिसारि॥

फिरि अपने चित माँ अनुमाना।
अब का बैठा करौं अयाना॥
पुनि मैं खाइ कछुक फल लीन्हे।
सुफल जन्म तहँ बहु बिधि कीन्हे॥
एक लीन्ह द्रुम एक ते तोरी।
एक और ते लीन्ह बहोरी॥
द्वै फल चोंच दाबि अस आई।
होइहि बध नत चलौं उड़ाई॥
अस अनुमानि तहाँ ते भाग्यों।
खाये फल जनु सोवत जाग्यों॥
एक संबत मैं तहवाँ गयऊ।
आवत खन कछु बिलम न भयऊ॥
ये फल खाइ मरै नहिं फेरी।
गनै कौन भई बर्ष घनेरी॥
ते फल मैं दीन्हे तोहि ताता।
परम मित्र लखि साखि बिधाता॥

दोहा

अस सुनि सुख सुख मानेऊ परयो चरन अकुलाइ।
अस कोउ जग महँ आन नहिं धनि धनि मित्र सहाइ॥

कहति कहति असि प्रेम कहानी।
पूरब दिसा सहज पियरानी॥
तब सुक कह सुनिये प्रिय सारा।
अब हम चलब होत भिनसारा॥
बिछुरत मिले दोऊ जनु नेहा।
तिनहि भूलि सुधि धौं कह देहा॥
तहाँ गिरे फल दोऊ भुइँ आई।
तुरतहि कुँवर सो लीन्ह उठाई॥
प्रिय बछुरत जहँ जीउ भुलाई।
कह तहँ सकल सिद्धि निधि पाई॥
ते दोउ मिलि अस प्रेम बढ़ाई।
दिसि दिसि कहँ ते गयऊ उड़ाई॥
बिधि-प्रसाद सित ह्वै फल लहेऊ।
जस कछु जागत को खग कहेऊ॥
घोर निसा जो यहि विधि जागा।
काहे न अस फल लहै सभागा॥

दोहा

जानि निसा कर अंत पुनि बन्धुहि दीन्ह जगाय।
प्रिय सोदर बैठो रह्यो सोइ गयो मैं हाय॥

कह बसंत सुनु सीत पियारा।
जागत निसा रह्यो अंधियारा॥
महि पापी कह सैन करायेहु।
जेहि कारन कढ़ि बाहेर आयेहु॥
पुनि कह सीत सुनौ मम भ्राता।
तुमहि न कहन चहिय अस बाता॥
हौं सेवक तुम स्वामी अहऊ।
दीन बचन सब केहि लगि कहऊ॥
बचन अनेक भांति तेहि भाषा।

आगे कै फल पुनि करि राखा ॥
यहि तरु तर पायेहुँ सुनु भाई।
विधि कछु दया कीन्ह अधिकाई ॥
यह सुनि जेठ कुँवर सुख माना।
कीन्ह तुरत सर महँ असनाना ॥
पूजा प्रनति सकल करि भेवा।
बैठे सर तट नर दोउ देवा ॥
अरुन लीन्ह फल जेठ कुँवारा।
पीत सीत कहँ दीन्ह सँवारा ॥
ते फल खाइ दुहुन सुख माना।
जेठ कुँवर तब अस अनुमाना ॥
ये अम्रत फल भूमि न होई।
सुने न लखे न खाये कोई ॥

दोहा

बन्धु जेठ अस सोचि चित कह्यो सुनौ लघु तात।
ये फल कत तुम पायहु कहौ सत्य प्रिय बात ॥

सुनहु तात जेहि तरु किय बासा।
तहाँ बिहंग दुइ बसै निरासा ॥
तिन की बिछुरनि मिलनि कहानी।
कही कुँवर छोटे अति ग्यानी ॥
जो उन फलन केर परभावा।
सुक सारा आपुस महँ गावा ॥
सो सब कहेउ न कछुक दुरावा।
सुनि बसंत अतिसय सुख पावा ॥
पुनि है दोउ बाजि आरूढ़ा।
चले जात बन महँ मग गूढ़ा ॥
गये दूर जब दोउ परदेसी।
मिला एक मृग मोहन-भेसी ॥

तेहि लखि सीत कहेउ सुनु ताता ।
करिय आजु मृग केर निपाता ॥
तीसर दिन नहि भोजन पावा ।
रहै देह सो करिय बनावा ॥
यहि मृग केर *मिष लै आई ।
भूँजिय ताहि अग्नि में भाई ॥

दोहा

तब तेही कर असन करि चलिय बहुरि मृग हेत ।
जैसी कछु होतव्यता बिधि तैसो बुधि देत ॥

जेठ बन्धु कह सुनु लघु भाई ।
अदिन मांह रज्जु फनि हुइ जाई ॥
एक अदिन बिधि यह पुनि भयऊ ।
मंदपिता बनवासा दयऊ ॥
तेहि मँह अनभल कछु है जाई ।
हम तुम द्वै एक जीवन भाई ॥
देहै सोई उदर कहँ देवा ।
जिन यह कीन सृष्टि बिन भेवा ॥
जलचर थलचर नभचर नाना ।
देत सबहिं भोजन भगवाना ॥
अस बिचारि जनि सोचिय भाई ।
चरै देहु मृग चलिय पराई ॥
जेहि बिधि दीन्ह हमहिँ बनवासा ।
ताही की कीजै नित आसा ॥

सोरठा

जदपि बन्धु सिख दीन्ह, तदपि न कछु आई मनहिं ।
विधि उलटी मति कीन्ह, भयो चहै सोइ अब सुनहु ॥

कह्यो सीत सुनु तात बसंता ।
ऐसो सोच न करिय अनंता ॥

मृग क्षत्रिन कर परम अहारा।
दीन्ह बताइ सोई करतारा॥
तात कहत कादर कस बाता।
छत्री सिंह एक विख्याता॥
ते न करहिँ मृग देखि विचारा।
हतहिँ तुरत कर अमिय-अहारा॥
मारिय मृग दोउ बाजि उठाई।
पल अहारि करि चलिये भाई॥
सिंह पुरुष न करै मनुसाई।
कछु अहार तिन को दै जाई॥
यह सुनि जीव पलटि तव गयऊ।
उठी बाग धावत दोउ भयऊ॥
अस दोउ बाजि महाबल धारा।
पवन बेगि ते बेग अपारा॥

दोहा

तिनहि देखि मृग भागि चलि अति सभीत ह्वै गात।
अश्वरूढ़ दोउ कुँवर वर निकट दबावत जात॥

यहि प्रकार ते अस्व-अरूढ़ा।
लिये जात मृग विपिनि अगूढ़ा॥
आगे ईश बन्धु लघु पाछे।
चले जात धावत दोउ आछे॥
कूप एक गहवन महँ भारी।
दयो मूंदि तेहि जन तृन डारी॥
गिरयो सीत तहँ बाजि समेता।
कर्म कठिन तेहि रह्यो न चेता॥
जेठ बन्धु तेहि कछू न जाना।
चलो गयो मृग साथ उड़ाना॥
सौ योजन बिचि गयो पराई।

विकट विपिन तहँ पग्यो धधाई ॥
तहाँ न बाजि केर निरवाहा ।
ढूढ़े कतहुँ न पाइय राहा ॥
मृग तेहि बन महुँ गयो हेराई ।
कुवँर रह्यो थकि मन पछिताई ॥

दोहा

घूमि पंथ तेहि हेरेउ कहूँ न बन्धु दिखान ।
हाय कहाँ मैं आयऊँ मन में अति बिलखान ॥

यहाँ विकट बन कछू न सूझा ।
आयउँ कहँ मतिमन्द अबूझा ॥
ढूँढ़न लाग विकल की नाहीं ।
कहँ गयो मोर बन्धु बलबांहीं ॥
हाय कवन दिसि तें धौं आयोँ ।
गयो कहाँ अस भेद न पायोँ ॥
असि मति मोरि भ्रमित भइ आजू ।
भयो सकल दुख केर समाजू ॥
धौं मृग हत्यो कि बंधु-बिछोही ।
जेहि मति मोरि सहज ही मोही ॥
दैव कहाँ ढूढौं अब जाई ।
बिकट विपिन कछु नाहिं लखाई ॥
नहिं जानौं धौं बाजि अपारा ।
लावा कितिक कोस निरधारा ॥
ढूंढ़त ढूंढ़त सो दिन बीता ।
आवा दुख निसि केर सभीता ॥
बाजि बांधि यक द्रुम की डारा ।
थकित भयो निसि देखि अँध्यारा ॥
लाग विलाप करन तहँ सोई ।
हाय बंधु कहँ रहे बिछोई ॥

तो बिन मोंहि आज निसि भारी ।
कमल कोक इव होत दुखारी ॥
बिबिध भाँति तरु लागत कैसे ।
जनु मोहि लेन सकल जम बैसे ॥
कहुँ कहुँ पात पात सँग बाजा ।
लागि पवन कह भूक समाजा ॥
जानि बंधुबिन मोहि दुखारी ।
देहिं लवा जनु मो कहँ तारी ॥

दोहा

हाय बंधु तो बिन सकल करहिं मोर उपहास ।
अहि केहरि के मुख परयों कै संकट महँ बास ॥

रहा बैठि इकटक निरधारा ।
बिलपत ताहि भयो भिनसारा ॥
जहँ तहँ बोलन लाग बिहंगा ।
मधुर मधुर धुनि नाना रंगा ॥
तिन प्रति कहै सुनहु नभगामी ।
तुम देखेहुँ कहुँ बन्धु अकामी ॥
जानि मोंहिं सठ दुख कर मूला ।
भये सकल खग मृग प्रतिकूला ॥
अब कसि करौं जांउ केहि ओरा ।
अधिक हिये बिच परयो अघोरा ॥
अस बिचारि यक दिसि चलि गयऊ ।
बाजि त्यागि तेहि बन महँ दयऊ ॥

दोहा

खोजत खोजत बिपिन सब कहुँ न पायो बन्धु ।
अति निरास ह्वै सोच बस भयो बिकल मतिअंधु ॥

# प्राज्ञाविलास

## चतुर्थ विलास

दोहा

पुनि नृप-आज्ञा पाइकै नैयायिक बड़भाग ।
वैशेषिक मत रीति सों निज मत बरनै लाग ॥

तार्किक

द्रव्य[1] और गुण[2] कर्म[3] करि जाति[4*] विशेष[5] प्रमान ।
पुनि समवाय[6] अभाव[7], ये सात पदारथ जान ॥

द्रव्य

पृथिवी[1] जल[2] पुनि अग्नि[3] कहि वायु[4] सु नभ[5] अरु काल[6] ।
दिशा[7], आतमा[8] मन[9] सहित ए नव द्रव्य, नृपाल ॥
नवौ द्रव्य जे एक हे ते समुझौ मन माहिं ।
महाराज, वर, भेद ते नित्य नित्य सो आहिं ॥

इनहीं के अन्तर चौबिस गुन

मनहरन

रूप[1] रस[2] गन्ध[3] असपर्स[4] को बिचारी चित,
संख्या[5] परिमाण[6] औ पृथक्त्व[7] को बखानिये ।
भनत सँयोग[8] है विभाग[9] सो परत्व[10] तहां,
बूझो अपरत्व[11] त्यों गुरुत्व[12] जिय मानिये ।
गनत द्रवत्व[13], सो सनेह[14] संसकार[15] धर्म[16],
बहुरि अधर्म[17] तिन मांझ सो प्रमानिये ॥

* सामान्य

शब्द[१८] बुद्धि[१९] दुःख[२०] सुख[२१] इच्छा[२२] द्वेष[२३] यत्न[२४] युत,
चंदन सुकवि गुन चौबिस ए जानिये ॥

पंच कर्म

उत्क्षेपण अपक्षेपणो आकुंचन कौं जान।
और प्रसारण गमन पुनि भाषत कवि बुधिमान ॥

जाति (सामान्य)

पर अरु अपर सुजानिये द्वै बिधि जाति उदोत।
चंदन नित्य सु होत है बरनत गुनगन-पोत ॥

विशेष

राजराज, यह जानिये बरनत पंडित सत्य।
है विशेष बहु भाँति को औ कहियत है नित्य ॥

समवाय

ग्रंथन को मत देखिकै कहत सु सकल सुजान।
ऐकै है समवाय सो नित्य जानियै जानु ॥
पृथिवी जल पावन पवन ये परमाणत नित्य।
द्वयणुकादिक* जे रूप हैं ते कहिये सो अनित्य ॥
आकाशादिक पांच जे ते नित्यै करि जानु।
परमाणुन की उपज को है मणोणु अस्थानु ॥
पृथ्व्यादिक जे हैं सकल ते हैं कारज-रूप।
देह सु इंद्रिय विषय, करि तीनि भांति पुनि भूप ॥
वर्त्तमान क्षिति लोक में भूमि शरीर सु होत।
ताके पुनि द्वै भेद हैं बरनत सुमति-उद्योत ॥

दोधक छंद

योनिज और अयोनिज मानौ।
योनिज सो पुनि द्वै बिधि जानौ ॥

---

* Molecules

एक जरायुज हैं सविशेषौ।
औ पुनि अंडज जी महँ लेखो ॥
देह जरायुज मानस की है।
औ पशु की सब भांति सजी है ॥
अंडजदेह सुमीन औ पच्छी।
भाषत हैं जिन की मति अच्छी ॥

अयोनिज

पुण्यात्मा अरु देवता बहुरि महर्षिन पेखु।
पापी पुनि प्रेतादि अति कीट अयोनिज लेखु ॥

भूमि

भूमि कि इन्द्रिय जानिये प्रथम नासिका होइ।
मृतिका पुनि पाषान कों बरनत पंडित लोइ ॥

विषय

वृक्षादिक जे हैं सकल सुनिये, नृप, सबजोग।
तिनको विषय सु भूमि के गावत बुधजन लोग ॥
वृक्षन केवल जीव है हाड़ मास करि हीन।
नहिं शरीर ताको गनत जे उत्तम गुनलीन ॥
जो सरीरता गनौ मन जीव सँयोगहि चाहि।
तो वृक्षन को जानिये पुनि अयोनिजन माहिं ॥
जल अरु अग्नि सु वायु करि देह अयोनिज चारु।
पृथवी को जो अंश है सो साधन-व्यवहारु ॥
पुण्य पाप के काज को हेत अयोनिज नाहिं।
पूर्व जन्म के कर्म को भोग सुभाजन चाहि ॥

जल

पंजुलिया

वर वरुण लोक में जल-शरीर।
अरु रसना इन्द्रिय कहत धीर ॥

पुनि नदी जलधि अतिशय तुषार ।
यह विषय भेद बरनैं उदार ॥

अग्नि

पादाकुलक

सूर्य लोक में तेज शरीर ।
इन्द्रिय नेत्र कहैं कवि धीर ॥
चारि प्रकार विषय अनुमानैं ।
सो यहि भाँति जुदो करि मानै ॥

दोहा

भौम सु स्वर्गज कहत हैं औ उदरज सविशेषु ।
पुनि आकरज बखानिये चारौं विषय सु लेखु ॥

वायु

वायु-लोक में वायुतन इन्द्रिय त्वच सब देह ।
कंपादिक प्राणादि ये विषय सो निःसन्देह ॥

नभ

नभ सर्वत्र सुव्याप्त है एक विषय करि हीन ।
श्रवण सु इन्द्रिय कहत हैं जे उत्तमगुनलीन ॥

काल

एकै काल उपाधि ते बहु क्षणादि व्यवहारु ॥
तिन को कारण होत है बरने सुकवि उदार ।

दिशा

तैसी तैसी एक दिग होत उपाधि उदोत ।
पूर्व आदि जो भिन्न हैं संज्ञा तेहि गत-होत ॥

आत्मा

जीव सो ईश्वर भेद ते आत्मा द्वै विधि जानु ।
जीव अनेक विचारिये ईश्वर एक प्रमानु ॥

मन

गोपल छन्द

जीव जीव के भेदहि पाइ।
नाना भांति भयो मन आइ॥
अति सुखादि कर ग्राहक आहि।
अन्तःकर्ण कहत पुनि ताहि॥

दोहा

मन ही के संयोग ते बाहेर इन्द्रिय जौन।
अपने अपने विषय को प्रापति होती तौन॥

जेहि जेहि के गुण तेहि विषय कथन

चौदह गुन क्षिति-देह के तेई जल के जानु।
तेज के गुन ग्यारह कहत वायु-विषय नव मानु॥
ईश्वर अरु मन के कहत आठ आठ गुन चारु।
नभ के छ गुन बखानई सकल विबुधपरिवारु॥
पंच काल गुन भाषियत पंच दिशा के होत।
प्रथिवी आदि सु सबन के बरनत गुनउद्योत॥

गुण-विभाग

रूप आदि गुण त्रयोदश संसकार-संयुक्त।
ये चौदह गुण भूमि में जानत संशयमुक्त॥
गन्ध हीन रूपादि करि अस्नेहै तहँ आनि।
संस्कारसंयुक्त गुन चदुर्दशै जल जानि॥
गंध नेह रस करि रहित गुरुता रहित विभागि।
रूपादिक तेइ होत गुन संसकार युत आगि॥
वेग-युक्त असपरस सौं अरु संख्यादिक सात।
वायु विषय गुन होत ये बरनत कवि अवदात॥
संख्यादिक जे पांच हैं और सो शब्द समेत।
ये गुण है आकाश में भाषत बुद्धिनिकेत॥

संख्यादिक जो पांच गुण दिशा विषय ते आहिं।
वेद काल के भली विधि सुमति लीजिये चाहिं॥
संख्यादिक गुण पांच जे बुद्धि आदि षट जेइ।
सहित भावना धर्म पुनि औ अधर्म जिय लेइ॥
बुद्धि सु इच्छा जानिये आकृति सहित प्रवीन।
औ संख्यादिक पांच गुन ये ईश्वर में लीन॥
संख्यादिक जे सात हैं और वेग तेहि मांहि।
नृपमनि, आठो समुझिये ये मन के गुन आँहि॥

रूप

सेत पीत औ रक्त अरु श्याम नील हरियार।
ए षट रूप बखानहीं कोविद गुनआगार॥

रस

मधुर अम्ल अरु तिक्त कहि क्षार कशायहि जानि।
कटु युत पुनि ये षटरसनि बरनत हैं गुनखानि॥

गंध

सौरभ प्रथमहि जानिये और असैारभ होइ।
द्वै विधि गंधहि कहत हैं परम पुराने लोइ॥

स्पर्श

तीनि भाँति असपरस है एक उष्ण इक शीत।
एक न उष्ण न शीत, ई जानत उत्तमगीत॥

संख्या

एक ते बहुरि परार्द्ध लगि संख्या एकै जानु।
द्वैरु तीन इत्यादि करि भिन भिन्न जिय आनु॥

परिमाण

जो परिमाणु ते लेइ पुनि अति महत्व कौं पाव।
सो परिमाण बतावहीं सकल कविन के राव॥

प्रथक्त्व

जहां पदार्थ पदार्थ के भिन्न निबंधन, राज।
सो पृथक्क अनुमानिये भनत सुमति-सिरताज॥

संयोग

द्वै द्रव्यन के अंग को जहां मिलाव सु होय।
सो जानत संयोग हैं परम पुराने लोय॥

विभाग

संयुक्तै जे द्रव्य हैं तिनको न्यारो कर्न।
सो विभाग, नृप, जानिये बरनैं गुनआभर्न॥

परत्व, अपरत्व

गोपाल छन्द

हैं परत्व अपरत्व जे दोइ।
कालिक देशिक जानौ सोइ॥
कालिक पर जे अपर बखानु।
ज्येष्ठ कनिष्ठ विषय सोइ मानु॥
त्यों देशिक बरनत कविलोइ।
बर परत्व अपरत्व सुहोइ॥
दूरस्थित, निकटस्थित मांहिं।
बरनतु है लीजै नृप चाहि॥

गुरुत्व

दोहा

औरहि देह नवाइ जो सुनिये नृप चित लाइ।
वहै गुरुत्व कहावई कहत कविन के राइ॥

द्रवत्व

एक सु सहजै होत है एक निमित्तहि पाइ।
है द्रवत्व द्वै भांति को कविजन देत बताइ॥

स्नेह

अहै वस्तु यह चीकनी यह प्रतीति को हेत।
सो अस्नेह कहावई गावत बुद्धि निकेत॥

संस्कार

संसकार है तीनि विधि जानत है बुधिवंत।
तिथि, अस्थानक भावना और वेग गति अंत॥

धर्म और अधर्म

सुख को कारन होइ जहँ सोई धर्म प्रवीन।
दुख को हेतु जो होत है सोइ अधर्म गति लीन॥

शब्द

शब्द होत है भाँति द्वय एक जातु ध्वनि रूप।
एक वर्ण में मानिये पुनि, भूपन के भूप॥

बुद्धि

जो पदार्थ के ग्रहण मे समरथ होइ सु बुद्धि।
बरनत पंडित परम हैं जिनको सब की सुद्धि॥
सो द्वै विधि की बुद्धि है सुनिये परम सुजान।
प्रथम सिमृति को कहत है अरु अनुभूति बखान॥

स्मृति

संसकार से होति है सिमृति चारि विधि लेखु।
अनुमानौ उपमान पुनि शब्द प्रत्यक्ष विशेषु॥

अनुभूति

भ्रम पुनि संशय जानिये निश्चय प्रभा विचार।
अधिक न्यूनता युक्ति कहि तिन को करै निवार॥

भ्रम और संशय

रज्जु विषय जो सर्प बुधि सो भ्रम कहियत राइ।
यह पषान कै पुरुष है सो संशय ठहराइ॥

निश्चय प्रभा

निश्चय निश्चय जानिये प्रभा जो होइ प्रमान ।
बरनत कवि कोविद सकल जिन को उत्तम ज्ञान ॥

दुःख सुख

जासु कामना कीजिये वहै कहावै सुःख ।
जाकी इच्छा ना चलै सोई जानौ दुःख ॥

इच्छा

सुख अरु सुखसाधन विषय, जो प्रगटत है आइ ।
सोई इच्छा जानिये कहत कविन के राइ ॥

द्वेष

जाते दुख उत्पन्न है द्वेष कहावै सोइ ।

प्रयत्न

क्रिया होत जेहि ते प्रगट सो प्रयत्न जनिबोइ ॥

पदार्थन के मुख्य गुण

छुयो रूप वो रस छुयो पृथिवी के गुन मुख्य ।
मधुर सुरभिता शीतता जल मे हैं, नृप सुख्य ॥
वायु न उष्ण न शीत है रूपौ रस करि हीन ।
काल आतमा दिशा ये मुख्य माप गुनलीन ॥
पुनि द्रवत्व गुन नीर को मुख्य कहत गुनपोत ।
पृथ्वी तेज द्रवत्व जो सो कारज से होत ॥
नीर तेज मन वायु को संसकार है वेग ।
पृथिवी थिति पावक कहत लोग जे जग आसेग ॥
संसकार है जीव को परम भावना, राज ।
यहि विधि बरने सकल गुन मुख्य पदारथ साज ॥

कर्म

उत्क्षेपन पृथ्वी-करम अवक्षेपन जल-कर्म ।
आकुंचन है तेज को, महाराज, पुनि धर्म ॥

कर्म पसारन वायु को मन को बहुरो गौन।
चेदन बरनत सकल है यहि विधि सों बुधि-भौन ॥

दोनों जाति

द्रव्य और गुण कर्म मे स्थित सत्ता है जौन।
सो पर जाति कहावई कहत बुद्धि के भौन ॥
द्रव्य भाव को होउ जो अपर जाति सो भूप।
बरनत कवि कोविद सकल विद्या में सुखरूप ॥

विशेष

जो सुनित्य द्रव्यन विषय, अंतिम अस्थित होत।
सोई नित्य विशेष बहु बरनत उत्तम गोत ॥

समवाय

अंगादिक संबंध को कहत विबुध समवाय।
नीकी विधि सो समुझिये सो एकै है राय ॥

अभाव

है अभाव द्वै भांति को कहत कविन के राव।
इक अन्योन्याभाव है इक संसर्गाभाव ॥

अन्योन्याभाव भेदै मात्र

जो अन्योन्याभाव है बरनत कवि सविलास।
द्रुम नासे बीजौ नसै बीज नसे द्रुम नास ॥

संसर्गाभाव

संसर्गाभाव तीनि बिधि इक अत्यंताभाव।
और प्रध्वंसाभाव करि प्रागभाव पुनि गाव ॥

अत्यंताभाव

अति अभाव जहँ वस्तु को सो अत्यन्ताभाव।
कर्पूरादिक ते लखौ बरनत है कविराव ॥

विध्वंसाभाव

बनी वस्तु विध्वंस है होइ और की और।
सो विध्वंसाभाव है ज्यों घटादि नृपमौर ॥

प्रागाभाव

जहां प्रथम ही वस्तु को नृप मनि होइ अभाव।
प्रागभाव सो जानिये ऋषिन मतो नित गाव॥

सृष्टि संहारक क्रिया

पादाकुलक

कृपासिंधु ईश्वर जु सनेही।
गमनागमन थगित लखि देही॥
तिन को तमु नासन के काजै।
यहि विधि बहुरि युक्ति को साजै॥
आप नेत्र ते आगि उपावै।
महा तेज सो भेद बतावै॥
देवन सहित भुवन सब दाहै।
बहऊ पुनि लय होत तहां है॥
तब यह जीव अदृश्य अपरसै।
दुख सुख नहि सुषुप्ति ज्यों परसै॥
कर्म ते जन्य द्रव्य के नासै।
प्रथमहि जे परमाणु प्रकासै॥
तिन की परंपरा सुख मेलै।
बहुत काल नभ मे पुनि खेलै॥
जेतो विधि को आयु बतायो।
वहै प्रभान प्रलय को गायो॥

हरिगीतिका छन्द

फिरि प्रलय के उपरान्त ईश्वर रचन-इच्छा करत है।
वहु वाय प्रथम उपाय जल छिति अग्नि क्रम विस्तरत है॥
सिरजै सकल ब्रह्मांड लोकनि सहित इमि करुनाधनी।
पुनि करत है सु हिरण्यगर्भहि प्रजा प्रगटन को धनी॥

तब सोइ ब्रह्म तिनगुननि सों निज प्रकाशित जानिकै।
अरु ईश्वराज्ञा ते प्रगट परमाणु सामां ठानिकै॥
यहि भांति सों बिरचै प्रजाहि अदृष्ट बस वेदन कहैं।
पुनि जगत को अधिपति महा सर्वज्ञता पूरन लहैं॥

दोहा

ईश्वर-इच्छा सों बँध्यो दिशा काल जेहि साथ।
देही योनिज भाग्य के फल पावत है, नाथ॥
धर्म काम बिन पाप नहिं श्रवणादिक बहु काल॥
ज्ञान होइ इनकर नसै दुःख सुमुक्ति नृपाल।

हरिलीला

सृष्टिको जब करत ईश्वर नाम स्रष्टा होत।
विश्वपालन के समय सुविसंभरै तो उद्दोत॥
हरत ही है हरि कहावत सर्व को निर्वाहि।
कर्म के अनुरूप प्रेरत है फलौ चित चाहि॥

इति

## 19. MANIAR SINGH.

Maniar Singh whose *nom de guerre* was Yar was a Kshattriya of Benares. His first work, a Hindi translation of the *Mahimna* was written in 1841 V. E. His principal works are the *Hanumat Chhabisi* and the *Sunderkanda* He wrote in Brijbhasha mixed with Sanskrit.

---

# सुन्दरकाण्ड

( मनियारसिंह )

कवित्त

चले कोटि कोटि कपिकुञ्जर प्रचण्ड मणि-
जटित उदण्ड दन्त मण्डि चहुँ थान तें।
तापर पसारा किये धौल धुजा-धारा मनों
धारा सुरधुनी की सुधारा आसमान तें।
यार मधि ताके लाल हरित पताके लसैं
साके बांधि छीने छवि शत्रुन के सान तें।
भानुदुति मन्द भो विवानगति बन्द भो,
जवान हनुमान के निशान के पयान तें॥
सेना हनुमन्त की दिगन्त को चली तुरन्त
पीसत अनन्त दिगदन्ती दन्तरूपा से।
छीर सिंधु छलकै।मथानी के मठासी भूमि-
गोल दधि दलकै कराह माहँ पूपा से।
यार कहै ढार पाय थार के बरी से
ठहराय गिरवर गिरे उपमा अनूपा से।
लचकि लचकि जात लेजुरी से शेशशीश
पचकि पचकि जात कच्छपीठ कूपा से॥
सीता-सोध-तन्त हनुमन्त संग चली भली
महावली वलीमुख-सेना भारी भूरिगो।
चंगुल-चपेटन लपेटन लँगूरन के
झुंड के झपेटन तें सिला चकचूरिगो।
यार कहै वीर-किलकार त्रिभुवन व्याप्यो
फाट्यो ब्रह्माण्डखण्ड पटल बिदूरिगो।

दूरिगो दिनेशद्युति पूरिगो निशा दिशामे
भूरिगो भखालौ अरु ध्रुवलोक धूरि गो ॥
चल्यो महावीर बली कटक समग्र चढ़े
अग्र जामवन्त जे कढ़े विरंचि-जम्भा से ।
रीछ उछलत पूंछ पटकि सबङ्क जंघ
जोर भरे चरन करोर वज्र-रम्भा से ।
यार कहै होत भूमि-गोल डगडोल भये
लोल गति गिरिराज लागत अचम्भा से ।
झोलवारे झूमत समूल परि खोलवारे
कोलवारे रदन हिंडोलवारे खम्भा से ॥
भारी भालुभीरवारी कारी कपिवीरवारी
नन्दनसमीरवारी सेना जितै जितै जात ।
टूटे तरु तुंग औ उतङ्ग गिरिश्टङ्ग फूटे
छूटे बड़े दुर्गम प्रवास गढ़ के सँघात ।
यार कहै कोटिन निशान संग फहरात
चिक्करत वारन के घहरात वज्रपात ।
हहलात हेमगिरि थिरा-थम्भ थहरात
दहलात दिग्गज कमठ लोल लहरात ॥
मण्डे ब्रह्मण्ड रेनुमण्डल प्रचण्ड बाढे
गाढे नद नारे न रहत धारे जल के ।
तरुन प्रताप तप ताप त्रिभुवन तवै
भये कूप वापी जे मिलापी तालतल के ।
यार कहै लच्छित न होत परपच्छिवृन्द
रच्छित न जात करि दावानल बलके ।
तरुवर मूल फूल सहित सुखात जात
ग्रीषम की रितु कै पयान रामदल के ॥
वरषै वलाहक से सुमन त्रिदशवृन्द
दुन्दुभी के धूरि धूमधार नभ मैं छयो ।

कढिगो छिनक मांह सुरसावदन है के
सिंहिका निपाति वायुवेग मग मे भयो।
यार कहै जानौ कोटि विद्युतलता को पुंज
प्रलैकाल कारने मही पै आनि उनयो।
लंक पर जातुधानकुल को कृशान तैसे
बीर हनुमान रघुबीरबान सो गयो॥
देख्यो जाय महा गढ़ दुर्गम अटूट जाको
नाम सुने पुरहूतपाय थहरात हैं।
कंचनदिवालैं दीह बुरुज बुलंद चहुँ
ओर घोर खंधक समुद्र घहरात हैं।
यार कहै अति उच्च द्वार दुरापार जरे
कुलिश-किवार छबिपुंज छहरात हैं।
छत्र मेघडम्बर दिगम्बरनिलय मानों
अम्बर लौं अरुन पताके फहरात हैं॥
ठाढ़े छत्रधारी बहु रच्छस बली विशाल
दन्त बिकराल लाल रुधिरन सौं रँग्यो।
किलके कराल महाकाल सम हांक दैदै,
जाहि देखि धीरज विबुधवृन्द को भग्गो।
यार कहै तहां पौननन्दन प्रचण्ड कूदि
कहर कँगूरन पै रामयश सौं जग्यो।
उछरि अटान पै बुलन्द बँगलान पै ते
डेरनि मुड़ेरनि पै फेरनि फिरै लग्यो॥
पैठ्यो भौन मध्य महामत्त निसिचरन के
लीला लघु रूप नेक संका न शरीर की।
कोठरी दलाने दारीखाने तहखानन में
महल अनन्त हेरे महाभट भीर की।
यार कहै या प्रकार नगर निहारि बीर
स्वामीकाज कारन परमत न पीर की।

हेरयो कोटि बानी जातुधाननि के पुंजन पै
नहीं ठहरानी महारानी रघुबीर की ॥
कहूं हिहिनात सामकर्न अस्वसालन में
कहूं द्वारपालभीर ठाढ़े अरजत हैं।
कहूं अरना के जूथ पैंड़ेई फिरत कहूँ
गैंडनि के गोल गरबीले तरजत हैं।
यार कहैं कहूँ खड़े झूमत महीधर से
जिन्हें देखि दिग्गजादि माते लरजत हैं।
दमकि उठत दीह रदनछटा से कहूं
श्याम-घन-घटा से गयन्द गरजत हैं॥
कहूँ भिरैं ताल दै दै माल मतवारे जासु
आसन थिराथम्भ थलन ते थहरात।
जाके रन चलत हलत त्रिभुवनहद
प्रलै इव अंधधुन्ध आँधी से हहरात।
यार कहै कहूं देख्यो विपुल नगारे भारे
चोब देत धुनि धाराधर से घहरात।
कहूं झनकारे करैं किङ्किनी मिलत शब्द
रथन के चाके कालचक्र से घर्घरात॥
देख्यो कहूं केते एक दृग एक श्रुति केते
केते बिना नासा के विलास स्वास लेते हैं।
केते एक भुज एक चरन दिखात, बहु
बाहु पद केतिक न गनि जात तेते हैं।
यार कहै देख्यो कहूँ अति लघु रूप कहूँ
परम विशाल रूप जातुधान जेते हैं।
केते खरमुख देख्यो केते हे महिषमुख
केते मुख एक औ अनेकमुख केते हैं॥
चल्यो ताकि बहुरि अशोकवन बलवान
बीर हनुमान भानवदन बिराज को।

जहाँ कोट रच्छित अलच्छित सरूप है के
कूद्यो ज्यों विहंगपै धमाका होत बाज को ।
यार कहै मोर घोर शोर कुहुकार उठे
दुरयो द्रुम बीच देखि दुर्गम समाज को ।
जानकी के काज कपिकुलसिरताज फेरि
सुमिरि प्रताप महाराज रघुराज को ॥
चहुँघां अशोकवन बिटप विराजे बीच
जटित सहस्र थम्भ राजे छबि गेह की ।
हीरा-मनि-खचित रचित गच कंचन के
विद्रुमसोपान पंक्ति मुकता अछेह की ।
यार कहै बन्दर बली विशाल वृत्त पै तें
निकट निहारै दृष्टि कारज सनेह की ।
घेरे चहूँ ओर घोर राछसी विकटवेष
देख्यो तेहि मध्य माहिं नन्दिनी विदेह की ॥
केती घोर रसना दिखावैं डरपावैं केती,
स्रोनित लपेटि मासु पेलैं निज धर से ।
भूरे रोम विकट कराल कर जोहैं नैन
देखि देखि जनकसुता के तन तरसे ।
यार कहैं केतिन के भूलत महो लों ओंठ
केते गजनासिका शिरन सींग दरसे ।
केती वृकमुख बाघमुखी औ महिषमुखी
स्वानमुखी केतिक शृगालमुखी हरसे ॥
अति कृशगात वात लागत थहरि उठै
मैले पट दीरघ उसास अति से भरे ।
सहमि सुखात सीय व्याकुल बिबस परी
देखत सु महाघोर रूप मन मे डरे ।
यार कहै नीके पहिचान्यो हनुमन्त बीर
जलजात-नैनन ते धारा जल की ढरे ।

हाय कुलनाथ कहि सुमिरि अनाथनाथ
बारबार राजा रघुनाथ मुख उच्चरे ॥
ताही समय रावन भयावन महा सरूप
आयो जानकी पै गहे बालावृन्द कर के।
कह्यो मदमत्त ता मे कोटिन कठोर बैन
सूझि न परत खलै चढ्यो मौत जर के।
तब मिथिलाधिराजनन्दिनी सक्रुद्ध ह्वैके
राखि त्रिन ओट बोली बैन तजि डर के।
एरे प्रेरे काल के शृगाल सब फेरे करे
तेरे नाहिँ जाहि रथ घेरे सिंह नरके ॥
जब कोशलेशबान ज्वाल के लपट भरो
निकरि सरासन तें महा रन मांचि है।
सलभ से सिगरे निशाचर-समूह ह्वै हैं
पल में भसम एक पानी को न बांचि है।
यार कहै ताल दैहै लंक पै बितालवृन्द
महा कालभैरव कराल खप्र सांचि है।
एरे मतिअन्ध तेरे तन ह्वै हैं रन्ध रन्ध
दशो कन्ध कटित कबन्ध रन नाचि है ॥
सुनत सिरोमनि सती के बैन विशिख से
दशशीश आपभय भाजि भौन को गयो।
जानकी कृपानिधानजूकी सुधि करि कीन्हों
विविध बिलाप ताप विरह महा तयो।
यार कहै मोती से ढरत बारिबुन्द नैन
कहत कहां हो बाम बिधि तू कहा ठयो।
हाय रघुराज महाराज क्यों बिसारि मोहि,
हाय लछिमन प्रन रावरो कहाँ गयो ?
सुनत विकल दीन बानी महारानी की
निकट आय त्रिजटा अनेक सनमानो है।

कह्यो मैं निहारयो एक अबहीं अघोर स्वप्न
ताको फल नीके मैं बिचारि अनुमानो है।
यार कहै रावन को काल शिर चढ्यो आनि
गीधगनजूथ याकी लोथ को भुखानो है।
पुत्री तजि संक राम भुवबन्धु ध्यान कर
रंक लंकपति प्रेतपुर को पयानो है॥
त्रिजटावचन सुनि कछुक प्रबोध भयो
कपि मुद्रिका लै दीनी डारि भूमि पर है।
चकित चहूँघाँ चितै बेगि सो उठाइ लई
देख्यो रघुनाथनाम अंकित अमर है।
यार कहै ऊपर निहारि कह्यो कौन है रे
मम नाथभूषन को दियो तेरे कर है?
देव है दनुज है पिशाच है कि पन्नग है
जम है कि यक्ष है कि बानर कि नर है?
जानकीचरनपंकरुह बन्दि बातजात
उतपात-कारन अघात हांक कै दयो।
खैंचत महीरुह समूल महि ते उखारि
डारन मरोर तोरि फेकैं हठ सो ठयो।
फल फूल पल्लव समेत भीति फेंके कूदि
किलकि किलकि क्रोधवंत बीर यों भयो।
माच्यो अन्धधुन्ध धूम धारा चहूँ ओरन ते
बाटिका मे बन्दर बवण्डर सां उनयो॥
अररि अररि परे चहूँघा विशाल वृक्ष
तोरन समेत उन पाटे घन घन पै।
झुमडि झकोर झार झरि फैले फूल फल
लतन की जालैं लपटात जात तन पै।
यार कहै तड़कि तड़कि तरुशाखा उठीं
पंत्रपुंज बगरे सकल क्यारियन पै।

रामयशइन्दु के प्रकाशित कपिन्द्र बीर
कोप्यो ज्यों करींन्द्र मत्त अरविन्दबन पै ॥
हाहाकार सोर घोर रोर चहुँ ओर मच्यो
धाईं जातुधानी रखवारी राछसीस की ।
जैसे चलै सरघा सिमिट निज छत्रक पै
तैसे सम ह्वै के भरि परी पर्म रीस की ।
यार कहै बली तन परम प्रचण्ड कियो
बढ़े भुजदण्ड चण्ड छवि ज्यों अहीस की ।
भाजि चलीं भभरि दोहाई दशशीश की है
देखत कराल कालमूरति कपीस की ॥
दौरि दशकन्धद्वार करत पुकार सब
भीतर भवन तिन खबर जनायो है ।
कपि धौं कहां को एक जानकी निकट ह्वै के
बाटिका में महा जोर जुलुम मचायो है ।
यार कहै प्रेरित कुवेर पुरहूत को है
कैधो रामदूत रनरंग रंगि आयो है ?
रावरो विहारवन सकल उजार कियो
जानि नहिं जात यह कौंन को पठायो है ॥
सुनि दशशीश निज किंकर असी हजार
धार सजि भेज्यो महाबीर बलवान पै ।
चले अरि आनँद अकेलो बनचर जानि
तेगें तरपत जैसे विद्युत घटान पै ।
यार कहै जैसे घोर अन्धकार मण्डल में
सलभसमूह गिरे बरत कृशान पै ।
बान आवै भाजत घमण्डत निशान आवै
घा न आवै अरिके अकेले हनुमान पै ॥
देख्यो जब निकट कटक आई कौनपकी
बीर बली पकरि कनकखम्भ कटक्यो ।

लैके कर परिघ लपटि चढ़े चैत्य पर
चाहत उलटि लंक सागर में फटक्यो।
यार कहै हनुमन्त भुवनभयङ्कर सो
मण्डल लँगूर फेरि सिखर पै पटक्यो।
मण्डि गयो सोर बज्रपात सो अघातशब्द
बैरीदल बधिर धवल धाम लटक्यो॥
जै जै रघुनाथ कहि सजल जलद इव
गरजि गरन चांपि पकरि पछारो है।
जुत्थन समेटि के लँगूरन लपेटि फेरि
पटकि चुरी लौं हाड़ चूर करि मारो है।
यार कहै केते मारे कहर चपेटन ते
कोटिन के उदर नखाग्रन बिदारो है।
धरनी सिला पै धरि परिघसे चांपि चांपि
बैरीदल दालि की पिठी लौं पीसि डारो है॥
छिनमें संहारि बीर किंकर असी हजार
रावन अटूट गर्ब ततच्छिन तोप्यो है।
सोहैं कर लोहू भरे पञ्चमुख-उरग से
मनो बज्र-नखन नवीन सान ओप्यो है।
यार कहै देखो फेरि ठाढ़ो है धवल गृह
बीर आस आवन अघोर रन रोप्यो है।
मानो कर दण्ड लै प्रचण्ड प्रलैकाल बीच
प्रजानास-कारन परेतराट कोप्यो है॥
ज्योंही दशकन्ध भट भारे सब मारे गये
पठयो प्रहस्तसुत महाक्रोध तन में।
लरि गये दिग्गाज चकरि गये शेशफनि
परि गये रोर घोर सोर तेहि छन मे।
यार कहै तीछन त्रिशूल तरपत आवै
तेगन की झार झरपत आवै रन मे।

खाली करि लंकहि बेहाली करि नारि निज
चलो जंबुमाली मानो काली के बदन मे ॥
रोस भरे झोंकरे परत बखतरपोस
बहसि बहसि बकैं रन रंग ते भरे।
आवैं बरषत बान बरषा बलाहक से
तोमर परसु पाशु पट्टी समहा धरे।
यार कहै हनुमन्त व्योम ते तमतमाय
तड़पि तड़पि सो प्रहस्तसुत पै परे।
बदन समेत धर धरनि मे धँसि गयो
फेरि ना दिखाने खल-खोपरी के खपरे ॥
सुनत पउत्र-बध रावन सक्रुद्ध ह्वै के,
पठयो हरौल-बीर महाभट भारी है।
ताहि तालतरु लैकै पलक में पीटि डारो
छत्रक-छला के चहुं ओर झरी धारी है।
यार कहै आयो फेरि अच्छ बीर बलवान
जाको तन महाभीम भूधर सो भारी हैं।
ताहि केसरीकुमार परम प्रयास बिन
पकरि मही पै लै मसे सों मीसि डारी है ॥
दशकन्ध-मंत्रीसुत साथ साजि सेना महा
आप पौनपूत पै चहूं घाँ घोर रै रह्यो।
क्रोध करि छाँड्यो कोटि कोटिन समूह सस्त्र
सरप सिलीमुख सनाक संक भै रह्यो ॥
यार कहै ठाढ़ो धौल धाम पै बिराजै बली
लाल मुख ऊपर लंगूर छवि छ्वै रह्यो।
जैसे प्रलैकाल बाल मारतंड मंडल पै
अरुन अखंडलसरासन उनै रह्यो ॥
कूक दै कटकटाय धाय धौलगृह ते,
कूदै रन मध्य खल भीर भारी जहाँ भरी ॥

पाय गहि पटके घुमाय गजजूथन के
घोरन समेत रथ लौटै उलटी परी।
यार कहै मारुती महा सँहार भैरव लौं
कोपि लटकायो लोथ लोथन पै सिगरी।
दांतें गहि चौंथ फेकै लातें दावि लोहू भरी
अरिन की आँतै ज्यों बनाते लाल बगरी।
आयो किलकारत उतै तें बीर इंद्रजीत
उत पौनपूत कूद्यो महा द्वंद ह्वै रह्यो।
भिरे मेरु मंदर से बन्दर औ जातुधान
नागफन लचकि चहूँ घाँ फेन च्वै रह्यो।
यार कहै दशहू दिशा मे अंधकारी परी
रथन समेत तेज तरनि को ग्वै ह्यो।
दुहुन के हांक की हहातकार ह्वै घरी लों
अवनि अकासतल एक रस है रह्यो॥
केतिक कृपान बान केतिक गदान केते
रागनीज घान हनुमानवीर पै कियो।
डारे घोर फन्द कोटि कोटि छलछन्द रचि,
पै न हाथ आये खल हट्यो हारि कै हियो।
यार कहै तब वीर मन में विचार कियो
मिथ्याहै है विधिवाक वानी जो सदा थियो।
लंकदुतिनास-काज अरिकुल-त्रास-काज
घोर ब्रह्मफांस कपि आप ते गरे लियो॥
जब पौननन्द ब्रह्मफन्द बीच फँदे आनि
चल्यो मेघनाद ह्वै के परम खुशाल है।
लगे चहुँ ओरन करोरन विशाल बली
लै गये तहाँ जहाँ बिराजे दशभाल है।
यार कहै बोल्यो निशिचरनाथ क्रुद्ध ह्वैके
कौन तू रे बंदर को तेरो प्रतिपाल है?-

काको तू पठायो जो मचायो धूम वाटिका में,
आप ही तें आयो कि लै आयो तेरा काल है ?
कह्यो कपि कोपि जाकी तिय तैं चुराई पैठि
सूने भौन भिच्छुक ह्वै ठीकराही हाथ लै।
ताको अनुचरहौं हौं नन्दन प्रभंजन को
कपिराजमंत्री मुख्य मुनिगनगाथ लै।
यार कहै पूछन पठायो कोशलाधिराज
तो भले के काज, मैं न आयों काहू साथ लै।
कालबस ह्वै के खल गाल न बजाय काहू
सीता लै मिलैगो कै मिलैगो दशमाथ लै॥
तौ लौं बकसाय चूक जानकी लै पाय परि,
निज कुल रच्छु रामरोष-कालकूट तें।
बाहनी विशाल विकराल भालु बंदर की
नांघि बरुनालय न जौं लौं लंक जूटतें।
यार कहै कोशलधनीकोदंड-मंडल तें
रुधिर-पियासे बान जौं लगि न छूटतें।
रतन-किरीटजुत तेरे ये निकर शिर
जो लगि न धरते धरातल में टूटतें॥
लखननिखंग के अरधचंद बान जब
तेरे भुज मुंड दैहैं पुहुमी में पाटि पाटि।
लागत हीं कहर तमाचे कपिकेहरि के
रच्छस करेजे जैहैं काँकरी से फाटि फाटि।
यार कहै लोथन को गंज लंक लागैगो
डाकिनी बिताल प्रेत लैहैं आस बांटि बाँटि।
तेरी यह भूधर समान देह नेहभरी
रनभूमि लोटत शृंगाल खैहैं काटि काटि॥
राजा रघुनाथ बृन्दपल से बिसिख जब
करि फूतकार तो शरीर बिलकरि है।

चहुँघाँ परैगी लोटि लोटि भीर भटन की
तब ना निशाचर झिलम झिलकरि हैं।
यार कहै पलक में लंक गढ़ टूटिजैहै
चढ़ि चित्रसारिन पै चील्ह चिलकरि है।
कञ्चन दिवारन के कलश कँगूरनपै
मोर कुहकत तहां गीध किलकरिहैं॥
सुनत समान वज्र बानी कपिकेहरी की
जरि उठ्यो रावन शरीर दूनी दाहु लै।
बीसो बाहु पटकै सभा में दांत पीस पीस
क्रोध मदसिंधु मे न ठहरात थाहु लै।
कह्यो मो हजूर आनि पतिक कठोर बैन
टूक टूक करो याके शीश धर बाहु लै।
अच्छसुत मारि शठ बोलत प्रतच्छ ह्वैके
रच्छक सकल मिलि भच्छ करि जाहु लै॥
जोरि कर कहत विभीषन निहोरि तासों
लंकनाथ दूतबध उचित न ठहराय।
तुम नीतिनागर समस्त गुनआगर
उजागर सुयश जापै शंकर सदा सहाय।
यार कहै बहुरि प्रहस्त हस्त जोरि कह्यो
महाराज सुनिये सलाह मेरी जो सोहाय।
तुच्छ कपि पुच्छ जारि तच्छन निकारि दीजै
देखें परतच्छ सब अच्छबध की सजाय॥
आज्ञा पाय रावन के धावन अनेक धाये
बागनते पात लता बसन घरान तें।
जोरे कोटि टूका, लाख लेपेटे पटूका जरी-
बारे थान पागरी दुशाले बेप्रमान तें।
यार कहै अम्बर पटम्बर अनेक टाट
कम्बर लौं थाके पै न ढाके अंग आन तें।

दीरघ दराजी कपि राजी पुच्छ बढ़ै गढ़ै
ताजी पाग थान लै बजाजों के दुकान तें ॥
कोटि मनो बसन की निरखि लंगूर कोटि
धाए कर जातुधान पूरन पसारा तें।
पेरि पेरि घानी कोटि कोल्हू बितदानी भैंस
भेड़ो छेरि जानी न तुलानी बे सुमारा तें।
यार कहै भरि भरि कुंडे भूर झुंडे लाख
घटन के झुंडे झुके एकही कितारा तें।
ल्यावै लाख लौटे कोटि कुप्पै ढरकावै करै
रुद्रअभिषेक खेल तेल घृतधारा तें ॥
व्यालपतीसी बिशाल पूछ पैनबाल कीलै
सहस मशाल जोतिवारे आसपास ते।
यार तब महावीर वेगि उठि ठाढ़े भये
अम्बर लौं बाढे ग्रीव काढ़े ब्रह्मफाँस ते।
मुख अंशुमाली भो लंगूर जोतिजाली भो
प्रचण्ड प्रलैकाली अग्नि प्रगटे प्रकाश ते।
भासिगो उजास या अकाश तें निकास भौ
बिकास भो महा अकास एक अवकास ते।
कूदि चढ़े प्रथम प्रहस्त के महल पर
पायँ तें दबाय धाय छात चकचूर की।
घने सरदारन के बँगले बहारन के
जारन लगे ज्यों ढेरें बरत कपूर की।
यार कहै खास दशशीश शीशमहल पै
पसरी कपीस ज्वाल जाहिर जहूर की।
लूमन को लपट झपट धाम धूमन की
भूमनि गदा की घेरि घूमनि लंगूर की ॥
घूमे कालचाक से लंगूर चाक चारो ओर
निश्चर निकर न निकसि सकैं धावा ते।

हाथी हथियार रथ घोरे घोरसार बे सुमार
जैसे माटी के खेलौना कहँ आवा तें।
यार कहै लंकके रतनपुर मंजु मनि
धान बेप्रमान जैसे धान फूटे लावा तें
मोती जरि चूना भये शत्रुघर सूना भये
महाबीर बली बलदूना भये दावा ते॥
नगर निसंक हनुमन्त सब जारे एक
अंक न उखारे ज्वालमाला ते अनल की।
लंकपुरी नारि मानो नगन निहारि ताते
ऊपर कुसुमसारी डारी झलाझलकी।
यार कहै चहूंघाँ अंगारे की ललाई बीच
बची सेतताई है बिभीषन महल की।
चारों ओर भान छाई अरुनाई भाई तामें
सुखमा सोहाई रुचिराई ज्यों कमल की॥
प्रलैकाली रुद्र अट्टहास किलकारि
ललकारे हांक मानो कालघटा घहरात है।
लंक जारि ठाढ़े सिन्धुतट के निकट कोटि
कोटि बिज्जुछटा कीसी छटा छहरात है।
यार कहै प्रात काल बालरवि-मण्डल,
विशाल मुखमण्डल ठवनि ठहरात है।
तामे जोति ज्वालजाल माल की लपट भरी
काल कैसी जीभ पूंछ लाल लहरात है॥
वारिध बुझाय पूँछ जानकी निकट जाय
पायँ परि सकल सुनाये गुनगाथ के।
कह्यो मातु आज्ञा दीजै पहुँच की संज्ञा दीजै
जा विधि चरन देखौं राजा रघुनाथ के।
यार कहै जानकी कृपानिधान ध्यान करि
आनि उर सूरति पवित्र पुण्यपाथ के।

आसिष अनेक हनुमन्त बल साथ दीनो
माथ पर हाथ दीनो मनि दीनी हाथ के ॥
लैके हाथ मनि कपिकुलमौलिमनि बीर
उड़े चले स्वर्गपथ अपथ पयाने को ।
सिंधु लहरात जंघ जोर पौन हहरात
झहरात फूल नभ देव ताव माने को ।
यार कहै मारतण्ड मण्डल प्रचण्ड गहि
मण्डल पै आयो अन्धकार मिटिजाने को ।
काम करि आये कपि कामना पुराये राम,
बानि फिरि आये मानो मारि के निशाने को ॥
लच्छ लच्छ पच्छवारे पर्वत सपच्छ चले
रिच्छ कपिसेना कवि को सकै बखानि कै ।
आए मधु खाय मधुवन को लुटाय
श्रम सकल लुटाय बसे निशा सुख मानि कै ।
यार कहै अङ्गदादि बीर संग महाबीर
करि के प्रनाम कपिराज के पगानि कै ।
कीसकुलचूड़ामणि सीताशीशचूड़ामणि
दीनी जानकीस जगदीसचूडामणि कै ॥

छपै

रघुकुलमणि मणि हाथ लिये गहि हाथ लिये कपि ।
तब ते त्रिभुवननाथ हृदय ते साथ लिये कपि ।
कहेउ उरिन मै नाहिं सदा तुम पाहि सुनौ कपि ।
अनुज लच्छमन सरिस तुमै मन मांह गुनौं कपि ।
यहि भांति आप भगवन्त जू हनू सुजस निज मुख कह्यो ।
अंजनिकुमार के पदकमल यार विचारि हिये गह्यो ॥
हनुमत चरित उदार पढ़ै जे सुनै सुरति करि ।
सुत संपति परिवार लहै वैभव विभूति भरि ।
पावै सब मन काम जीति संग्राम अखिल अरि ।

विघ्न कोटि अघ ओट लंक सम सकल जांहिं जरि ॥
शुभ सुन्दरकांड कथा अमित कवित-बद्ध जो जन जपै ।
मनियार सिंह मारुत सुवन मूरति ता उर थिर थपै ॥
॥ इति श्रीकविवरयारकविकृत सुन्दरकाण्डसमाप्त ॥

## हनुमच्छबीसी

छप्पै

कटकटाइ है क्रुद्ध किलकि कूद्यो कराल कपि ।
दपट दिग्ग दहलात दिवाकर बर दीने तपि ॥
चले धराधर-रूप धरनि धाराधर धस्सत ।
धुंधि धवल धुव धाम धूम करि फेर धीर मत ॥
किय लातनि घात अघात, कह यार, मेरु डोलत डरनि ।
कसमसत कोल कहरत कमठ ससकत फनिन्द धसकत धरनि ॥
धस पताल तन बाल व्यालपुर मांहि कालरुख ।
देत ताल बेताल नचत जोगिनि करालमुख ॥
रीझ काल बिकराल हाल काली किलकारत ।
भ्रमत भूत करि भीर पिसाचिनिपुंज पुकारत ॥
कह यार चलत हनुमन्त जब नचति मीच अरि के पुरहिं ।
वृकवृन्द बली घुमड़त फिरहिं स्यार झुंड झुण्डहि जुरहिं ॥

कवित्त

तहां द्वारपाल मकरध्वज रिसाय उठ्यो
कह्यो कौन है रे कहां चल्यो तू निदरि मोहिं ।
नन्दन समीर को हौं नन्दन प्रचण्ड द्वार-
पाल महिरावन को इतै मम बल जांहि ॥
यार, हनुमन्त कह्यो मेरे कहाँ सुत मूढ़
कही जन्मकथा निज नाथ की अज्ञान मोहि ॥

सांची जिय जानहु सुजान जानकीसदूत
जान बरु देहौं पै न जान पुर देहौं तोहि ॥
लपकि लपेटि पूंछि प्रबिसे नगर बर
बीर जब धरती धरत पग चढ़ि चढ़ि ।
दुन्दुभी बजति भ्रम सभय सुनाकलोक
अभ्रपति-रानिन के गब्भ पेर काढ़ि काढ़ि ॥
यार कहै सुन्दर सगुन नाचैं भयेंजू के
सियाबाम अंग नाचै आनन्द ते मढ़ि मढ़ि ।
सिद्धि नाचै अवधि सरग नाचैं देवबधू
काल नाचै सत्रुन के सीसन पै चढ़ि चढ़ि ॥
स्यार बन वृक नाचैं गिद्ध नाचैं लोथनि को
जोगिनि जहकि नाचैं घोर घमसान पै ।
प्रबल पिसाच प्रेत पंगतिपुकार नाचैं
भूतन की भीर नाचैं रुधिर अघान पै ।
यार कहै हनुमन्तकटक में कपि नाचैं,
कोसला-करम नाचैं बिपति बिहान पै ।
रन नाचै कालिका असुभ लङ्कगढ़ नाचै
जम की जमाति नाचै रावन भुजान पै ॥
चल्यो लघु रूप कपि भूप भारी भीर मांहिं
अरुनान नागे बालरबि नभकत हैं ।
देखी जाय आहुति करोरन कटत भैंसे
रुधिर पनारन में लुब्ध्य चभकत हैं ।
यार कहै अंजनीकुमार तहां ठाढ़ो भयो
पसुन के मुण्डझुण्ड कुण्ड डभकत हैं ।
हालाकृत काली मुण्डमाला गरे राजत हैं
जहाँ यज्ञशाला, हौन ज्वाला भभक हैं ॥
जतन बिचारत रतनकपिमौल राम
नाम गुनधाम रूप महिमा अनन्त भौ ।

ता समै सुमनमालवृन्द ल्याये मालोगन
यार लघुरूप बीर तामैं प्रविसन्त भौ ।
हाथौ हाथ जातुधानु हार लै चढ़ायो तहाँ
तामैं तै उतरि जुगचरन नमन्त भौ ।
कोमल विमल पंचदल चल दाद करि
देवीपदकमल भ्रमर हनुमन्त भौ ॥
कह्यौ कर जोरि जै जननि जनपालिके हे
महिमा उदार तो अपार जस तो अनूप ।
तो बिन को संकटे सहाय करै संकट मैं
मातु महिरावन नै हरि आन्यौ राम भूप ।
यार कहै बिनती सुनत हनुमन्तजूकी,
जानि सुरकाज देवी प्रविसी पतालकूप ।
सिंहासन खाली भयो दैव मुण्डमाली भयौ
कपि भयो काली काली भई खल-कालरूप ॥
आनि आनि निश्चर चढ़ावैं पकवान जेते
मनोरथ मांगै कर जोरि करैं अरजै ।
सकल सँघारै बीर बारै ना तनक तामैं
देखि अचरज भट भूमि तजि तरजैं ।
यार कहैं परम प्रसन्न देवी जानैं मूढ़
खलन की भीर जुरि जै जै करि लरजैं ।
साँकरै सपच्छ लच्छ मन प्रानरच्छक
अपच्छन के पच्छ परतच्छ रूप गरजैं ॥
तोमर परसु वान चाप औ चमर गहें
प्रलैघन घहरात धौंसे की धमाधमी ॥
देखि पानि मैं कृपान प्रानहु सुखाहिं जाहिं
दसौ दिसि दामिनि सी दमकैं दमादमी ।
यार कहै गदा गहे घुमड़ैं घमण्ड भरे
चहुँधा त्रिसूल सक्ति चमकैं चमाचमी ।

कूदैं बल दरप डरप दिखराय खल
तेग की तरप झार झमकैं झमाझमी ॥
बेला जानि माँग्यो महिरावन नै बंधु दूनों
सुनि जातुधान भीर धायकै तितै गये ।
यार कहैं आनि राम लछिमनै ठाढ़े किये
देव बन्दिछोरन ते सभय चितै गये ।
कह्यौ काढ़ि खड्ग तेरो होय कोय तो सुमिर
हेर बेग नातो अब औसर बितै गये ।
टेरन बुलाय तो घने रन सहाय रहे
नागी समसेर बेर वै सब कितै गये ॥
बोले लछिमन कोपि कहा तू दिखावै खड्ग
जिन राख्यौ प्रान वैसी सकति अटूट ते ।
सो तो यहि ठौर नाहिं होतो तो दिखाय देतो
तोहि मारि लङ्कहि बखारतो त्रिकूट ते ।
यार कहै साँकरे सहय्या दूजो और कौन
नातो तुव धर सीस स्यार वृक लूटते ।
अँजनीकुमार न भयो रे यहि बार नातो
तेरी तरवारन के वार कहाँ छूटते ॥
अभय कठोर बानी सुनि लच्छमन जू की
मारिबे कों चाहि ज्यों सुधारी खल तरवारि ।
यार हनुमन्त त्योंहीं गरजि हहास करि
निकरि पकरि ग्रीव भूमि लै परे पछारि ।
पुच्छन लपेटि फेटि दन्तन दरदराय
नखन बकोटि चोंथि देत महि डारि डारि ।
उदर बिदारि मारि लुथ्थन लुटावै बीर
जैसे मृगराज गजराज फेंकै फारि फारि ॥
घोर कपि गरजैं करोर मायामगिड लखि
चली घनघोर करि घटन तै फूटि फूटि ।

शोनितसरित उठै हालरैं हलति हद
हाहाकार माच्यो अरिपुरधीर छूटि छूटि ।
यार कहै हनुमन्त आंधी लौं उधम कियो
भूतवाल झौंकरि झपटि खाहिं लूटि लूटि ।
रुण्ड द्रुम हालि महि मुण्डभुण्ड सत्रुन के
झरैं तारफर कैसे धरन ते टूटि टूटि ॥
एकनि के तोरि लेत मुण्ड रन रुण्ड नाचै
एकनि के चर्न गहि चीर डारैं धरके ॥
मुष्टिकन लातन लंगूरन लपेटि कपि
छोरि खग्ग झारैं खल पल्लव से करके ।
यार कहै शत्रुसीस काटे पेट फाटैं फिरैं
थैलनि सी बोझरी समेत लादैं लरके ।
तिन्है धरि कन्ध पै कबन्ध चले जात मानो
समर-सहर तैं सराफ चले घरके ॥
देखि शोनधारा देवदारा मुख जोवैं खड़ी
पैठि कपि खग्गधारा खल धारा उरकी ।
खैंचत बेताल लोथ फूट काकरी पकी–
फटी सी तोरि लेत अंग-लता ते असुरकी ।
यार कहै हनुमन्त महारन खेत माड़ें
पनस समान काटे परे गज तुरकी ।
मुण्ड तरबूजन की पाँतैं पोट आतैं बांधि
लै लै चले भूत सब गातैं प्रेतपुरकी ॥
छहराति छिति पै छपाचर के छतन की
छाप उठी छपकी छतत धारा छलकै ।
डाकिनी डकरि उठे बीर परि परि उठे
फारि खलजुत्थन गरजि गिद्ध गलकै ।
यार कहै नौबत निसान बाजै स्वर्ग जब
पवन के नन्दन के खर्ग रंग मलकै ।

बोले बिरदावली बलन्दी भूतवन्दी फिरैं
कालिका अनन्दो सिव नन्दी शोन हलकै ॥
पवन के नन्द कीन्हो पौन हू ते चौगुनित
सौगुनित कहे कहि सकै को सकल में ।
मीरजा बदति बानी बासु की बृहस्पति
बिसाल बिरदावली न आवै बुधि बल में ।
यार कहैं देवबृन्द नीके कै निहार रहे ।
पलकौ न लागी कपि आये अर्द्ध पल में ।
देखे नागथल मैं कि देखे पथचल मैं कि,
देखे भूमि जल मैं कि देखे रामदल में ॥
दूरही तै देखि कपि भालु जैजैकार करी,
कूदन कटक लागी करुनानिधान की ।
यार कपिराय धाय पाय अकुलाय मेरे,
कह्यो दीनबन्धु भली लीन्ही सुधि प्रान की ।
उठे न उठाये छाये प्रेम उर जलद सी,
लागी प्रभुचरन पै झरी अँसुआन की ।
बारिज तै बारिज मिलत अति आनँद तै,
भेट देत मानौं लै लै लरैं मुकतान की ॥

---

## 20. LALLU JI (LAL KAVI.)

Lalluji, a Gujerati Brahman of the Sahasravadich sect of Agra, is commonly believed to be the father of present Hindi prose literature. Eleven of his works are noted in the *Modern Vernacular Literature of Hindustan.*

The following are well known :—

1. *The Premsagar* written in 1803 "under the Marquiss of Wellesley's Government under Dr. John Gilchrist's direction. In the preface he says it is a translation into Hindi from the *Braj Bhakha* version of the tenth book of the *Bhagwata Purana.* The *Braj* version was by *Chatur'bhuj Misar. The Prem Sagar* was not printed till 1809, in Lord Minto's Government, under the direction of Mr. Abraham Lockitt. It has frequently been printed since, the best edition being Eastwick's (Hertford, 1851) which has an excellent vocabulary".

2. "The *Rajniti* or *Barttik Raj'niti*, a *Braj Bhakha* translation of the *Hitopadesha.* It was written in Sambat 1869 (A.D. 1812), and should be distinguished from translations of *Chanakya's Rajaniti*".

3. "The *Sabha Bilas* a collection of poetical extracts from famous writers in the *Braj Bhakha* dialect".

4. "The *Lal Chandrika*, an excellent commentary on the *Satsai* of Bihari Lal, frequently printed".

5. "The *Singhasan Battisi* which was translated in 1804 by him and Mirza Kazim Ali from an older *Braj Bhakha* translatiou by Sundar Das".

6. "The *Baital Pachisi. Garcin de Tassy* gives the following particulars concerning this work, which I have not been able to check, as in the copies now available in the bazar the preface is not printed. "This work has also been translated from Sanskrit into *Braj Bhakha* by Surati Misar. Lallu translated this version into *Hindustani* assisted by Mazhar

Ali Khan *Wila*; or rather it was *Wila* who was assisted by the former. Mr. James Mouat, then professor of Hindustani in the College at Fort William charged *Tarini Charana Mittra* with the task of looking over the work and expunging the *Braj Bhakha* words not current in ordinary *Hindustani*".

The following extracts are taken from Dr. Fitz Edward Hall's edition of the *Rajniti* published in 1854 A.D.

# राजनीति

## [ लल्लू जी कृत ]

कर्पूरद्वीप के मांहि पद्मकेल नाम एक सरोवर है। काहू समें तहां के सब पंछियन मिलि एक हिरन्यगर्भ नाम हंस कौं राजा कियौ। सो हां राज करनि लाग्यो। कह्यो है जहां राजा न होय तहां की प्रजा सुख सों न रहै। जैसें समुद्र में बिन केवट नाव न चलै तैसें संसार में हू राजा बिन धर्म न निभै। राजा प्रजा की नित नित अधिकाई चाहै निज पुत्र की समान जानै। अरु जो राजा प्रजा कौं पालन करि न बढ़ावै सो जगत में प्रतिष्ठा हू न पावै। आगे एक समय वह राजा हंस रत्नसिंहासन पर सभा मांहि बैठ्यो हो। तहां कौन हू द्वीप तें एक दीरघमुख नाम बगुला आयौ औ दंडवत करि हाथ जोरि राजा हंस के सन्मुख ठाढ़ौ भयौ। तब राजा ने वाहि आदर करि बैठाय पूछ्यो कि अहो दीरघमुख जा देस तें तुम पधारे तहां के समाचार कहौ। उनि कहो महाराज याही बात के लयै तौ हौं तिहारे ढिग आयौ हौं कि जम्बुद्वीप में बिंध्याचल नाम एक बड़ो परवत है। तहां के सब पंछियन कौ राजा मयूर है। सो वा ठाम बसतु है। तिन मोहि बचननि में चतुर देखि पूछ्यो कि तू कहां तें आयौ औ को है। तब मैं कह्यो कि कर्पूरद्वीप तें तौ मैं आयौ अरु हां के महाराज हिरन्यगर्भ कौ सेवक हौं। तिहारौ देस दिखिवे कौं ह्यां आयौ हौं। तब उन पंछियन कही कि तिहारे हमारे देस औ राजानि में कौन भलौ है। पुनि मैं कही कि तुम कहा कहतु हौ। अरे कर्पूरद्वीप तौ स्वर्ग समान अरु आज राजा हंस दूसरौ इन्द्र है। या बुरे देस में तुम क्यौं परे हौ। चलौ हमारे देस में बसौ। जब यह बात मैं कही तब उनि पखेरुअन मो पै अति क्रोध कियौ। कह्यो है कि जैसे सर्प को पय प्याये अधिक विष बढ़ै तैसे पंडित कौ उपदेस मूरख के मन में न आवै। बरन वह उलटौ वाही कौं सतावै ज्यौं बानर कौं उपदेस दै बिचारे पंछियन

आपनौ कियौ आप पायौ। राजा पूछी यह कैसी कथा है। तद बक कहनि लाग्यौ।

नरमदा नदी के तीर एक पर्वत। ताके तरै एक सेमल कौ रूख। वापै पंछी आपने घौंसुआ बनाय सुख सों रह्यौ करैं। एक बेर बरषा काल में भादौं की अंधियारी रात्रि समय दामिनी दमकि दमकि घटा घिर घिर आई अरु बड़ी बड़ी बूंदनि घन गरज गरज जल मूसलधार बरसन लाग्यौ। ताही काल एक बानर वा पहार तें भीजतु उतरि सीत कौ मारयो थर थर कांपतु ताही रूख तरै आय बैठ्यौ। वाहि दुखित देखि दया करि पंछियन कह्यौ अरे बनचर तू देखि तौ सही कि हमनि आपनी चौंच सों तुन आनि घर कियौ है। तोहि तौ भगवान नें हाथ पायँ दये हैं। तैं ने क्यौं न घर बनायौ। जो तैं घर बनायौ होतौ तौ या समैं में सुख सों पाय पसारे सोतौ। यह सुनि वा मरकट ने जान्यौ कि ये पंछी या समैं निज घर में सुख सों बैठे हैं। ताही तें मो पंडित कौं मूरख जानि उपदेस देतु हैं। यह समझ वह हँसकै बोल्यौ अरे बरषा बीते तुम मेरौ कियौ देखियौ। इतनौ कहि वह क्रोध करि मष्ट मारि बैठ्यो। इतेक मांहिं भोर भयौ अरु मेह उघरि गयौ। जब श्रीसूरजदेव ने प्रकास कियौ तब वह वा रूख पर चढ़ि सब पंछियन के अंडा भूमि में पटकि घौंसुआ खसोट कै बोल्यौ अरे मूढ़ पंछियौ जे पंडित हैं ते कहा घर करबे कौं असमर्थ हैं। तिनकौ तौ सुभाव ही है कि घर नाहीं करतु। यह वाकी बात सुनि बापरे पखेरू मौन साध रहे। तातें हौं कहतु हौं कि मूरख कौं उपदेस कबहूं न दीजै। पुनि राजा बोल्यौ आगे कैसी भई सो कहौ। बगुला बहुरि कहनि लाग्यौ महाराज पुनि उनि पंछियन मो सों रिसाय कै कह्यौ अरे तेरे हंस कौं राजा किन कियौ। मैं कह्यौ रे तेरे मयूर कौं किन राज दियौ। या बात के सुने तें वे मोहि मारन कौं उठे। तद मैं हू आपनौ पराक्रम दिखायौ। कह्यो है मनुष कौं और समैं छिमा बुझिये पर जब शत्रु लरबे कौं आवै तब पराक्रम ही करनौं उचित है। राजा हंस कही जो आपनो औसर न देखि क्रोध करै सो अति दुख पावै। अरु ऐसें ही

जो आपनी सामर्थ न जानि चेष्टा करै सोऊ ज्यौं आपनी सामर्थ न जानि बाघ की चाम ओढ़ि एक गदहा मारयौ गयौ। बक बोल्यौ यह कैसी कथा है। तहां राजा हंस कहतु है।

हस्तिनापुर में एक विलास नाम धोबी रहै। ताके घर एक गदहा। वापै बोझ लादतु लादतु जब वाकी पीठ पर चांदी परी तब वह धुबिया गदहा कौं रात्रि के समय बाघ की चाम उढ़ाय काहू जव के खेत में छोड़ि आयौ। वा खेत को रखवारौ ताहि देखत ही परायौ। याही भांति यह नित नित वाकौ खेत खाय खाय आवै। तब वा रखवारे ने नाहर मारबेकौ यत्न कियो औ वाही खेत की पगार के निकट भूरी कामरी ओढ़ि धनुष चढ़ाय आपहू काहू झुंड तरे दबकि रह्यौ। द्वै पहर रात के समें अंधेरे में गदहा आयौ औ याकी भूरी कमरिया कौं देखि गदहो जानि रैंकतु धायौ। पुन रखवारे ने जान्यौ कि यह तौ गदहा है पर बाघ कौ चाम ओढ़ि आयौ है। ऐसें कहि क्रोध करि रखवारे ने वाहि लौठियन लौठियन मारि गिरायौ। वाकौ प्रान गयौ। ताते हौं कहतु हौं कि आपनो बल विचारि काज कीजै। इतनी कथा कहि पुनि राजा हंस बोल्यो आगै जो भई सो कहौ। बगुला कहनि लाग्यौ महाराज उन पंछियन मो सों कही अरे दुष्ट बगुला तू हमारे देस में आय हमारे ई राजा की निंदा करतु है। इतनौ कहि उननि मोहि चोंचनि सौं मारयौ अरु कह्यो अरे जैसें कुआ कौ दादुर कुआ ही कौं सराहै तैसें तू है अरु तेरौ राजा। यह सुदेस छुड़ाय तू हमकौ वा कुदेस में जैबे कौं कहतु है। रे मूर्ख कह्यो है चेष्टा करि बड़ौ रूख सेइयै। जौ फल न मिलै तौ सीरी छांह बैठबे कौं तौ हू मिलै। अरु ओछे की संगति तें प्रभुता जाय जैसे कलाल के हाथ में दूध कौ बासन होय तौ हू जो देखै सो कहै यामें मदिरा होयगो। अरु बड़े के नाम तें हू बड़ाई पाइये जैसे चन्द्रमा के नाम ते ससा सुखी भये। यह सुनि मैं उनि तें पूछी यह कैसी कथा है। पुनि विन में तें एक पंछी कहनि लाग्यौ।

एक समें बरषाकाल बिन बरसे बन में पानी की अति खैंच भई। तब हां के हाथियन आपने यूथपति सों कही स्वामी हां बिन पानी प्यास

के मारे मरतु हैं। यह सुनि गजराज मैं एक सरोवर पहार मैं बतायौ। वाके तीर ससा बहुत रहैं। जब गज वहां जल पीवन कौं गये इनके पायन तरे बहुत से ससा चांपे गये। तब एक सिलीमुख नाम ससा हो वाने विचारयौ कि जौ या भांति ये हाथी इत आय हैं तौ एकहू सजाती हमारौ यहां जीवतु न रहैगो। यह बात सुनि एक विजय नाम अति वृद्ध ससा बोल्यौ अहो तुम अब भय जिन करौ। मैं या उपाय कौ यत्न करि हौं। इतनी कहि वह वहां ते उठि चल्यौ औ गैल मैं चलत चलत वाने मन मांहिं कह्यौ कि हाथियन के निकट कैसें जैहौं। वे तौ छुवत मारैं। इतनौ सोचि वह एक पर्वत पै चढ़ि दिखाई दियौ। अरु इन जब उन तें राम राम करी तब तिन मैं तें एक गज गर्व करि बोल्यौ अरे तू को है। इन कही रे हौं चन्द्रदूत हौं औ तिहारे पास आयौ हौं। पुनि उननि कही आपने आवन को प्रयोजन कहो। इन कही मोहि चन्द्र महाराज ने यह कहि तुम पास पठायौ है कि आज तुमनि आय हमारे या चन्द्रसागर मैं पानी पियौ सो तौ भली करी। पर तिहारे पायन तरे हमारे ससा चांपे गये। याते हम तुमतें अति अप्रसन्न भये क्योंकि हमारी ओर तें ससा ही या सरवर के रखवारे हैं। मैं इनकी रच्छा करतु हौं। या ही तें मेरौ नाम लाेग ससी कहत हैं। यह सुनि गजराज बोल्यौ कि भाई तू यह सांच कहतु है? पुनि ससा ने कह्यौ कि यह धर्म दूत कौ न होय जो मिथ्या भाषै। कह्यौ है दूत कौं कोऊ मारिवो कौंहू लै जाय पर वह झूठ न बोलै। ऐसे सुनि गजराज भयमान होय बोल्यौ कि आज हम इत अन-जाने आय कढ़े पर बहुरि न आयहैं। पुनि ससा ने गजपति सों कह्यौ कि तुम निज मन मैं कछु जिन डरौ। हौं तिहारौ अपराध चन्द्रदेव सों कहि छिमा करायहौं। ऐसें वाको सम्बोधन करि रात्रि भये गजराज कौं सर के तीर लै जाय चन्द्रमा कौ प्रतिबिम्ब दिखाय हाथ जुरवाय आप पुकारि कै बोल्यौ हे चन्द्र महाराज ये बापरे गज तिहारे सरोवर पै अन-जानै आय कढ़े हे। इनकौ जो अपराध भयौ है सो आप छिमा कीजै। पुनि इन तें ऐसौ कबहूं न होयगौ। इतनौ कहि वा ने हाथियन कौं बिदा कियौ। औ तिननि हू जल मांहिं प्रतिबिम्ब देखि सत्य जान्यौ कि चन्द्रमा

सरोवर में आयौ है। तातें हौं कहतु हूँ कि बड़े के नाम ही ते कार्य सिद्ध होय। यह सुनि महाराज पुनि मैं कही अरे हमारौ राजा बड़ौ प्रतापी है। यह सुनि वे पंछी मोहि पकरि राजा मयूर के निकट लै गये। मो सों दंडवत करवाय हाथ जुरवाय वाके सनमुख ठाढ़ौ राखि विन पंछियन राजा सों कह्यो महाराज यह दुष्ट बगुला हमारे ही नगर में रहि हमारी ही निंदा करतु है। राजा कही अरे यह को है औ कहां तें आयौ है। पंछियन ऊतर दियौ महाराज यह कहतु है कि हौं कर्पूरद्वीप के हिरन्यगर्भ राजा कौ सेवक हौं औ वा ही देस ते आयौ हौं। यह सुनि वा राजा कौ मंत्री गीध बोल्यौ कि तेरे राजा कौ मंत्री को है। मैं कही सर्वज्ञ नाम चकवा सोई सब राजकाज में प्रधान है। गीध बोल्यौ कि कह्यौ है जो सदेसी कुलवंत युद्धविद्या में निपुन धर्मात्मा आज्ञाकारी प्राचीन प्रसिद्ध पंडित गुनगाहक द्रव्यउपायक उपकारी हितकारी होय ताकौं राजा मंत्री करै। पुनि एक सुआ बोल्यौ पृथ्वीनाथ या जम्बुद्वीप के ही मांहिं कर्पूरद्वीप है अरु ह्यां आप कौ ई राज है। या बात कौं सुनि वह राजा बोल्यौ कि तू सांच कहतु है। सो हमारे ही देस में है। कह्यौ है राजा बालक उनमत्त धनवंत औ स्त्री ये पांचौं अनपावनी वस्तु लेन कौं हू हठ करैं। पुनि मैं कही कि जो बातन ही प्रभुताई पाइयै तौ हौं हू कहतु हौं कि हमारौ राजा हिरन्यगर्भ ही सब जम्बुद्वीप कौ राजा है। बहुरि कीर कह्यो यह कैसे जानियै। पुनि मैं कह्यौ युद्ध किये ही जानि हौ। फेरि वह राजा बोल्यौ कि तू आपने राजा कौं जाय कह हम आवतु हैं। तब मैं कही आपनौ बसीठ पठावौ। राजा ने कह्यौ कौन कौं पठाइयै। मैं कही कि ऐसे कह्यौ है जो स्वामिभक्त गुनवान पवित्र चतुर ढीठ बिसनरहित छमायुक्त धीर गम्भीर सदेसी पराये मन की जाननिहारौ जाकौ ऊतर न फुरै ऐसौ होय सो दूत के जोग है। ताही कौं भेजियै। राजा बोल्यौ ऐसें तौ हमारे ह्यां बहुत हैं। पर कह्यौ है ब्राह्मन कौं पठाइयै क्योंकि विप्र सत्यवक्ता औ अहंकाररहित होतु है। पुनि मैं कही कि महाराज प्राचीन लोगनि के मुख सुन्यौ है कि निज स्वभाव कोऊ नाहीं तजतु जैसे कालकूट विष नें महादेव कौ कंठ पायौ पर स्यामता न

त्यागी। पुनि मैं कह्यौ कि महाराज सुआ कौं पठाइयै। तब राजा मयूर ने सुग्गा तें कह्यौ कि ीर तुम या बगुला के संग जाऔ। अरु राजा हंस ने हमारौ संदेसौ कहि आऔ। सुक बाल्यौ महाराज की आज्ञा मूड़ पै पर या दुष्ट बक की गैल हौं न जैहों। कह्यो है दुष्ट जन के साथ रहे साध जन हू दुख पावैं जैसे रावन के समीप रहि बापरौ समुद्र बांध्यौ गयौ। तातें हौं कहतु हौं महाराज दुष्ट कौ संग काहू भांति करनौं उचित नाहीं। पुनि मैं कहो भाई सुआ तुम ऐसी बात क्यौं कहतु हौ। हमारे तौ जैसे राजा तैसे तुम। महाराज इतनौ सुनि वह प्रसन्न भयौ। कह्यौ है मूर्ख कौ अपराध करि स्तुति कीजै तौ वह प्रसन्न होय।

पुनि राजा हंस कही आगै कैसी भई। तब बगुला कहनि लाग्यौ महाराज उनि दूत बिदा कियौ है। सो मेरे पाछे आवतु है। यह जानि जो बूझिये सो करौ। या बात कौं सुनि वा राजा कौ मंत्री चकवा बोल्यौ कि धर्मावतार यह बगुला दुष्ट है। यह काहू कौ सिखायौ आयौ है। कह्यौ है वैद्य रोगी चाहै पंडित गुनग्राहक ढूंढ़ै राजा सूर सेवक खोजै अधिकारी ठाकुर कौ विग्रह मनावै। पुनि राजा कही या बात कौ विचार जो करनौं उचित होय सो करौ। मंत्री कही महाराज प्रथम एक जासूस पठाय उनकौ कटक औ विचार जानियै क्योंकि राजा की आंख जासूस है। जा राजा कै जासूसरूपी नेत्र नाहिं सो आंधरौ है अरु जाके आछे जासूस होयँ सो नरपति घर बैठ्यो सब संसार की बिभौ देखै। कह्यौ है तीरथ आश्रम देवालय शास्त्र तें जानिये औ गूढ़ बात जासूस तें। तातें महाराज जो जासूस जल थल में जाय सकै ताहि पठाइयै। औ अब हीं यह बात गुप्त राखियै क्योंकि जौ मंत्र फूटै तौ आगलौ सावधान होय। यातें हौं कहतु हौं कि नीकौ जासूस पठाये युद्ध जीत होय। राजा औ मंत्री ऐसे बतराय रहे हे कि पौरिया बोल्यौ महाराज एक सुआ जम्बू-द्वीप तें आयौ है सु पौरि पै ठाढ़ौ है। वाहि कहा आज्ञा होति है। यह सुनि राजा नें चकवा की ओर देख्यौ। तद चकवा बोल्यौ महाराज पहिलै वाकौं डेरा दिवाऔ ,पाछै बूझी जायगी। इतनी बात के सुनत ही द्वारपाल वाहि डेरा दैन गयौ। बहुरि राजा कही अहो विग्रह तौ

उपज्यौ। चकवा बोल्यौ महाराज मंत्री कौ यह धर्म नाहीं जो स्वामी कौं लरावै कै भगावै। कह्यो है विचार कै युक्ति सौं बल करै तौ थोरे पराक्रम हीं तें कार्य सिद्ध होय। जैसे मनुष काठ की सांग तें भारी पाथर उठावै तैसें नरपति हू युक्ति किये जै पावै पुनि कहतु हैं यौं तौ सबही सूर हैं पर और कौ बल देखि न डरि मन स्थिर राखै ता ही कौं बलवान कहियै। बहुरि जौ समैं पाय काम करै तौ बेग ही सिद्ध होय ज्यौं वर्षाकाल की खेती। अरु महत के गुन सुभाव ये हैं कि समैं बिन दूर तें डरावै। औसर पाय नेरे आय सूरातन करै आपदा में धीरज राखै। सब बात की सिद्धि में उतावली न करै। कह्यौ है धीरौ पानी परबत फोरै। महाराज चित्रबरन राजा बड़ौ बली है। बलवान के सनमुख युद्ध करनौं जोग नाहीं। जौ निबल सबल के सनमुख होय लरै तौ दीप पतंग की भांति होय। कै जैसें कोऊ चेंटी कौं पाथरन मारैं तैसे मार्‍यौ जाय। पुनि कह्यौ है सनमुख युद्ध करिवे कौ काल न होय तो कछुआ के से पाय सकेल बैठियै। समय पाय नाग कौ सौ फन निकारियै क्यौंकि समौं जानि छोटौ हू उपाय करै तौ बड़े कौं मारै। ज्यौं बरषाकाल पाय नदी कौ प्रवाह ठाढ़े रूख कौं गिरावै त्यौं समैं लहि सब काम हाथ आवै। याते सनमुख लरिवे कौ विचार न करि गढ़ संवारियै। तौं लौं वाके दूत कौं बिरमाय राखियै। कह्यौ है कोट ऊपर कौ एक जोधा सहस्र सौं लरै। पुनि जा राजा के देस माँहिं गढ़ नाहिं ताकौ राज शत्रु बेग ही लेय। कोट बिन राजा कौ राज स्थिर न रहै तातें महाराज अब कोट बनाइयै। कह्यौ है नदी के तीर गढ़ रचियै तरै खाई खनाइयै चारौं ओर निबिड़ बन राखियै औ पैठवे निकसवे कौं गैल। भांति भांति के अस्त्र शस्त्र यंत्र गोला भरियै अरु अन्न रस धन कौ संचय सदा करियै। राजा बोल्यौ गढ़ साजवे कौ काज कौन कौं दैयँ। मंत्री कही जो चतुर होय ताकौं देउ। पुनि राजा कही या काज माँहिं तौ सारस निपुन है। प्राधन कही वाही कौं दीजियै। बहुरि राजा ने सारस कौ बुलाय करि कह्यो कि तुम नीकी ठौरि देखि गढ़ रचौ। उनि कही महाराज मैं या सरोवर कौं अनेक दिन तें तक राख्यौ है कि याही

मांहि राखि गढ़ रचिये तौ भलौ, क्यों कि याके तीर अन्न अधिक होतु है अरु अन्न ही तें सबकछु होतु है। कह्यो है रत्न औ कांचन सब वस्तु सौं उत्तम है पर मनुष्य कौं अन्न बिन न सरै। जैसें नौन बिन सब फीकौ तैसें अन्न बिन कछु न नीकौ। पुनि राजा ने सारस सौं कह्यौ तुम बेग जाय गढ़ रचौ। इतेक मांहि पौरिया आय बोल्यौ कि धर्मावतार सिंहलद्वीप तें एक काग मेघबरन नाम आयौ है। सु आप के दरसन की अभिलाषा किये द्वार पै ठाढ़ौ है। मांहि कहा आज्ञा होति है। राजा कही काग दूरदर्शी होतु है। यातें वाहि राखनौं उचित है। मंत्री बोल्यौ महाराज तुम भली कही पर मेरे जानि याहि राखनौं जोग नाहीं क्यौं कि यह थल कौ बासी औ हमारे शत्रु कौ साथी है। यातें याकौ रहनौ क्यौं हू नीकौ नांहिं कह्यौ है खोडर की आग तरु कौं जरावै यातें महाराज बिदेसी कौं भेद कबहू न बताइयै न घर में राखिये। पुनि राजा कही अहो बात तो ऐसे ही हैं पर दूर तें आयौ है। तातें वाहि बुलाय कै देखियै। जौ राखिबै जोग होय तौ राखियै। ना तौ बिदा करियै। चकवा कही महाराज अब तिहारौ गढ़ साज्यौ गयौ। चित्रबरन राजा के दूत कौं बुलाय बिदा कीजै। कह्यो है भूपाल और भूपाल के बसीठ तें एकलौ न मिले तासौं आपनी सभा के सब लोगन कौं बुलाय बैठारियै। तब सुआ कौं बुलवाइयै अरु वाके साथ काग कौं हू। यह सुनि राजा ने वैसें ही करि बिन दोऊन कौं बुलाय आसन दै बैठायौ। तब सीस झुकाय कीर बोल्यौ अहो हिरन्यगर्भ राजाधिराज, तुमकौं श्री महाराज राजा चित्रबरन ने कह्यो है जौ आपनौ प्रान राख्यौ चाहौ तौ हमारी सरन आओ। ना तौ आपने रहनि कौ अनत ठौर करौ। यह बात सुनि राजा हंस क्रोध करि बोल्यौ है रे कोऊ जो या बसीठ कौं मारै। इतेक सुनि वह काग बोल्यौ महाराज मोकौं आज्ञा होय तौ या दुष्ट कौं मारौं। चकवा कही धर्मावतार दूत राजा कौ मुख है ताते याकौ कछु दोष नाहीं। जैसे हां सुनी तैसे हां आनि कही। यह मिथ्या न भाषै अरु बसीठ के कहे कछु आपनी हानि नाहिं औ वाकी प्रभुता ना है। तासौं याकौं मारनौं काहू भांति उचित नाहिं। कह्यौ है जा सभा में बूढ़ौ न होय सो सभा न सोभै। सो बूढ़ौ

नाहिं जो धर्म न जानै । वह धर्म नाहिं जहां सत्य न होय । वह सत्य
हू नाहिं जहां दया न उपजै । ऐसैं समझाय मंत्री ने राजा कौ क्रोध
निवारन कियौ । पुनि तोता हां तैं उठि चल्यौ । तब मंत्री ने वाहि मनाय
बैठायौ औ वस्त्र अलंकार दिवाय राजा तैं बिदा करायौ । जब वह
आपने राजा के पास गयौ तब राजा चित्रबरन ने वा तैं पूंछी सुक कहौ
वह देस कैसौ है । सुआ कही महाराज पहलै युद्ध की सामा करौ, पाछै
हौं कहतु हौं । राजा बोल्यौ हमारै लराई कौ सब सामान इकठौ है ।
तुम कहौ । पुनि सुआ कहनि लाग्यौ महाराज कर्पूरद्वीप सातवें स्वर्ग
समान है अरु मोपै बरन्यौ नाहीं जातु । यह सुनि राजा ने आपने
सब मंत्रियन कौं बुलाय कै कह्यौ अहो कीर कहतु है कि राजा
हंस तें युद्ध करौ । सो तुमतें पूछत हौं कि अब कहा करनौं उचित है ।
अरु मेरौ हू मनोरथ यह है कि युद्ध करौं । कह्यौ है असंतोषी
ब्राह्मन औ राजा संतोषी होय तौ ये सब थोरेई दिन माहिं नष्ट होयँ ।
यह सुनि राजा कौ मंत्री दूरदर्शी नाम गीध बोल्यौ महाराज आपने मंत्री
मित्र कटक प्रजा आदि सब एकमत होयँ अरु शत्रु के मित्र मंत्री औ
प्रजा में विरुद्ध होय तौ युद्ध करियै । यह नीति है । राजा कही मेरौ दल
मैं सब देख्यौ । यह स्वामिचारी है पर काहू काम कौ नाहिं । यातैं तुम
बेग जोयसी बुलाय महूरत देखौ । गीध कही पृथ्वीनाथ शीघ्र ही
यात्रा न बूझियै । कह्यौ है शत्रु बिन बिचारे वाकी भूमि में जाइयै तौ
नान्हौ हू बड़े कौं जीतै । पुनि राजा कही जो परभूमि लियौ चाहै सो
कौन भांति तें लेइ । यह तुम कहौ । मंत्री बोल्यौ महाराज उद्योग करे
मनकामना पूरन होय । अरु बिन उद्योग कछू न होय जैसें औषध खाये
रोग जाय वाकौ नाम लिये न जाय । अब महाराज की आज्ञा प्रमान पर-
भूमि लैवे की रीति कहतु हौं जो राजनीति में कही है । प्रथम तौ राजा
आपने मंत्री जोधा महाजन मुखियान कौं बुलाय सनमान करि साथ
लेय । अरु शस्त्र वस्त्र अलंकार धन गज घोरा निज लोगन कौं बांटै । जो
जाके जोग होय ताकौ तैसौ सनमान करै । पाछै कटक साथ लै चलै अरु
जहां पर्वत बन डर को ठांव होय तहां सेनापति कटक इकठौ करि चलै ।

भले भले सूर साथ राखै औ रनवास ठाकुर भंडार नान्हे लोग ब्यौपारी बीच मांहि । पुनि राजा औ मंत्री सब पै दृष्टि राखै औ बनवासी पर्वत-निवासी लोग आगे धर लेय । बहुरि जहां विषम भूमि होय कै बरषाकाल होय तौ राजा हाथी पर चढ़ि चलै । कह्यौ है गज की देहमें आठ शस्त्र हैं । चार पांव द्वै दांत एक सूड़ औ माथौ । यातें राजा हाथी अधिक राखै तौ भलौ क्योंकि गयंद चलतौ कोट है । अरु जो घोरानि पै चढ़ि लरै तिनतें देवता हू डरैं । औ पयादेन कौ बल सदा राखै । पुनि पर-भूमि में जाय राजा सदा सावधान रहै । काहू कौ विस्वास कबहूं न करै । जोगेस्वर की नींद सोवै । अरु राजा आपने साथ द्रव्य राखै क्यौं कि धन प्रान-तुल्य है । बिन धन प्रभुता नाहीं । लक्ष्मी पाय को न जूझै । मनुष द्रव्य के हेतु सेवा करतु है । कह्यौ है नर धन तें बड़ौ औ धन ही तें छोटौ । पुनि शत्रु कौ देश लूटि खसोटि कै उजारै क्योंकि तातें अरि दुचितौ होय । अरु वाकौ अन्न रस ईंधन न्यार जो पावै सो लूटि ल्यावै । औ गढ़ गढ़ी सर कूप वापी फोरि नाखै । बन उपबन बारी काटि डारै । ऐसें अनेक अनेक भांति की पीड़ा शत्रु कौं उपजावै औ आपने लोगनि तें सदा प्रसन्न होय बतरायौ करै जातें लोग जानैं कि हमारौ स्वामी हम सौं संतुष्ट है । कह्यौ है ठाकुर के सनमान औ हित वचन तें जैसौ सेवक काज करै तैसौ धन दिये अरु कटु बचन तें न करै । पुनि जब सेवक काज करि आवै तब वाहि प्रसाद देय अरु जौ प्रसाद न देय तौ वाकी जीविका दूनी करि देय । औ यहू न होय तौ ताकौ कमायौ पैसा चुकाय देय । अरु जो स्वामी सेवक कौ महीना देत आज काल करि टारै ताकौ किंकर उदास रहै औ समय पर कानी देय । तातें जो राजा शत्रु कौं जीत्यौ चाहै सो दासनि औ सेवकनि कौं प्रसन्न राखै तौ जहां जाय तहां बिजय पावै । अरु या बात कौं सुनि अरि के सेवक भूखे टूटे होंय ते आप तें आय आय मिलैं तौ लरनौंहू न परै । बहुरि रिपु के जीतबे कौ एक बड़ौ उपाय कह्यो है कि वाके भाई भानेज भतीजान सौं भेद उपाय करि तिनकौ आदर मान कीजै । अरु मंत्री प्रजा हू कौं अपनाय लीजै । औ जे लरैं तिनकौ नास कीजै । अरु जे सरन गहैं तिनकौ भय मिटाय

दीजै। अरि कौ देस उजारियै आपनौ बसाइयै। शास्त्र मैं कह्यौ है या प्रकार तैं राजा चलै तौ युद्ध जीतै। पुनि राजा बोल्यौ मैं जान्यौ। जातैं आपनी जीत औ शत्रु की हार होय ताकी यह रीति है। पर शास्त्र के पैंड़े तैं मन की उमंग कौ पंथ न्यारौ है। मन की उमंग मैं जौ शास्त्र बिचारै तौ न बनै जैसे अंधकार औ तेज इकठौ न रहै। इतनौ कहि राजा ने जोयसी बुलाय शुभ मुहूरत ठहराय भली लग्न मैं दिगविजययात्रा करी। तब राजा हंस के दूत ने आय आपने राजा सौं कही कि महाराज राजा चित्रबरन ने मलयाचल के हेट आय डेरा कर्यो। तुम आपने गढ़ की रक्षा करौ औ आपनौ परायौ चीन्हौ। वाकौ मंत्री अतिचतुर है। मैं वाकी बात सौं जान्यौ कि उनि हमारो गढ़ लैन कौ आपनौ मित्र काग पठायौ है। बहुरि राजा हंस कौ मंत्री चकवा बोल्यौ महाराज या काग कौं न राखियै। राजा कही जौ यह काग वाकौ पठायौ होतौ तौ वा सुआ कौं मारनि न उठतौ। अरु उनि तोता के गये पाछे युद्ध कौ मतौ कियो है। यह वातैं प्रथम आयै हो। मंत्री बोल्यौ महाराज तऊ नये आये तैं डरियै। राजा कही अहो जो नयौ आयौ आपनौ उपकार करै ताहि मित्र जानियै। अरु बंधु मित्र होय आपने काम न आवै ताहि शत्रु करि मानियै। जैसैं बनकी औषधी तुरत की आई रोगी के रोग कौं दूर करि सुख देइ तैसैं कोऊ कोऊ मनुष हू नवो आयौ उपकार करि जस लेइ। तातैं हौं कहतु हौं सब नये हू बुरे न हौंय। संसार मैं तीन प्रकार के मनुष होतु हैं उत्तम मध्यम अधम। बहुरि चकवा बोल्यौ महाराज यह काज करिबे जोग नाहिं। आगै महाराज की इच्छा। कह्यौ है पराई रीस पंडित चतुर कबहू न करै। अरु जौ करै तौ वैसैं होय जैसैं एक क्षत्री ने आपनी तपस्या तैं धन पायौ औ वाकी रीस करि एक नाऊ नैं निज प्रान गंवायौ। नरपति कही यह कैसी कथा है। तब चकवाक कहनि लाग्यौ।

अयोध्यापुरी माहिं एक चूड़ाकरन नाम क्षत्री रहै। तिन धन के निमित्त अति कष्ट करि श्रीमहादेवजू की सेवा करी। तब सदाशिव जू ने वाकौं स्वप्न मैं दरसन दै कह्यौ अरे आज पाछिली रात्रि समैं चौर होय स्नान करि लौठिया कर धरि आपनी पौरि मांहिं कपाट के

पाछै लुक रहियौ। जब कोऊ भिक्षा कौं आवै तब वाहि लकुटनि मारि घर मांहि लहियौ। वह सुबरन भर्यौ कलस ह्वै है। तातें तू जब लग जीवैगौ तब लग सुखी रहैगो। यह बर पाय बिन दूजे दिन नाऊ कौं बुलाय वैसें ही कियौ जैसें भोलानाथ ने कह्यौ हो। जद वह भिखारी सुबरन घट भयौ तद इन लै घर में धर्यौ। यह चरित्र देखि वा नौआ नें बिचार्यौ कि धन पायवे की जौ यही रीति है तौ हौं हू क्यौं न करौं। ऐसे समझि निज घर आय उन हू एक सन्यासी मार्यौ। तब वाहि राजा के सेवकनि पकरि लै जाय सन्यासी के पलटै मार्यौ। तातें हौं कहतु हौं कि और की रीस कबहू न करियै। पुनि राजा कही पाछुली बात जिन करौ। आगै जो करनौ होय सो करौ। मलयापर्वत के तरै राजा चित्रबरन कौ डेरा है। अब कहा करियै सो कहौ। मंत्री बोल्यौ महाराज हम हू सुन्यो है कि वह लरिवे कौं आयौ है। पर तुम कछु चिंता जिन करौ। हम वाहि जीति हैं क्योंकि वा नें आपने मंत्री कौ कह्यौ नाहीं मान्यौ। कह्यौ है कि जो शत्रु लोभी क्रूर आलसी कायर झूठौ औ अधीर होय अरु धन राखि न जानै काहू कौ कह्यौ न मानै तहि बिन कष्ट मारियै। महाराज जौ लौं वह हमारौ गढ़ नगर कटक औ घाट बाट न देखै तौ लौं वाके मारिवे कौं सेना पठाइयै। ऐसें और हू ठौर कह्यौ है कि दूर कौ आयौ थक्यौ भूखौ प्यासौ भयभान असावधान रात्रि कौ जाग्यौ औ पर्वत तरै बस्यौ होय ऐसें शत्रु कौं दौरि मारियै। यातें उचित है कि अब ही हमारौ सैनापति या के दल कौं जाय मारै तौ भलौ। यह बात मंत्री तें सुनत प्रमान राजा नें सैनापति कौं टेरि आज्ञा दई कि तुम याही समैं राजा चित्रबरन की सैना कौं जाय मारौ। उन वैसें ही करो। जब चित्रबरन के जोधा अनेक मारे गये तब वह चिंता करनि लाग्यौ। पुनि वाकौ मंत्री गीध बोल्यौ अब काहे चिंता करतु हौ। बहुरि राजा कही बाबा जू अब काहू भांति हमारी सैना की रक्षा करौ। ऐसे भयमान राजा कौं देखि गीध बोल्यौ महराज कह्यौ है कि गर्व तें लक्ष्मी टरै बुढ़ापौ पौरुष हरै चतुर संदेह मिटावै अभ्यास करे बिद्या आवै न्याय प्रताप बढ़ावै बिनय तें अर्थ पावै अरु मूर्ख राजा

होय तौ पंडितन की सभा तें सोभा। जैसें नदी के तीर रूख हरयौ रहै तैसें आछी सभा तें राजा कौ मन हू डहडहौ रहै। इतनौ कहि पुनि गीध बोल्यौ महाराज तुमने आपनौ कटक देखि गर्व करि साहस कियौ अरु मेरौ कह्यौ न मान्यौ ता अनीति कौ यह फल है। कह्यौ है जौ राजा मंत्र चूकै तौ ताकी नीति कौ दोष है। जैसे कुपथ्य तें रोग होय रोग तें मरै तैसें धन तें गर्व होय औ गर्व तें दुख। पुनि निर्बुद्धी कौं शास्त्र यौं ज्यौं आंधरे के हाथ आरसी। यह समझि हम हू मौन गहि रहे। इतेक बातें सुनि राजा ने हाथ जोरि गीध सौं कही बाबा जू मो तें अपराध भयौ। छमा कीजै अरु अब काहू भांति जो कटक बच्यौ है ताहि साथ लै निज घर की बाट लीजै। पुनि गीध कही महाराज ऐसौ कह्यौ है कि राजा गुरू ब्राह्मन बालक वृद्ध स्त्री रोगी इन पै ज्यौं क्रोध उपजै त्यौं ही जाय। तातें तुम डरौ जिन धीरज धरौ। कह्यौ है मंत्री ताही कौं कहियै जो बिगरयौ काज सुधारै औ वैद्य सो जो सन्यपात निवारै। यातें तुम कछु चिंता मति करौ। हौं तिहारे प्रताप तें वाकौ गढ़ तोरि कटक समेत आनंद सों घर लै चलिहौं। राजा बोल्यौ थोरौ कटक रह्यो। अब गढ़ कैसें विजय करिहौ। गीध कही महाराज जौ संग्राम जीत्यौ चाहौ तौ बिलम्ब जिन करौ। आज ही चलि वाकौ कोट छेंकियै। यह बात सुनत ही बगुला नें राजा हंस तें जाय कही कि महाराज राजा चित्रबरन थोरे ही कटक तें तिहारौ गढ़ छेंक्यौ चाहतु है। यह बात मैं वाके मंत्री तें सुनि आयौ हौं। यह बात सुनि राजा हंस ने आपने मंत्री सों कह्यौ कि अब कहा करियै। चकवा बोल्यो महाराज आपनौ कटक देखौ। यामें कौन भलौ है औ कौन बुरौ। भलौ होय ताहि धन वस्त्र, घोरा हाथी शस्त्र दीजै औ बुरौ होय ताहि गढ़ कटक तें बाहर कीजै। कह्यो है जु राजा एक समय तौ दाम कौं लाख करि मानै अरु एक काल लाख कौं दाम करि जानै तौ वा राजा कौं लक्ष्मी न छांड़ै। पुनि यज्ञ दान बिवाह आपत्य औ शत्रु मारिबे में जो धन उठावतु है सोई स्वार्थक है अरु मूरख थोरे दैंन तें डरि सबही गंवावै। राजा बोल्यौ तुमकौं ऐसी कहां की आपदा है। मंत्री कही महाराज कह्यो है जू लक्ष्मी रिसाय तौ

आयौ धन जाय। तातैं दान कीजियै जो धर्म के आधीन ह्वै लक्ष्मी रहै। बहुरि राजनीति मैं हू कह्यौ है कि विग्रह के समय राजा आपने जोधान कौ समाधान करै जो जैसौ ताकौ तैसौ। क्योंकि जे उत्तम प्रवीन कुलीन सीलवंत सूर बीर धीर नीकै पोखे होंय ते पांच पांच सै तैं लरैं। अरु अकुलीन अप्रवीन अधम अधीर कायर निर्लज्ज होंय तैं पांच सै पांच तैं परायँ। महाराज पुनि जा राजा कौ मंत्री असावधान होय ताकौ हू राज न रहै। अरु जो राजा आपनौ परायौ न जानै मंत्री की प्रतीति न मानै, सेवक कौ दुख सुख न गनै सो राजा कबहू निचतौ न रहै और जो राजा आपनो परायो बूझै सेवक कौ दुख सुख बिचारै ताके लियै सेवक धन तन प्रान दै सहायता करै। राजा औ मंत्री ऐसैं बतराय रहे हे कि ताही समैं मेघबरन काग आय जुहार करि बोल्यौ महाराज शत्रु युद्ध करिबे कौं गढ़ के बार आयौ है। मोहि आज्ञा होय तौ बाहर निकरि संग्राम करौं अरु आपके लौन ते उतरन होउं। मंत्री कही बन तैं निकस्यो सिंह अरु स्यार समान हैं। यातैं गढ़ तें न निकसियै। कह्यौ है जौ राजा आप ठाढ़ौ रहि युद्ध देखै तौ कायर सिंह समान होय लरै। ताते अब हीं कोट के बार जाय युद्ध करनौं जोग नाहिं। इधर तौ राजा औ मंत्री ऐसे बतराय रहे हे अरु उत चित्रबरन राजा नें दूजे दिन गीध सौं कह्यौ कि बाबा जू जो प्रतिज्ञा करी ही ताकौ निर्वाह करौ। गीध बोल्यो सुनौ महाराज। आगरे के थोरे जोधा होंयं कै राजा मूर्ख औ मंत्री कायर होय तौ गढ़ उतवालौ टूटै सोतौ वहां एकौ गति नाहिं। ताते ह्यां के लोगनि तैं भेद उपाय करियै कै घेरौ नाखि अन्न रस रोकि सब मिल साहस करैं तौ गढ़ पावैं। कह्यौ है जैसो बल होय तैसो जतन करियै। इतनौ कहि पुनि मंत्री ने राजा के कान मैं कह्यो कि महाराज कछु चिंता जिन करौ। हमारौ काग वाके गढ़ मैं है। सो काम करिहै। आगै प्रात होत राजा चित्रबरन सब सैना लै गढ़ की पौरि जाय लाग्यो। उत समय पाय काग लाय लगाय गढ़ लियौ लियौ करि पुकार्यो तब तहां के जीवन के पग छूटे। ये सब दौरि पानी मैं पैठे औ राजा हंस सुकमारता तैं पराय न सक्यौ। तद एक सर्वमित्र नाम कूकड़ौ राजा

चित्रबरन कौ सैनापति । तिन आय हंस कौं छेंक्यौ । तब सारस वाके सनमुख हौनि लाग्यौ । तहां हंस बोल्यौ तुम मेरे निमित्त जिन जूझौ । हौं ह्यां रहौं । तुम मेरे पुत्र चूरामन कौं लै जाय राज करौ । सारस कही महाराज आप ऐसी बात जिन कहौ । जौ लौं चंद्र सूरज तौ लौं तुम अखंड राज करौ । हौं आपके प्रताप सों गढ़ में सब शत्रुनि मारि बिछा-वतु हौं । कह्यौ है छिमावंत दाता गुनग्राहक सुखदायक धर्मात्मा ठाकुर कहां पाइयै । राजा कही भक्तिवंत निष्कपट चतुर सेवक हू कहां पाइयै । पुनि सारस बोल्यौ महाराज संग्राम तजि तौ भाजिये जौ मृत्यु न होय । अरु जौं निदान मृत्यु ही है तौ आपनौ जस मलीन करि काहे मरियै । बहुरि जौ या अनित्य सरीर सों जगत में नित्य जस पाइयै तौ या तें कहा उत्तम है । या में तुम तौ हमारे स्वामी ही हौ । राजा कही यह तुम भली बिचारी । हमहू ऐसौ ही करिहैं । सारस बोल्यौ महाराज आप ऐसो बिचार जिन करौ क्योंकि स्वामी के देह छांड़े प्रजा अनाथ होय । अरु सेवक कौ तौ यह धर्म ही है कि जौ लौं बनै तौ लौं स्वामी के राखिवे कौ यत्न करै । स्वामी के उदै तें याकौ उदै अरु अस्त तें अस्त । इतनी बात कहत कहत जब कुक्कुट ने राजा हंस कौं आय गह्यो तब सारस ने वा सों छुड़ाय पीठ पर चढ़ाय नीर में जाय छोड़्यो अरु आप आय अनेकन कौं मारि गढ़ मांहि जूझ मर्यौ । पुनि आय राजा चित्रबरन ने सब गढ़ की माया लई अरु बंदीजन के पायन की बेरी हथकरी काट दई ॥

॥ इति ॥

## 21.—RAMCHARAN DAS.

Ramcharan Das resided at Jankighat in Ayodhya where the manuscript of his famous commentary on the *Ramayana* of Tulsi Das is still kept in a temple called the Ramayana Mandir. He seems to have lived to a good old age. He has written several books which have been noticed in the *Second Triennial Report of the Search for Hindi Manuscripts*. They are :—

(a) *Pingala*, written in V. E. 1841 (1784) on prosody.

(b) *Sata-Panchasika*, in V. E. 1842 (1785) on religious teachings.

(c) *Rama-Malika*, in V. E. 1844 (1787) on Rama and Sita.

(d) *Rama-Charita-Manasa-Tika*, in V. E. 1865 (1808) a gloss on the *Ramayana* of Tulsi Das.

(e) *Siya-Rama-Rasa-Manjari* in V. E. 1881 (1824) on the greatness of Sita.

(f) *Seva-Vidhi*, manuscript dated V. E. 1930 (1873) on the method of worshipping Rama.

(g) *Chhappai-Ramayana*, no date, being an account of Janaka's taking the vow about Sita's marriage.

(h) *Jaya-Mala-Sangraha*, no date, being an account of Ayodhya and pleasures (?) of Rama.

(i) *Charana-Chinha*, manuscript dated V. E. 1877 (1820) being an account of the greatness of Rama and Janaki's feet and their impressions.

(j) *Kavittavali*, no date, being the story of the Ramayana.

(k) *Dristanta-Bodhika*, manuscript dated V. E. 1943 (1886) on spiritual knowledge.

(l) *Tirtha-Yatra*, manuscript dated V. E. 1907 (1850) being an account of religious shrines.

(m) *Rama-Padavali*, manuscript dated V. E. 1939 (1882) on the early pleasures of Rama.

(n) *Biraha-Sataka*, no date, hymns to Lord.

Thus the poet's works range from 1784 to 1824 or a period of 40 years. He was probably born in the beginning of the third quarter of the 18th century.......................... His voluminous commentary on the *Ramayana* of Tulsi Das which is noticed here, has been published at the Newul Kishore Press, Lucknow.

The following extract is taken from the *Rama-Charita-Manas-Tika*, Balkand.

---

# रामनाममहिमा

बन्दौं नाम राम रघुबर को।
हेतु कृशानु भानु हिमकर को॥

जो प्रकरण श्री गोसाईंजी कहते हैं ताके पूर्वहीं ताको स्वरूप कहते हैं ताके मध्य में ताको अङ्ग कहते हैं ताके अन्त में माहात्म्य कहते हैं ऐसे ही सर्व सत्काव्यन में जानि लेव अब राम नाम को वंदते हैं। मन वचन कर्म अभिनिवेश वंदना करि आये हैं अरु करत हैं। "बन्दौं नाम" परमेश्वर के अनन्त नाम हैं तामें राम नाम वंदौं, परमेश्वर को कवन स्वरूप रघुबर तिन को नाम रघुबर क्यों कहा राम ही कहते तहां राम कहते चारि स्वरूप में बोध होत है दुइ स्वरूप में सामान्य बोध है दुइ स्वरूप में विशेष बोध होत है। परशुराम बलिराम जो परशु कहिकै, बलि कहिकै राम कहै तब बोध होत है ताते सामान्य बोध कही अरु जो केवल राम ही कहै तो रमणाद्राम इत्यपि अरु श्रीदाशरथी राम दुइ स्वरूप में विशेष बोध होत है। जो केवल राम ही कहै रघुबर न कहै तब शुष्काद्वैत-मतवादी अपनै मत सिद्ध करै हठ करिकै ताते गोसाईंजी रघुबर को नाम राम कहा। परमेश्वर के अनन्त नाम हैं राम ही नाम क्यों बन्दे तहां जो आत्मा को नमस्कार कियो सो शरीर को करि चुक्यो तहां परमेश्वर के अनन्त नाम हैं तिन सबन को आत्मा राम नाम है पर परमेश्वर के सब नाम नित्य परमपददाता हैं इहां शरीर शरीरी नित्य अखंड है एक ही तत्व है पर रामनाम सर्वोपरि है काहे ते राम नाम में पंच पदार्थ प्रसिद्ध हैं रेफ रेफ की अकार, अरु दीर्घ अकार अरु हल मकार मकार की अकार यह पांचहू बिना एकौ अक्षर नाम मंत्र इत्यादिक नहीं सिद्ध होते हैं यह विचारि लेव शास्त्रन में ताते राम नाम बड़ो है तहां प्रमाण है श्री मन्महा-रामायणे शिववाक्यं पार्वतीं प्रति ( श्लोक ३ ) :—

परमेश्वरनामानि सन्त्यनेकानि पार्वति ।
परन्तु रामनामेदं सर्वेषामुत्तमोत्तमम् ॥ १ ॥
नारायणादिनामानि कीर्त्तितानि बहून्यपि ।
आत्मा तेषांच सर्वेषां रामनामप्रकाशकः ॥ २ ॥

पुनि राम नाम कैसो है "हेतु कृशानु भानु हिमकर को" जहां एक शब्द में दुइ अर्थ होइँ तीन चार पांच छ सात इत्यादिक अर्थ होइँ आशय लिहे एक शब्द में ताको श्लेषालंकार कही,पुनि ध्वन्यात्मक काव्य कही यह चौपाई में अनेक हेतु अनेक ध्वनि अनेक आशय हैं। निज मतिअनुसार एक दुइ मैं भी कहत हौं। हेतु कहे प्रिय पुनि हेतु कहे कारण पुनि हिमकर कहे जो हिम है पाला ताको उत्पन्न करै है ताको हिमकर कही सो चंद्रमा अरु हिमऋतु अगहन पूस इन को हिमकर कही दृष्टान्त हिम ऋतु जो हिमकर है तहां कृशानु भानु हेतु कहो प्रिय हैं काहेते प्रिय है जेते सर्व जीव भूत हैं तिन की देह में हिम ऋतु मैं जाड़ दुःख देत है ता को अग्नि सूर्य निवारण करि देते हैं ताते प्रिय है अब दृष्टान्त यहां उपमेयलुप्तालंकार है सो कहते हैं दुई मास कौन हैं मोर, तोर तैं मैं इत्यादिक द्वैत तामें "जड़ता जाड़ विषम उर लागा" जड़ता नाम अज्ञान रूप जाड़ सो सब के अन्तःकरण में लगि रह्यो है दुःख देत है तहां रकार कृशानु अकार भानु जेहि के हृदय में प्रवेश भये तेहि के अन्तःकरण को जाड़रूप अज्ञान ताको नाश करतु है तामें मकार रूप है ताते हेतु नाम प्रिय है पुनि दूसर अर्थ "हेतु कृशानु भानु हिमकर को" हेतु कही कारण रकार कृशानु को कारण है अरु रकार में दीर्घ अकार सो भानु को कारण है मकार चन्द्रमा को कारण है तहां जो कोई कहै कि कारण कार्य को उत्पन्न करिकै पुनि कार्य में लीन होइ जातु हैं जैसे बीज ते तरु भयो पुनि बीज तरु में लीन भयो तैसे रामनाम ते कृशानु भानु शशि उत्पन्न भये इनही में राम नाम लीन भयो तहाँ ऐसो नहीं होइ है। कारण दुइ प्रकार के है एक सामान्य है एक विशेष है जैसे सोना के कारण एक कोई जरी बूटी पारा की खाक सो धातु में लीन है जातु है तब सोना सिद्धि होत है सो सामान्य कारण है अरु पारस अतौल सोना करि देतु

है आप पूर्ण बनो रहै है सो विशेष कारण है तैसे रामनाम विशेष कारण है अनेक अग्नि सूर्य चन्द्र उत्पन्न करै आपु सदा पूर्ण है ये तो ऐश्वर्य्य राम नाम कहिवे को कौन तात्पर्य है तहाँ ध्वनि है जब गोसाईंजी श्रीमद्रामचरित ग्रन्थ करिवे को प्रारंभ कीन्ह है जब ये ते वन्दना प्रथम करि आये हैं जब रामनाम विषय आये तब कछु विचार कीन कि श्रीमद्रामचरित निर्विकार है अरु मेरी मति विकारयुक्त है विकार तीनि प्रकार के एक शुभ कर्म एक अशुभ कर्म एक अन्तःकरण की वासना यह तीन करिकै जीव आवृत होइ रह्यो है मति मलीन होइ रही है अरु ताही मतिसों रामचरित करिवे को है तहाँ कैसे बनैगो जो मेरी मति निर्मल होइ तब निर्मल जो है रामचरित तब बरणौं काहे ते देवतारूप होइकै तब देवता का पूजन करै यह परम्परा; (प्रमाण है) देवो भूत्वा देवं यजेत् ॥ श्रुतिः ॥ तब विचार कीन कि मेरी मति कैसे शीघ्र निर्मल होइ तीर्थ यज्ञ दान जप तप योग ज्ञान ध्यान समाधि इत्यादिक करै पर येते साधन जब बहुत काल करै जब सिद्धि होइ तब शुद्ध होइ अथवा जन्मांतर शुद्ध होइ किन्तु विघ्न होइ जाय न सिद्धि होय अरु मोको शीघ्र शुद्धता चाहिये तहां रामनाम तुरंत शुद्ध करैगो काहे ते कि "हेतु कृशानु भानु हिमकर को" रकार अग्नि को कारण है तेहि पावक में कौन शक्ति आई प्रकाश उष्णता दाहक विशेष है दृष्टान्त जैसे अग्नि में शुभ साकल्य घृत शक्कर तिल यव चाउर मेवा छुहारादिक आहुति देइ ताकी शुद्धता भस्म करि कै आपनो स्वरूप करि देतु है अरु विकार आहुति देइ तो उसकी विकारता भस्म करिकै आपनो स्वरूप करि देतु है। देखिये तो जो कार्य में येती शक्ति है तौ को जानै कारण में केती शक्ति होइगी-अब दृष्टांत कृशानु को कारण जो है रकार तामें जो मन वाक्य अभिनिवेश भयो तहां शुभकर्म यज्ञादिक सो साकल्य है अरु अशुभ कर्म विकार लकरी इत्यादिक तहां रकार शुभाशुभकर्म भस्म करिकै तुरंत आपनो स्वरूप करि देतु है अरु मध्यकी अकार भानुबीज है तामें जो मन वाक्य अभिनिवेश होइ तौ अन्धकाररूप जो वासना सो तुरंत नाश होइ जाइ है तहां रकार ते अकार ते शुभ कर्म अरु वासना नाश भई अब मकार क्यों बंदते हैं तहां कृशानु अरु वैराग्य कै एक कृपा

है अरु भानु ज्ञान की एक कृपा है काहे ते कि वैराग्य ते संसार का राग जरि जातु है अरु ज्ञान ते अज्ञान अन्धकार नाश होतु हैं तहां रकार वैराग्य हेतु है अरु अकार ज्ञान हेतु है गोसाईं यह विचार कीन कि कृशानु भानु तेजोमय है अरु वैराग्य ज्ञान तेजोमय है वैराग्य में तत् अहं वैराग्यवान् ज्ञान में तेज ब्रह्मोऽस्मि अरु रकार अकार को तेज को कहै अरु मेरी मति तौ निर्मल भई काहे ते रकार ते अरु अकार ते कर्म शुभाशुभ अरु वासना ध्वंस भई पर वैराग्यज्ञान तेजोमय है तहां जो मेरे हृदय में रकार अकार आयो कारणरूप तो कार्यरूप तौ वैराग्यज्ञान भी आवैगो अरु तिसमें जो अहं पद है तेजोमय सो भी आवैगो तब उद्वेग होइगो अरु मेरी मति शांति शीतलता को प्राप्ति होइ तब रामचरित आवै ताते मकार जो है चन्द्रहेतु अरु भक्तिहेतु ताको बंदौं जाते शीतल मति होइ जैसे कृशानु भानु की तपनि चन्द्रमा अपहरतु है तैसे रकार अकार में जो वैराग्य है ज्ञान तामें अहं जो है उष्णता ताको मकार जो भक्तिबीज सो हरतु है ताते रकार अकार मकार बंदिकै रामचरित कहौं । जो कहौ कि चन्द्रमा तौ अपने शीत प्रकाश ते कृशानु को प्रकाश मंद करि देतु है, अरु सूर्य शशि के प्रकाश को मंद करि देतु है, परस्पर विरोध है तैसो रकार अकार मकार नहीं है दृष्टांत को एक देश लिया। रकार अकार मकार ते अत्यंत प्रीति है जैसे एक चन्द्रमणि होती है जो अग्नि के समीप धरि देइ तो अग्नि की उष्णता तो हरि लेइ है अरु प्रकाश दोउन का बनो रहै है तहां रकार अकार मकार ये तीनों वैराग्य ज्ञान भक्ति के उपादान कारण हैं अरु कृशानु भानु हिमकर ताके निमित्त कारण हैं जैसे मृत्तिका घटको उपादान कारण है अरु कुम्हार निमित्त कारण है देखिये तो तहाँ भूमि के एक देश ते अनेक घट होते हैं अरु एकहु कुम्हार अनेक घट बनाय देतु है तैसे श्रीरामनाम है ऐसे अनेक अर्थ रामनाम में हैं ताको बंदौं तहां प्रमाण है श्रीमन्महारामायणे शिववाक्यं (श्लोक चारि) :—

रकारोऽनलबीजं स्याद्ये सर्वे वाडवादयः ।<br>
कृत्वा मनोऽमलं सर्वं भस्म कर्म शुभाशुभम् ॥१॥

अकारो भानुबीजं स्याद्वेदशास्त्रप्रकाशकः ।
नाशयत्येव सद्दीप्त्या यद् विद्याद् हृदये तमः ॥२॥
मकारश्चंद्रबीजं च सदम्यापरिपूरणम् ।
त्रितापं हरते नित्यं शीतलत्वं करोति च ॥३॥
रकारहेतु वैराग्यं परमं यच्च कथ्यते ।
अकारो ज्ञानहेतुश्च मकारो भक्तिहेतुकम् ॥४॥

जो कोई कहै कि रामनाम को येतो प्रताप जाके स्मरण करत संते बाह्यांतर तुरंत शुद्ध होइ तहाँ प्रमाण है ( अगस्त्यसंहितायाम् )

अभिरामेतियन्नाम कीर्त्तितं विवशाच्च ये ।
तेपि ध्वस्ताखिलाघौघा यांति विष्णोःपरंपदम् ॥
रकार मकार को प्रभाव अमित है इत्यर्थः ॥ (६) ॥

विधि-हरि-हर-मय वेद-प्रान से ।
अगुण अनूपम गुणनिधान से ॥

पुनि श्रीरामनाम कैसो है अब अंग कहत हैं राम नाम विधि-हरि-हरमय है मय कही तदात्मक को, यह सेना मनुष्यमय है यह ग्राम गृहमय है, सूर्य प्रकाशमय है, पट सूत्रमय है इत्यादिक रूप एकही है ताते तदात्मकमय कही, पुनि मय कही बाहुल्य को यह मणि द्रव्य अन्न वस्त्र गज तरंग इत्यादि मय है ये पंडित विद्यामय है ये संत दिव्यगुणमय है कुबेर धनमय है भूमि बीजमय है इत्यादिकन के स्वरूप गुण भिन्न हैं ताते बाहुल्यमय कही ऐसे ही राम नाम विधि जो हैं ब्रह्मा, हरि जो हैं विष्णु, हर जो हैं महादेव, तिन मय राम नाम तदात्मक मय है अरु बाहुल्य मय है जब गुणन ते परे तीनिहु रूप है तब तदात्मक मय है जब गुणन को ग्रहण किया तब बाहुल्यमय है काहे ते कि श्रीरामचन्द्र की एक पाद विभूति में अनंत ब्रह्माण्ड हैं तहां ब्रह्माण्ड प्रति ब्रह्मा विष्णु शिव हैं ताते रामनाम विधि हरि हर बाहुल्य मय है क्रमालंकार करि कै जानब, रकार विधि मय अकार हरि मय है मकार हर मय है ये तीनिहूँ रूप सूक्ष्म गुणन की साम्यता शुद्धरूप ॐकार

में लक्षित होते हैं तहां तदात्मक मय है सो ओंकार मोक्षदाता है (श्लोक) एक पद श्रीभगवद्गीतायाम् ) "ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म" ऐसो ॐकार रामनाम के अंशांश ते सिद्धि होत है कैसे होत है रकार में जो रेफ है सो ब्रह्ममय है अरु रकारमय अकार सो नादमय है जाको योगी जन सुनते हैं महानाद जाको कही अरु बिंदुमय हल मकार है अरु जीवमय मकार की अकार है अरु वेद व्याकरण इत्यादिक जेते स्वर हैं तेहि मय दीर्घ अकार है अरु जब प्रणव होत भयो तब माया को कारण है ताते ये षट् तत्व करि कै रामनाम आवृत है तहां नादरूप जो अकार है सो उकार होत है अर्द्ध भागते वेद सूत्र करिकै अरु मुनिन की वाक्य में जहां आर्ष वाणी है तहां व्याकरण को प्रयोजन नहीं है केवल श्लोक ही के पदन ते अर्थ सिद्ध होतु है ताते इहां आर्ष पद है तहां नादरुप अकार उकार ह्वैकै अकार के पूर्व विपर्यय ह्वैकै प्राप्ति भई अकार उकार मिलिकै ओकार भयो हल मकार अनुस्वार भयो ॐकार सिद्ध भयो अरु मकार की अकार सवर्णी मानि कै नादरूप ॐकार में प्रवेश भयो अरु रेफ अन्तर्भूत भयो प्रणव सिद्धि भयो अथवा व्याकरण के सूत्र करिकै रेफ को विपर्यय ह्वै कै अकार जो दोनों सो एक भयो ताके पूर्व ह्वै कै रेफ विसर्ग भयो, विसर्ग की उकार अकार मिलि कै ओकार भयो हल मकार अनुस्वार भयो तब ॐकार सिद्ध भयो मकारकी अकार सवर्णी मानिकै नादरूप ॐकार में प्रवेश भयो ॐकार सिद्ध भयो ताते विचारि लेव राम नाम के अंश के अंश ते बीज जो है अरु ॐकार जो है अरु सोऽहं जो है ये तीनि हूं सिद्धि होते हैं ताते रामनाम विधिहरिहर मय है तहां प्रमाण है,

श्रीमन्महारामायणे शिववाक्यं ( श्लोक १२ ) :—
अंशांशैर्रामनामश्च त्रयः सिद्धा भवंति हि ॥
बीजमोंकारसोऽहंच सूत्रमुक्तमिति श्रुतिः ॥१॥
रामनाम महाविद्यं षड्भिर्वस्तुभिरावृतं ।
ब्रह्मजीवमहानादैस्त्रिभिरन्यद्वदामि ते ॥२॥
स्वरेण बिन्दुना चैव दिव्यया माययापि च ।
पृथक्त्वेन विभागेन सांप्रतं श्रृणु पार्वति ॥३॥

परब्रह्ममयो रेफो जीवोकारश्च मश्रयः।
रस्याकारमयोनादः राया दीर्घा स्वरामया ॥४॥
मकारव्यंजनं विन्दुहेतुः प्रणवमायया।
अर्द्धभागादुकारस्याद् कारो नादरूपिणः ॥५॥
एकारगुरु एकारस्तथा वर्णविपर्ययः।
मकार व्यंजनं चैव प्रणवं चाभिधीयते ॥६॥
मस्यासवर्णितं मत्वा प्रणवे नामरूपधृक्।
अन्तर्भूतां भवेद्रेफः प्रणवे सिद्धिरूपिणी ॥७॥
वेदे व्याकरणे चैव ये च वर्णाः स्वराः स्मृताः।
रामनाम्नैव ते जाताः सर्वेषां नात्र संशयः ॥८॥
अकारः प्रणवे सत्वमुकारश्च रजोगुणः।
तमोहलमकारः स्यात्त्रयो ऽहंकारमुद्भवः ॥९॥
प्रिये भगवतो रूपे त्रिविधो जायतेऽपिच।
विष्णुर्विधिरहरुचैव त्रयोगुणविधारिणः ॥१०॥
ऐसे ही श्रुति स्मृति कहतु हैं।
महाशम्भु संहितायां श्लोकः,
प्रणवं केचिदाहुर्वै बीजं श्रेष्ठं तथा परे।
तत्वा रामेति वर्णाभ्यां सिद्धिमाप्नोति मे मतम् ॥११॥
पुनि श्रुतिः प्रणवं केवल मकारो म कार अर्द्धमात्रासहितं
तस्मात्प्रणवस्य चाकारस्य चोकारस्य व मकारस्य चार्द्धमात्रस्य
च इत्यथर्वणे श्रुतिः ॥१२॥

अकारःप्रथमाक्षरो भवति उकारो द्वितीयाक्षरो भवति मकारस्तृतीयाक्षरो भवति अर्द्धमात्रा चतुर्थाक्षरो भवति विन्दुः पञ्चमाक्षरो भवति नादः षष्ठाक्षरो भवति तारकत्वात्तारकोभवति तदेव रामेति तारके ब्रह्मविद्धीति श्रुतिः ॥१३॥

पुनि वेदप्राण से पुनि रामनाम वेद के प्राण हैं जैसे शुद्ध पञ्चतत्वमय ब्रह्माण्ड समष्टीरूप है तैसे पञ्चतत्व के विकारमय अण्ड कही शरीर है मनुष्यादिक विष्टीरूप हैं ताते अण्ड ब्रह्माण्ड दोऊ पञ्चतत्व वेष्टित

विग्रह है तिनके पञ्च प्राण हैं प्राण अपान उदान व्यान समान येते पञ्च प्राण शुद्ध रूप विराट में हैं अरु पञ्च प्राण के पञ्च विकार रूप प्राण सोई मनुष्यादिकन में हैं तैसे वेदन के प्राण दिव्य रूप राम नाम है वेद को मूल एक ॐकार ताते वेद चारि पुनि पांच साम यजुर अथर्वण ऋग् सुक्ष्म महाभारतादि ये पांचहू वेद के जो अक्षर सो अस्थूल विग्रह जानिये अरु पांचहू को सिद्धांत अर्थ जो है सोई पञ्च प्राण राम है रेफ रेफ की अकार दीर्घ अकार हल मकार मकार की अकार पांचौ वेद के प्राण हैं जैसे प्राण स्थूल शरीर को त्यागि दियो तब शरीर मृतक भयो तैसे जेहि वेद स्मृति पुराण इत्यादिक सूत्र ऋचा श्लोक पद अक्षरन में रेफ विसर्ग अकार हल मकार अनुस्वार न होइ ते सब मृतक रूप है जाईं अरु वेद को सिद्धांत जो है एकतत्व तेहि मय है राम नाम ताते वेद प्राण से कहा ( श्लोक )

> रामनाम्नः समुत्पन्नः प्रणवो मोक्षदायकः ।
> रूपं तत्त्वमसेश्चासौ वेदतत्वाधिकारिणः ॥१॥

पुनि राम नाम कैसो है अगुण कही निर्गुण है अनूपम जाकी उपमा को कछु नहीं है अरु अनेक गुण के निधान कहे स्थान हैं किन्तु अगुण जो ब्रह्म है अनूपम ताको गुण कहे प्रत्यक्ष करिबे को निधान है राम नाम अथवा अगुण अनूपम सात्विक राजस तामस ये जो तीनि गुण हैं ताके परे जे गुण हैं योग वैराग्य ज्ञान शांति शील दया क्षमा करुणा-दिक एते गुण अगुण हैं अनूपम हैं मुक्ति उपहित आत्मा के गुण हैं प्रकृति के गुण नहीं हैं तिन गुणन को निधान है राम नाम जैसे धन को निधान कुबेर है किन्तु अगुण अनूपम जो श्रीरामचन्द्र हैं तिनके अगुण अनूपम गुण हैं राम नाम जैसे पतंग में गुण है ता करि कै पतंग पाइयत है तहां गुण पतंग को रूप भिन्न है रामनाम रामरूप अभिन्न है इहां दृष्टांत को एक देश लिया इत्यर्थः ॥ २ ॥

---

## 22. SUKH-SAGARA.

Munshi Sadasukh was a voluminous writer of Persian, Urdu and Hindi, both prose and poetry. To Anglo-Indian historians, he is well-known for his *Muntakhab-ut-tawarikh* which is an authentic up-to-date history of India. His poetical works bear testimony to his complete mastery over the language. In Urdu poetry he was a pupil of Sauda and adopted the *nom de plume* of "Nisar"—not "Niyaz" as wrongly put down by Elliot. In Hindi he called himself "Sukhsagara." The *Bhramaragita* given below is an example of purity of language, lucidity of expression and sweetness of diction that seems to run through all his poetical works which yet remain unpublished. He is also distinguished as the earliest writer known who ever wrote in that Hindi prose which is now current and well known as *Khari-boli*, against the usual *Brajabhasha* of poetry. One of the pieces of his Hindi prose was written about the year 1780. He was born in 1744 in Dehli, where his ancestors enjoyed positions of trust and honour in the Moghul Court, but at the time of Abdali's invasion and massacre of Muttra, the family removed to Allahabad, where he remained in the employ of the Courts of Delhi and Oudh till in the end, when Allahabad passed into the hands of the British, he was appointed a tahsildar and retired as such at the age of 60. He died in 1824. He was a Gour Kayastha and a strict Vaishnava, but very liberal in social matters.

RAMDAS GOUR.

# भ्रमरगीत

ब्रजप्रवेस ऊधव को सुनि ब्रजसुन्दरी ।
जूथ जूथ मिलि आई जसुमति गृह जुरीं ।
विरह बिथा तें दुखित परम आतुर उठि धाईं ।
मतवारी सी झुकी जकी झिझकी सी आई ॥
मन मलीन तन छीन अति स्रवत नयन ते वारि ।
कुसल छेम पूछन लगीं विधिवत विविध प्रकार ।
भरीं रस खुनुस मैं ॥१॥

तुम को हौ जू कहा तुम्हारो नाम है ।
कहां तुम्हारो नगर देस अरु ग्राम है ।
कागद सो कहा हाथ कौन के पठये आये ।
कौन काज यहि देस यहां जो आप सिधाये ॥
कौन ज्ञाति है रावरी और कौन व्योहार ।
कौन आपको वरन है कौन धरम अचार ॥
कहौ वृत्तान्त सो ॥२॥

ऊधव जू सकुचाय निचोंहें नैन सों ।
कहन लगे तब या विधि मधुरे बैन सों ।
जादव कुल में जनम नाम ऊधव है मेरो ।
कृष्णचचन्द्र को दास मधुपुरी लियो बसेरो ॥
उनकी लैके पत्रिका आयौं तुम्हारे पास ।
मन एकाग्र करि के सुनो धरि के चित विस्वास ।
अहो ब्रजनागरी ॥३॥

पुरुष प्रकृति ते परे अजन्म अभूत जो ।
नभ समान सब ठांवँ सरब अनुसूत जो ।

मन चित जाको लहै नहीं कछु पारावारा ।
अलख अनाम अनन्त अरूप अखंड अपारा ॥
सदा सर्वदा आदि जौ ताको करौ विचार ।
जासु कृपा ते हूजिये भवसागर ते पार ॥
यही उपदेश है ॥४॥

ऊधव के सुनि बचन हँसी ब्रजनारिका ।
लागीं कहन परस्पर अहो कुमारिका ॥
कुबरी ने वह तत्वज्ञान जो उन्हें सिखायो ।
जानि आपनी हमैं उहै उनि यहां पठायो ॥
अति पुनीत पावन सुखद कुवरी को उपदेश ।
सुदिन सुभ घरी पूंछि के कीजै सिद्ध गनेस ॥
गहर नहिं कोजिये ॥५॥

ऊधव जू तुम बुद्धिमान सज्ञान हौ ।
उनके बड़े हमारे पिता समान हौ ।
जो उनकी व्यभिचारक्रिया औ करम गिनइये ।
रोम रोम जो गिरा होय तो अन्त न पइये ॥
कहत लाज आवत हमैं या जमुना के तीर ।
कालिह परौं की बात है हरी हमारी चीर ॥
आज ज्ञानी भये ॥६॥

ऊधव लागे कहन विनय सुनि लीजिये ।
बालापन की बात न मन में दीजिये ।
तुम्हरी मुक्ति उपाय हेत श्रीजादौराई ।
करिकै अतिसय कृपा जोग की रीति बताई ॥
जोग करम अब विस्तरो सुख अचिन्त को पाय ।
सतचितआनँदरूप जो तामे रहौ समाय ॥
परम आनन्द सों ॥७॥

बोली तब ब्रजनारि जोग कैसे बनै ।
गरल अमी सत असत परस्पर क्यों सनै ।
जो चाहत संजोग नाहि तुम जोग सिखावौ ।
विरहानल जो जरैं तिन्है तुम ज्ञान सुनावौ ॥
जो रोगी को गुन करै औषधि दीजै सोय ।
नाहीं तौ धर राखिये ज्ञान आपनो गोय ॥
बहुत कहिये कहा ॥८॥

मन इन्द्रिय अरु विषय देह के रंग रले ।
होहिं न कबहूं न्यारे या विधि सो मिले ।
रूपलालची नेत्र तुचा आलिंगन चाहै ।
धुनि के लोभी कान घ्रान गंधहि अवगाहै ॥
जाके रूप न रेख है तासों क्यों पतियाहिं ।
ज्ञान जोग अभ्यास हू नहिं आवत मन माहिं ॥
दुसह दुख को सहै ॥९॥

ऊधव बोले यह भ्रम ज्ञानहिं ते नसै ।
नासै सब सन्देह ज्ञान जब हिय बसै ।
पातंजल वेदान्त सांख्य हू यही बतावै ।
नित्यानित्य विचार सर्व अज्ञान नसावै ॥
वृथा बाद नहिं कीजिये लीजै काया सोध ।
याही जियन-उपाय तें बिनसै सकल विरोध ॥
यही दृढ़ बात है ॥१०॥

अंतःकरनहि स्वच्छ मुकुर लौं मानिये ।
चित प्रतिबिम्ब परयो तामें पहिचानिये ।
जो शरीर के मैल प्रकृति कोपादिक आंहीं ।
ताके रँग की आय परी वा में परछाहीं ॥
ज्ञान जोग की राख सौं जब वह मांज्यौ जाय ।
यह भ्रम ता अवसर विषै निज स्वरूप दरसाय ॥
शास्त्र सिद्धांत यह ॥११॥

बोली तब यों एक कि हम नहिं मानि हैं ।
सर्वोपरि अरु श्रेष्ठ प्रेम को जानि हैं ।
स्वाभाविक है प्रेम ज्ञान आरोपित होई ।
बुद्धि-उपाधी पर प्रकास जानै सब कोई ॥
बुद्धि-उपाधी ज्ञान है जोग मनोहृत होय ।
प्रेम दुहुन ते अति परे जानत है सब कोय ॥
ज्ञान नहिं लीजिये ॥१२॥

ऊधव ने तब कह्यो ज्ञान स्वप्रकास है ।
मोह-उपाधी प्रेम सुदृढ़ विस्वास है ।
प्रथम कर्म तब भगति ज्ञान दोहुन ते अति पर ।
भगति देह आधीन ज्ञान निर्लेप निरन्तर ॥
भगति देह-आधीन है ज्ञान निराश्रित होय ।
धर्म देह को बासनो चाहत है सब कोय ।
ज्ञान ही श्रेष्ट है ॥१३॥

बोली एक रिसाय ब्रह्म अरु ज्ञान की ।
यहां समाई नहीं अलख निर्वान की ।
हम सिंगाररस पगीं प्रेम के रंग मतवारी ।
स्यामरंग अरु रूपसुधा की चाखन हारी ॥
जो उपाय ऐसो करो मिलै हमैं घनस्याम ।
होंहि तुम्हारे चरन की हम चेरी बिन दाम ॥
करो परतीत यों ॥१४॥

कहन लगी कोउ डाह दहन्ता क्यों करै ।
इन बातन में वृथा कौन कारज सरै ।
जो विधि लिख्यो लिलार हमारे यह दारुन दुख ।
यहि जीवन में कहुं लहैं हम कैसे करि सुख ॥
वे कठोर तो हम निठुर बनै न यों संजोग ।
उनते अब प्यारो हमैं उनकौ भयौ वियोग ॥
मौन है बैठिये ॥१५॥

ता अवसर इक मधुकर उड़ि आयो तहां ।
बोली मारन लगीं ताहि व्रजअंगना ।
तू कत आयो इहां अरे हमारे कारे ।
फूलन के रस लोभ दईने सबै उजारे ॥
पद्म गंध कंचन बरन पद्मिनि कुबजा नार ।
रानी मथुरा नगर की तापर कर गुंजार ॥
यहां का है धरो ॥१६॥

तोहि बसन्त की चाह यहां अब है सिसर ।
मदन बाग कुबरी को तू तेहि ठांय फिर ।
ह्यां अनरस केहि लोभ यहां केहि दूखे आयो ।
कै बिराग उपदेश हमैं कुछ तैं हूं लायौ ॥
बिनु उपाय अरु बिनु करम बिना जोग उपदेस ।
बैठि रहीं हम मौन गहि है जोगिन के भेस ॥
यहां मत बास कर ॥१७॥

बोलीं तब यों एक यहू है मधुबनी ।
कुबरी सों कछु याहि भई है अनबनी ।
वासो अनहठ ठानि यहां अब हम पै आयौ ।
हम सों चाहत कुटिल नेह व्यवहार बढ़ायो ॥
आयो है हम को ठगन सिर पीताम्बर धार ।
हम कारन की प्रीति को तजि दीनो व्यवहार ॥
न अब डहकाइ हैं ॥१८॥

ऊधव जू वह याकौ ज्ञान सिखाइये ।
बड़ो रसिक है याहि राह पर लाइये ।
पहिले रस के लोभ प्रान लौं देत कमल पर ।
मुरझाये पर अधम ताहि नहिं लखै नयन भर ॥
आदि अन्त लौं एक सी याकी प्रीति न होय ।
या पापी के मृदु बचन सुनि पतियाय न कोय ॥
काम बस है पतित ॥१६॥

तोहि सौंह है मधुकर कारे बंस की ।
मथुरा दिसि उड़ि जाय संक नहिं कंस की ।
गई वाटिका सूख यहां अब ग्रीषम आई ।
आक जवासो हरयो देखि क्यों रह्यो लुभाई ।
जो तू लेखे एक सम कुसुम करील कपास ।
तो कोऊ बरजत नहीं कर निहचिन्त सुवास ॥
हमैं कहा काम है ॥२०॥

ऊधव जू सुन बचन रहे खिसियाय कै ।
दीनवन्त ह्वै लागे कहन लजाय कै ।
यहां प्रेम की सरित बहत अति तीछन धारा ।
ज्ञान जोग के कूल ढाहि भइ सिंधु अपारा ॥
मैं ता मांहि पिपीलवत छिन बूड़ौं उतिरावँ ॥
करिके कृपा निकारिये जाउं आपने गांवँ ॥
फेर नहिं आइ हौं ॥२१॥

कहन लगीं तब गोपी ऐसे जनि कहो ।
दासी अपनी जानि कछुक दिन याँ रहो ।
जिन पठयो यहि देश तुम्हें ते शत्रु हमारे ।
दोष तुम्हारो कहा पत्र पहुंचावनहारे ॥
वैर कि अथवा प्रीति सों हमैं उन्हे संवाद ।
आप हमारे हौ बड़े तुम सो कौन विषाद ॥
चूक कीजै छमा ॥२२॥

छेम कुसल सों ऊधव मथुरा कौं चले ।
महाराज सो आय चरन गहि कै मिले ।
आदि अन्त लौं रोय भींख वृत्तान्त सुनायो ।
कहन लगे यों मोहि अपने कहां पठायो ॥
वे अनुरागी प्रेमरस तुम्हरे बिरह बियोग ।
कौन सुनै कासों कहौं ब्रह्म ज्ञान अरु जोग ॥
बहुत लज्जित भयो ॥२३॥

हँसिकै तब महराज बचन यों उचारे।
प्रेम-लच्छना भगति ज्ञान ते अति परे।
या अवसर लौं गुप्त रही वह भगति जगत में।
प्रगट भई निधि वहै आजु ब्रजनारिन-चित में॥
वे मेरो हैं आत्मा मैं उनको हूं प्रान।
सो प्रभाव ना चित बसै कहां जोग अरु ज्ञान॥
बड़ा विज्ञान है॥२४॥

भँवरगीत जे प्रानी सुनहिं सुनावहीं।
प्रेमलच्छना भगति सहज में पावहीं।
ऊधव हरि के सखा गोपिका हरि की प्यारी।
दोहुन कौं संवाद भगतिपद को अधिकारी॥
मैं हूं कछु संछेप सों ताको कियो बखान।
गुरु नारायन कृपा तें सुखसागर सुखखान।
जनम को फल लह्यो॥२५॥

॥ इति ॥

---

## 23.—INSHA ALLAH KHAN.

Insha Allah Khan is not mentioned as a Hindi writer either in the *Saroj*, the *Modern Vernacular Literature of Hindustan*, or *the Misra Bandhu Binod*. His *Kahani theth Hindi men* is a remarkable attempt to write pure modern Hindi in that early stage of its development. Insha Allah Khan flourished in the reign of Nawab Saadat Ali Khan of Oudh. According to Mr. Beale he was a poet and an author of four *Diwans*. Among his works, the *Dari-ai Latafat* is of some reputation. The *Kahani theth-Hindi men* which has been published by the Lucknow Anglo Oriental Press, under the title of *Kuar Udai Bhan Charitra*, is a pleasant story in the dialect of the educated Hindus—'elegant in style—impressive in diction—and written in such every day spoken words avoiding all words derived from Persian or Arabic, that even the unlearned may understand it without difficulty.' A perusal of the book will show how far the learned author has succeeded in his desired object. Throughout the whole book no word of any foreign origin will be found except one word *laltain* (lantern) which is itself of disputed origin. The story selected by our author and the super-human powers introduced by him to complete it may not commend themselves to the readers of modern novels in which human characters are depicted in their natural colours;—where human actions are delineated in the light of modern education and scientific knowledge—but the reader must bear in mind the period when this work was composed and the state of the society in that age—to have clear ideas of the author's attainments. Mr. Chint says in his introduction to this book that it "is a magazine of Hindi words and phrases. Any foreigner desiring to obtain an accurate knowledge of the colloquial Hindi will find ample material in this book for his study."

---

# रानी केतकी की कहानी।

## ( ठेठ हिन्दी में )

---

### कहानी का उभार और बोल चालकी दुल्हन का सिङ्गार ॥

किसी देसमें किसी राजाके घर एक बेटा था। उसे उसके मा बाप और सब घरके लोग कुँवर उदयभान कहके पुकारते थे। सचमुच उसके जोबनकी जोतमें सूरजकी एक सूत आ मिली थी उसका अच्छापन और भला लगना कुछ ऐसा न था जो किसीके लिखने और कहनेमें आसके। पन्दरह बरस भरके सोलहवें में पांव रक्खा था कुछ योंहीसी उसकी मसें भींनती चली थीं अकड़ मकड़ उसमें बहुतसी समा रही थी किसी को कुछ न समझता था पर किसी बात के सोच का घरघाट पाया न था और चाव की नदी का पाट उसने देखा न था। एक दिन हरियाली देखने को अपने घोड़े पर चढ़के अठखेलपन और अल्हड़पन के साथ देखता भालता चला जाता था इतनेमें एक हिरनी जो उसके साम्हने आई तो उसका जी लोट पोट हुआ उस हिरनी के पीछे सब को छोड़छाड़ कर घोड़ा फेंका। भला कोई घोड़ा उस को पा सकता था? जब सूरज छुप गया और हिरनी आंखोंसे ओझल हुई तब तो यह कुंवर उदय-भान भूखा प्यासा और उदासा जँभाइयां और अँगड़ाइयाँ लेता हका बका होके लगा आसरा ढूंढ़ने। इतनेमें कुछ अमराइयां ध्यान चढ़ीं। उधर चल-निकला तो क्या देखता है चालीस पचास रण्डियां एकसे एक जोबनमें अगली झूला डाले हुए पड़ी झूल रही हैं और सावन गातियाँ हैं। जो उन्होंने उसको देखा तू कौन तू कौन की चिंघाड़ सी पड़ गई।

कोई कहती थी यह उचका है।  
कोई थी कहती एक पका है॥

उन सबों में से एकके साथ इसकी आंख लड़गई। वही झूलनेवाली लाल जोड़ा पहने हुए जिसको सब रानी केतकी कहते थे उसके भी जी में इसकी चाह ने घर किया पर कहने सुन्ने को उसने बहुतसी नाहनूह की और कहा इस लग चलने को भला क्या कहते हैं और कहा जो तुम झट से टपकपड़े यह न जाना जो यहां रण्डियां अपने झूल रही हैं। अजी तुमजो इस रूप के साथ बेधड़क चले आये हो! ठण्डी ठण्डी छांह चले जाओ। तब उन्हों ने मसोस के मलोला खाके कहा इतनी रुखाइयां न दीजिये मैं सारे दिन का थका हुआ एक पेड़ की छांह में ओस का बचाव करके पड़ रहूंगा बड़े तड़के धुँधलके उठकर जिधर मुँह पड़ेगा चला जाऊंगा। किसी का लेता देता नहीं। एक हिरनी के पीछे सब लोगों को छोड़ कर घोड़ा फेंका था जब तलक उजाला रहा उसी के ध्यान में था। जब अंधेरा छागया और जी बहुत घबरागया इन अमरइयों का आसरा ढूंढकर यहां चला आया हूं। कुछ रोक टोक तो न थी जो माथा ठनक जाता और रुक रहता। सिर उठाये हांपता हुआ चला आया क्या जानता था पद्मनियां यहां पड़ी झूलती पेंगें चढ़ा रहीं हैं पर योंही बदी थी बरसों मैं भी झूला करूँगा। यह बात सुनकर जो लाल जोड़े वाली सब की सिरधरी थी उसने कहा हां जी बोलियां ठोलियां न मारो। इन को कह दो जहां जी चाहे अपने पड़ रहें और जो कुछ खाने पीने को मांगें सो इन्हें पहुंचा दो, घर आये को किसी ने आज तक मार नहीं डाला, इनके मुंह का डौल गाल तमतमाये और होंठ पपड़ाये और घोड़े का हांपना और जी का कांपना और घबराहट और थरथराहट और ठण्डी सांसें भरना और निढाल होकर गिरे पड़ना इनको सच्चा करता हैं। बात बनाई और सचौटी की कोई छुपती है? पर हमारे और इनके बीच में कुछ ओटसी कपड़े लत्ते की कर दो। इतना आसरा पाके सब से परे कोने में जो पांच सात छोटे छोटे पौदे थे उनकी छांह में कुँवर उदयभान ने अपना बिछौना किया सिरहाने हाथ धरके चाहता था सो रहे पर नींद कहीं चाहत की लगावट में आती थी? पड़ा पड़ा अपने जी से बातें कर

रहा था। इतने में क्या होता है जो रात सांय सांय बोलने लगती हैं और साथ वालियां सब सो रहती हैं रानी केतकी अपनी सहेली मदनबान को जगाकर यों कहती है अरी तूने कुछ सुना है मेरा जी उस पर आगया और किसी डौल से नहीं थम सकता। तू सब मेरे भेदों को जानती है। अब जो होनी हो सो हो। सिर रहता रहे जाता जाय मैं उस के पास जाती हूं। तू मेरे साथ चल पर तेरे पांव पड़ती हूं कोई सुनने न पावे। अरी यह मेरा जोड़ा मेरे और इसके बनानेवाले ने मिला दिया। मैं इसी लिये इन अमरइयों में आयी थी। रानी केतकी मदनबान का हाथ पकड़े वहां आ पहुंचती है जहां कुंवर उदयभान लेटे हुए कुछ सोच में पड़े पड़े बड़बड़ा रहे थे। मदनबान आगे बढ़के कहने लगा तुम्हें अकेला जान के रानी जी आप आई हैं। कुँवर उदयभान यह सुनके उठ बैठे और यह कहा क्यों न हो। जीको जीसे मिलाप है। कुंवर और रानी दोनों चुपचाप बैठे थे। पर मदनबान दोनों के बदन गुदगुदा रही थी। होते होते अपने अपने पते सबने खोले। रानीका पता यह खिला। राजा जगतपरकास की बेटी हैं। और उनकी मा रानी कामलता कहाती हैं। इनको इनके मा बाप ने कह दिया है एक महीने पीछे अमरइयों में जाके भूल आया करो आज वही दिन था जो तुम से मुठभेड़ हो गयी। बहुत महाराजों के कुंवरों की बातें आयीं पर किसी पर इनका ध्यान न चढ़ा तुम्हारे धन्य भाग्य जो तुम्हारे पास सब से लुपके मैं जो इनकी लड़कपन की गुइयां हूं मुझे अपने साथ लेके आई हैं। अब तुम अपनी कहानी कहो कि तुम किस देस के कौन हो। उन्होंने कहा मेरा बाप राजा सूरजभान और मा रानी लछमीबास हैं। आपुस में जो गठजोड़ा हो जाय तो अनोखी अचरज और अचम्भे की बात नहीं योंही आगे से होती चली आई है। जैसा मुंह वैसा थपेड़ा जोड़ तोड़ टटोल लेते हैं। दोनों महाराजों को यह चित्त चाही बात अच्छी लगेगी। पर हम तुम दोनों के जीका गठजोड़ा चाहिये। इसमें मदनबान बोल उठी सो तो हुआ अब अपनी अपनी अंगूठियां हेर फेर करलो और आपुस में लिखौटी भी लिखदो फिर कुछ हिचर मिचर न

रहे । कुंवर उदयभान ने अपनी अंगूठी रानी केतकी को पहनादी । और
रानी केतकी ने अपना छल्ला कुंवर उदयभान की उँगली में डाल दिया ।
और एक धीमीसी चुटकी लेली । इसमें मदनबान बोल उठी जो सच
पूछो तो इतनी भी बहुत हुई इतना बढ़ चलना अच्छा नहीं मेरे सिर
चोट है । अब उठ चलो और इनको सोने दो और रोवें पड़े रैनी । बात
चीत तो ठीक हो चुकी थी पिछले पहरसे रानी तो अपनी सहेलियों को
लेके जिधर से आयी थी उधर चली गई और कुँवर उदयभान अपने
घोड़ेकी पीठ लगकर अपने लोगोंसे मिलके अपने घर पहुँचे । कुंवरजी
का अनूप रूप क्या कहूं । कुछ कहनेमें नहीं आता । खाना न पीना न
लग चलाना न किसी से कुछ कहना न सुना जिस ध्यानमें थे उसीमें गुथे
रहना और घड़ी घड़ी कुछ कुछ सोच सोच सिर धुना । होते होते इस बात
की लोगोंमें चर्चा फैल गयी । किसी किसी ने महाराज और महारानी से
भी कहा कुछ दालमें काला है । वह कुँवर उदयभान जिससे तुम्हारे घर
का उजाला है इन दिनों कुछ उसके बुरे तेवर और बेडौल आंखें दिखाई
देती हैं । घरसे बाहर पांव नहीं धरता । घरवालियां जो किसी डौलसे
बहलातियां हैं तो कछु नहीं करता एक ऊँची सांस लेता है और जो
बहुत किसीने छेड़ा तो छपरखट पर जाके अपना मुँह लपेट के
आठ आठ आंसू पड़ा रोता है । यह सुनते ही मा बाप कुँवर के पास
दौड़े आये । गले लगाया मुंह चूमा पांव पर बेटे के गिर पड़े हाथ जोड़े
और कहा जो अपने जी की बात है सो कहते क्यों नहीं क्या दुखड़ा
है जो पड़े पड़े कराहते हो, राजपाट जिसको चाहो दे डालो कहो
तो तुम क्या चाहते हो तुम्हारा जी क्यों नहीं लगता ? भला वह है
क्या जो हो नहीं सकता, मुंह से बोलो, जी खोलो, जो कहने में कुछ
सुचकते हो तो अभी लिख भेजो, जो कुछ लिखोगे ज्यों की त्यों वही
तुम्हें कर दिये जावेंगे जो तुम कहो कुयें में गिरपड़ो तो हम दोनों अभी
कूयेमें गिरपड़ते हैं। कहो सिर काट डालो तो सिर अपने काट डालते हैं ।
कुंवर उदयभान वह जो बोलते ही न थे लिख भेजने का आसरा पाके
इतना बोले अच्छा आप सिधारिये मैं लिख भेजता हूँ पर मेरे उस

लिख भेजने को मेरे मुंहपर किसी ढबसे न लाना नहीं तो मैं बहुत लजाऊंगा इसीलिये मुखबात होकर मैने कुछ न कहा। यह सुनकर महाराज और महारानी अपने अपन स्थान को सिधारे और कुंवर ने यह लिखभेजा "अब जो मेरा जी नाक में आगया और किसी ढब न रहागया और आप ने मुझे सौ सौ रूपसे खोला और बहुतसा टटोला तबतो लाज छोड़के हाथ जोड़के मुंहको फोड़के घिघियाके यह लिखताहूं "जगमें चाहके हाथों किसी को सुख नहीं है। भला वह कौन है जिसको दुख नहीं। वह उस दिन जो मैं हरयाली देखनेको गया था वहां जो मेरे साम्हने एक हिरनी कनौटियां उठाये हुए होती थी उसके पीछे मैंने घोड़ा बगछुट फेंका जब तक उजाला रहा उसीकी धुनमें चलागया जब अंधेरा होगया और सूरज डूबा तब जी मेरा बहुत उदास हुआ अमरइयां ताकके मैं उनमें गया तो उन अमरइयोंका पत्ता पत्ता मेरे जीका गाहक हुआ। वहां का यह सुफल है कुछ रण्डियां झूला झूल रही थीं उन सबकी सिरधरी कोई रानी केतकी महाराजा जगतपरकासकी बेटी हैं उन्होंने यह अंगूठी अपनी मुझे दी और मेरी अंगूठी उन्होंने लेली और लिखौट भी लिख दी। सो यह अंगूठी उनकी लिखौट समेत मेरे लिखेहुएके साथ पहुंचती है आप देख लीजिये और जिसमें बेटेका जी रहजाय वह कीजिये" महाराज और महारानी उस बेटे के लिखेहुए पर सोनेके पानीसे यों लिखते हैं "हम दोनोंने उस अंगूठी और लिखौटको अपने आंखोंसे मला। अब तुम अपने जीमें कुछ कुढ़ो मत जो रानी केतकीके मा बाप तुम्हारी बात मानते हैं तो हमारे समधी और समधन हैं दोनों राज एक होजावें और जो कुछ नाहनूहकी ठहरेगी तो जिस डौल से बन आवेगा ढाल तलवार के बल तुम्हारी दुलहन हम तुमसे मिलावेंगे। आजसे उदास मत रहा करो खेलो कूदो बोलो चालो आनन्दें करो। हम अच्छी घड़ी शुभमहूरत शोचके तुम्हारी सुसराल में किसी बाम्हन को भेजते हैं जो बात चितचाही ठीक करलावे।" बाम्हन जो शुभघड़ी देखके हडबड़ी से गया था उसपर बड़ी कड़ी पड़ी। सुन्तेही रानी केतकी के मा बापने कहा उनके हमारे नांता नहीं होने का। उनके बाप दादे हमारे बाप दादे के

आगे सदा हाथ जोड़ के बातें करते थे और जो टुक तेवरी चढ़ी देखते थे वो बहुत डरते थे। क्या हुआ जो अब वह बढ़गए और ऊंचे पर चढ़गए जिसके माथे हम बायें पांव के अंगूठे से टीका लगावें वह महाराजों का राजा हो जाय। किसका मुँह जो यह बात हमारे मुँह पर लाये। बाम्हन ने जल भुन के कहा अगले भी इसी विचार में थे और भरी सभा में यह कहते थे हम में उन में कुछ गोत का तो मेल नहीं है पर कुँवर की हठ से कुछ हमारी नहीं चलती नहीं तो ऐसी ओछी बात कब हमारे मुंह से निकलती। यह सुनतेही महाराज ने उस बाम्हन के सिर पर फूलों की छड़ी फेंक मारी और कहा जो बाम्हन की हत्या का धड़का न होता तो तुझको अभी चक्की में दलवा डालता। इसको लेजाओ और एक अंधेरी कोठरी में मूंद रक्खो जो इस बाम्हन पर बीती सो सब कुँवर उदयभान के मा बाप ने सुन्ते ही लड़ने की ठान अपना ठाठ बाधकर दल बादल जैसे घिर आते हैं चढ़ आया। जब दोनों महराजों में लड़ाई होने लगी। रानी केतकी सावन भादों के रूपसे रोने लगी और दोनों के जी पर यह आगई। यह कैसी चाहत है जिसमें लहू बरसने लगा और अच्छी बातों को जी तरसने लगा। कुँवर ने चुपके से यह लिख भेजा "अब मेरा कलेजा टुकड़े टुकड़े हुआ जाता है दोनों महाराजों को आपस में लड़ने दो किसी डौलसे जो हो सके तो तुम मुझे अपने पास बुलालो हम तुम दोनों मिलके किसी और देस को निकल चलें जो होनी हो सो हो सिर रहता रहे जाता जाय"। एक मालन जिसको फूलकली कर सब पुकारते थे उसने कुँवर की चिट्ठी किसी फूल पँखड़ी में लपेट सपेट के रानी केतकी तक पहुँचा दी। रानी ने उस चिट्ठी से आंखे अपनी मलीं और मालन को एक थाल भरके मोती देकर उस चिट्ठी के पीठ पर अपने मुँहकी पीक से यह लिखा "ऐ मेरे जी के गाहक जो तू मुझे बोटी बोटी कर चील कउवे को दे डाले तो भी मेरी आंखों को चैन और कलेजे में सुख होवे पर यह बात भाग चलने की अच्छी नहीं। जी तुझसे प्यारा नहीं एक तो क्या जो करोर जी जाते रहें पर भागने की बात कोई हमें रुचती नहीं"।

यह चिट्ठी पीकभरी जो कुँवर तक जा पहुँचती है उस पर कई सोने के थाल हीरे मोती पुखराज से खचाखच भरे हुए निछावर करके लुटा देता है और जितनी उसकी बेकली थी चौगुनी होजाती है और उस चिट्ठी को अपने गोरे दण्ड पर बांध लेता है ॥

## 24. RAMNATH PRADHAN.

According to Misra Brothers, Ramnath Pradhan belonged to the family of the hereditary ministers of the Maharajas of Rewa. He, however, like some natives of Rewa residing at present on the *Qila*, settled down in Ajodhya and here he composed his work the *Ram-Kaleva*. He wrote two others the *Ram-Hori* and the *Pradhan-Nili*. A fourth work of his which was found in the Bhartibhawan Library, Allahabad, does not seem to be known to Misra Brothers. This is *Dhanushyajna*. From a note at the end of *Bijak Kabirdas* with the commentary of Maharaja Vishwanath Singh of Rewa (an extract from which has been given in Book IV of these Selections), published at the Newul Kishore Press, it appears that the book was written by Ramnath Pradhan. This leads us to think that he was attached to the court of the Rewa Maharaja who was a poet himself, and assisted him in his literary labours. Ramnath Pradhan's favourite subject was the marriage of Rama in Mithila and the ceremonies attending it. He composed his *Ram-Kaleva* on Jeth Dasehra 1902 V. E. and his *Ram-Hori* was commenced in Sambat 1912 on Maghi Amavas in Allahabad where he had possibly gone to bathe in the Ganges and was completed on the Ramnavami of the next year. He was then 56 years old.

The accompanying extract is taken from the *Dhanushyajna* of the Bhartibhawan Library.

# धनुष-यज्ञ

## दूसरा अध्याय

### फुलवारी लीला

निसि प्रवेस ऋषि पाय रजायसु संध्या किये सप्रीती।
कहत कथा इतिहास मनोहर रैन जाम जुग बीती॥
तब मुनिवर उठि सुभग सेज में सैन करन अनुरागे।
कोमल कमल-करनि दोउ भैया पाँय दबावन लागे॥
जिनके चरन हेत जोगीजन प्रानहि सीस चढ़ावैं।
करि करि धूमपान तन गारैं तऊ न दरसन पावैं॥
ते करुना के सिंधु बंधु दोऊ प्रीतिविबस्य बिसेखे।
मुनिपद-पदुम पलोटत पुनि पुनि तृन सम निज कहँ लेखे॥
पुनि लहि गुरु-सासन रघुनंदन नैन नींद बस कीने।
चापन चरन लखन तब लागे परम प्रेम रस भीने॥
बार बार लहि रामरजायसु अनुज सैन किये जाई।
प्रभु ते प्रथम लखन जागे तहँ गुरु पहिले रघुराई॥
करि मुनिचरन प्रनाम अनुज जुत प्रातक्रिया करि आये।
लखि रुख समै जान पूजा की फूलन लेन सिधाये।
देखी जाइ विदेह-वाटिका जनु मन-फन्दन जाली।
नाना रंग मनिन की बिरची चहुं दिसि छारदेवाली॥
ता बिच बिद्रुम-बलित देहरी रचित पिरोजनपाताती।
छहरति छटा अपार द्वार की सुखमा कहि न सिराती॥
कनक कपाट बनक हीरन के जनु रतिनाथ समारे।
चितवत हीं चख होत झलामल चहुंकित प्रभा प्रसारे॥

गुंमज दिपहि गुमेरदार अति रविमंगडल-दुति दारे।
छज्जन छोरनि गजमुक्तन के बिलसहिं बन्दनवारे॥
सुभग तड़ाग बाग मधि मरिडत पुराडरीकगन फूले।
मधु मकरन्द पान करि गुँजत मधुपवृन्द अनुकूले॥
बुर्ज उतंग चारु चहुं कोने सुवरन मनिमय घाटा।
तिनमें चढ़ि चहुँ कित ते बोलत बारिबिहंगन-ठाटा॥
सीतल सलिल सुधा सम संकुल खेलहिं बहु रंग मीना।
अति आयत अगाध सब बिधि ते अम्बुधि की छवि छीना॥
तेहि समीप गिरजागृह सोहत मोहत जोहत जोई।
को कबि बरनि सकै सो सुखमा जनु विधिकृति यतनोई॥
ललित लतन के तने बिताने बिटप मनोहर राजै।
नव पल्लव मधु श्रवत कुसुम ते लखि छवि सुरतरु लाजै॥
चारु चौक मधि रौस चहूँ कित कंचन कलित कियारी।
आलबाल बिरचित प्रवाल के मरकत लगीं पनारी॥
झरि झरि पूरि रहे पुहुमी पर बहुरंग पुहुप सुहाये।
जनु गुनि काम राम-सिय-आगम पट पामड़े बिछाये॥
फलन-भार नै रहे भूमि पर तरुगन अति छवि छावैं।
बरतरनाथ निरखि रघुनाथहि जनु तेउ माथ नवावैं॥
कीर चकोर कोकिला चातिक मोर सोर अनुसरहीं।
सब ऋतु सदा बसत यहि बागहिं जनु यह सूचित करहीं॥
यहि बिधि देखि अनूप बाटिका सुखसागर सुख पागे।
अनुज समेत पूँछि मालीगन सुमन उतारन लागे॥
ताही समय सजे अंग भूषन जनकसुता तहँ आई।
पारवती-पूजन हित हित सों मोदित मातु पठाई॥
जानहिं-प्रीति रीति की बतियां ते सखियां सँग माहीं।
कोकिलकराठ करहिं कल गानै ललि सुरलली लजाहीं॥
परम प्रवीन सुभाय सुन्दरी सब गुन निज बस कीन्हे।
जेहि बिधि बढ़हिं अनँद सीय को सोइ सेवा चित दीन्हे॥

करि सर जलविहार सखियन जुत पहिरि सुभग तन सारी ।
गई अनन्दित गौरिअयन को श्रीमिथिलेशदुलारी ॥
एक सखी सिय के पूजन हित सुमन लेन को आई ।
तोरत फूल बाग में देख्यो स्याम गौर दोउ भाई ॥
भूलि गयो फूलन को लैबो तकि झुकि रही निहारी ।
को हम कौनि कहां बसती हैं या तन-खबरि बिसारी ॥
स्वेद कम्प रोमांच शिथिल तन रूप रीझि रति ऐंची ।
अंबु प्रवाह बहत दोउ लोचन जनु पखान तिय खैंची ॥
इत सिय कह्यो कहां वह सखि है अब तक फूल न ल्याई ।
यह सुनि दूजी सखी जाय तहँ गहि कर तेहि लै आई ॥
डोलति नाहिं न खोलति अँखियां बोलति नाहिं बोलाये ।
अचरज मानि कहैं सब सखियां कोउ यहि प्रेत सताये ॥
कोउ कह अब तक नीक रही है इत आवत बौरानी ।
आई लगन लगाय कहुं यह कीन्हें कपट सयानी ॥
बोली श्रीमिथिलेशनंदिनी कहा भयो तोहि प्यारी ।
कहँ ते बनि आई बैहाई को तेरी मति मारी ॥
सुनि मृदु बचन जानकीजू के बोली हिय धरि धीरा ।
थमि थमि रहति कहति गदगद गर बहत बिलोचन नीरा ॥
तुम स्वामिनि पूछति हौ पुनि पुनि ताते देहुं बताये ।
नहिं मो को कोउ कियो बावरी नहिं कोउ भूत सताये ॥
सब जानहुं अन्तर की रावरि कहौं न बात बनाई ।
बाग बीच देख्यौं दुइ ढोटा सरबस गयो बिकाई ॥
अब मन हाथ रह्यो नहिं मेरे जग ते मति गति टूटी ।
लोक लाज कुलकानि खजाना राजकुँवर लिये लूटी ॥
सुनि प्रिय बचन जानकीजू के हिये प्रीति सरसाई ।
हित सों ताहि लगीं पुनि पूछन कहु कैसे दोउ भाई ॥
केहि विधि बरनि कहौं मैं स्वामिनि स्याम गौर सुखदाई ।
अब तक दृगन लखी न सुनी कहुं ऐसी सुन्दरताई ॥

वय किशोर सब भांति सलोने काकपच्छ शिर सोहैं ।
सुनु सीता का चली तियन की मुनियन को मन मोहैं ॥
बोली एक सखी यह सांची हमहु सुनी अस बाता ।
मुनि सँग कालि कुवँर जे आये रूपराशि दोउ भ्राता ॥
छन में जनकनगर नर नारिन अपनी सुछबि छकाये ।
देखन जोग सीय चलि देखहु भले बाग बिच आये ॥
कोउ कह यह नहिं उचित कुंवारिनि जाय पुरुषमुख जोहै ।
ये हैं जनकराय की बेटी उन्हैं को जानत को है ॥
आये देस देस के भूपति जे बीरन में नामी ।
जो कोउ देखि लेइ सिय को तौ होइ बड़ी बदनामी ॥
ताते राजकुँवर निरखन को हमतौ सीख न देहैं ।
घर में मातु सुनैनाजू को निज सिर अजस न लैहैं ॥
यद्यपि नीति कह्यो सखि बहु पै तनक न सियहि सुहानी ।
बोली रुख पहिचानि सिया की सखी एक रिसिलानी ॥
तुम सखि वृथा बकेहु कस येतो बिन स्वामिनि-रुख पाई ।
काहे खरचि करीजै सिगरी यह अपनी चतुराई ॥
वैतो अवधराज के बालक ई नृपसुता बिचारो ।
जो करि पैहैं दरस दूरि ते बिगरत काह हमारो ॥
या में होत न हानि लाज की करि देखहु निरजोसू ।
जो कदाचि लखि लेहि कोऊ तौ कन्यन को नहिं दोसू ॥
यह सुनि श्रीमिथिलेसनंदिनी सखिन सहित हरषानी ।
उठि बैठी सराहि बहु बिधि तेहि गुनि प्रमान सखि बानी ॥
घेरि चली करि अली मण्डली जनकलली मधि कीन्हे ।
गवँनी प्रथम सखी करि आगे कुँवरदरस चित दीन्हे ॥
झांकहिं झुकहिं खंजखग चहुँकित चितै लतन की ओरा ।
डोलत पत्र पलक तजि पेखहिं जनु मिले भूपकिसोरा ॥
तरफराहिं दरसन को अखियाँ ललकन हिये सताई ।
लागत पलक कलप सम बीतत देखन की अतुराई ॥

पायल ठमकनि बिछिया झमकनि नूपुर की धुनि भारी।
छाय रही चहुं ओर बाग में झनक मनक झनकारी॥
सुनि रघुनाथ चकित अति बोले चितै लखन की ओरा।
कितते तात होत इत अनुपम तियभूषन के शोरा॥
प्रथम पितामह कहँ जह जीत्यौ पुनि किय संभुपराजै।
अब आवत जनु मोहि जीतन को काम नगारे बाजै॥
यों कहि मुरुकि निहारयो रघुवर सियमुख सन्मुख देखी।
लोचनलोह बदन सिय चुंबक लपट्यौ ललकि बिसेखी॥
खंजन नैन फँसे छबिजालन मुखते कढ़त न काढ़े।
अधटोरे रहे फूल हाथ में ठगि से रहे प्रभु ठाढ़े॥
को हम कौन काम कित आये काहि निरखि चित भूला।
कौन धाम का नाम हमारो यह सब रामहि भूला॥
मगन भयो मन मोदमहोदधि अंगन भै जड़ताई।
स्वेद कंप रोमांच सिथिलता स्याम गात छबि छाई॥
नख सिख देखि दृगन भरि सोभा तनकौ तन न सम्हारा।
कहन चहत कछु कहि नहि आवत परे प्रेम की धारा॥
रीझि रीझि बहु गुनत सराहत मन ही मन रघुराई।
केहि विधि बरनि कहौं सिय सुखमा रसना अमित न पाई॥
धौं सिंगार को कियो मृतिका चंदहि चाक भवाई।
काम कुम्हार सँवारि बिबिधि विधि धौं मुद नारि बनाई॥
धौं विधि छोभित भो मनसिज ते सो गलानि गहि जी मा।
मोह्न को निज सरिस करन हित प्रगट्यो सिय-छबि-सीमा॥
धौं सुरतिय श्री उमा आदि हैं समिटि ठीक यह दीना।
निज निज सुखमासार अरपिकै सीतहि पूजन कीना॥
केहि पटतर दै कहौं कुँवरि को त्रिभुवन उपमा नाहीं।
आदि शक्ति जो जोति कहावति सोउ न छुवति छवि छाहीं॥
बसी रामहिय जनकसुताछबि बरनत नाहिं अघाने।
बोले बहुरि सम्हारि चित्त निज लखनहि लखत लजाने॥

तात यही मिथिलेसनंदनी जेहि हित धनुमख ठाना ।
आये देस देस के भूपति सुनि प्रन जनक महाना ॥
पारबती-पूजन इत आई पठै दई महतारी ।
सखिन सहित निज तनछबि छावति फिरति फैल फुलवारी ॥
जासु निहारि अपार बदन छबि बिबस भयो मन मोरा ।
अब तक नैन रहत नहि रोके जिमि लखि चंद चकोरा ॥
सदा को उदासीन मन मेरो पर तिय-दरस बिरागी ।
कौन संजोग पाय धौं अरुझौ सुधि बुधि सरबस त्यागी ॥
कबहुँ न तजैं बेदमरजादा रघुकुलरीति सदाहीं ।
मै पुनि तात न सपनेहु देख्यों परनारी परछाहीं ॥
यह नहिं जानहुं काह भयो मोहि को किय मन मतवारा ।
फरकहिं दहिन अंग सुनु भ्राता काह करी करतारा ॥
इमि प्रभु करत अनुज सों बातैं उत सिय सों मन लोभा ।
छन छन हिये दरसि मृदुमूरति पियत माधुरीसोभा ॥
सखिनसहित इत जनकनन्दनी जब निरख्यो दोउ बीरा ।
फँसिगे चख रघुचंदबदन में तकि रही छकित अधीरा ॥
भरी चैन मुख बैन न आवत नैन बहै सुखनीरा ।
भेदि गये निकरैं न निकारे कठिन दृगन के तीरा ॥
भई बिदेह बिदेहनंदिनी नेक देह सुधि नाहीं ।
यक टक ठाढ़ि ठगी सी चितवति सनमुख प्रभुमुख पाहीं ॥
चुप ह्वै रही न डोलति बोलति रँगी रूपअहलादू ।
जिमि गूंगा गुर खात मगन भो कहि न सकत कछु स्वादू ॥
पुलकि सरीर रोम भये ठाढ़े उपमा बरनि न जाई ।
जनु तेऊ हरिछबिरस रीझे निरखहिं सीस उठाई ॥
सरस सनेह समात गात नहिं भई सियामति भोरी ।
मूँदि नैन उर राखि राम को बैठि गई मग मोरी ॥
पैरत मगन रूपसागर में खोलति तनक न आंखी ।
चित चढ़ि गई साँवली सूरति मिली मनहु मधु माखी ॥

एक सखी लखि सियहि प्रीतिबस मधुरे बैन उचारयो।
बहुत बार पूजी हम देवी पै न ध्यान अस धारयो॥
सखी-बचन सुनि जनकनंदिनी लज्जित नयन उघारे।
चंचल चखन चहूं कित चितवति कहँ गये प्रानपियारे॥
जहँ जहँ दीठि परति प्यारी की तहँ तहँ छवि न कही मैं।
मानहु नील कमल की चौकँ पूरति जाति मही मैं॥
तेहि औसर तहँ लतन ओट ते राजकुँवर कढ़ि आये।
पुरुषसिंह दोउ छैल छवीले नख सिख सुखमा छाये॥
चटकीली सिर बँधी चौतनी चँदबदन बिहँसौहैं।
जुल्फें छुटीं जौहरी मुख पर जोहतहीं जिय पोहैं॥
चमकहिं मृग मद बिंदु भाल पर चढ़ी चाप जुग भौहैं।
कुंडल कनक गँडमण्डल पर चलि चँचल चित मोहैं॥
अतिहि रसील सीलभरि अँखियां लगीं कान लौं कोरैं।
चितवत जोवन धन युवतिन को सरबस लै पुनि छोरैं॥
चिबुक रदन नासिका मनोहर अरुन अधर छवि देहीं।
मृदु मुसक्याइ माधुरे बोलत खैंचि प्रान जनु लेहीं॥
उर बिशाल वृषउन्नत कंधर कम्बुकण्ठ त्रैरेखा।
बाहु अजानु बँधे बाजूबँद बरनत बनत न वेषा॥
उदर रसाल गँभीर नाभिथल केहरि कटि कल राजैं।
तड़ितप्रभा पट कछे काछनी मधुर किंकिनी बाजैं॥
कसे कमर गुजराती फेंटा कंचन कलित किनारे।
छहरैं छोर जंघ के ऊपर छिति तल प्रभा पसारे॥
दरसति अति दुति पद-पदुमन की जित डग धरत उठाई।
तित तित फैलति जाति पुहुमि में मृदु पग की अरुनाई॥
हलरत मोतिन हार हिये पर मधि मरकतमनि साजी।
रुचिर पदिक के परे चौलड़े जोहि होत मन राजी॥
नव प्रसून की झुकी कलंगी झूमहिं झुमका झीने।
तापर पीत पुहुप की कलियां बिच बिच में रचि दीने॥

स्याम कुँवर सुठि सुन्दर सजनी कहि न जाइ जस सोहैं।
मुरि मुरि करत अनुज सों बातैं सनमुख यहि दिशि जोहैं ॥
वय किशोर सब भांति सलोने नख सिख अंग लोभारे।
लखत बनै न कहत बनि आवै विधि निज हाथ सँवारे ॥
सखिन सहित लखि रूप राम को सिय हरिहाथ बिकानी।
बहुरि विचारि पिताप्रन गाढ़ो मनहीं मन पछितानी ॥
अहह विधाता कौन पापतें कियो पराई बेटी।
नतु यह पाय साँवली सूरति क्यों न भुजन भरि भेंटी ॥
कौन कुमति यह दियो पिता कहँ जो ऐसो प्रन ठान्यो।
धनुष अधीन ब्याह मम राख्यो जोग अजोग न जान्यो ॥
बादि हमारो जन्म दैव तू दिये बड़े घर माहीं।
बोलब रह्यो दूरि ते हग भरि देखन को तरसाहीं ॥
रघुनन्दन दिलदार यार सों जो न प्रीति बनि आई।
तौ विधि वृथा दियो मोहिं जग में यह सुन्दर तरुनाई ॥
बहुत मिलै गज बाज पालकी बहुत मिलै ठकुराई।
रूपमान रिझवारो मन को यह मिलिबो कठिनाई ॥
बहुत सूर बहु पूर गुनन के मिलहिँ भूरि सब ठामैं।
नयन सनेह निबाहनहारे दुर्लभ ये दुनिया मैं ॥
हे विधि अबै लगी नहिं तोहीं प्रीतिरीति की घाती।
रहत न चेत जगत रचिवे को रावत रैनि सिराती ॥
सपनेहु जो कदाचि काहू सों नैनलगन लगि जाती।
तौ बिधि जानि परति वह पीरा जेती पीर पिराती ॥
चन्दा उवत गगनपथ माहीं भूलत रहत चकोरा।
टोटँ टूट बरु गरद मिलै पै चितवत वाही ओरा ॥
उदित होत रवि उदयाचल पर कमल बसहिं जल माहीं।
देखत ही ते होत प्रफुल्लित प्रीति की रीति सदाहीं ॥
ताते राजकुँवर बिन देखे किमि मनिहैं मम आँखैं।
लगति न नीक निमौरी तिन को खाय रहीं जे दाखैं ॥

यहि विधि करत अनेक मनोरथ भई विरह-बस सीता ।
रँगी रूप तन सुधि कछु नाहीं ठाढ़े पहर वितोता ॥
तब यक सखो सुनाय सिया कहँ बोली चतुर विसेखी ।
आवत रही रोज सँग माहीं अस न कबहुँ गति देखी ॥
अब तो नित प्रीत सुमन लेन हित राजकुँवर इत ऐहैं ।
त्यागि लाज कुल हमहुँ सखीरी ऐसे ध्यान लगै हैं ॥
विंग बचन सुनि सकुचि जानकी भवन चलन मन कीनो ।
तन जड़ तो नहिं चलै चलाये मन तौ हरि हरि लीनो ॥
बहु रे विचारि आपु कहँ परबस सरबस पितु बस जानी ।
धरि धीरज उर राखि राम को चली मातु भय मानी ॥
थँभि थँभि रहति चहति चलबे को परत न पग मग माहीं ।
मुरुकि मुरुकि प्रभु बदन विलोकति आंसु बहे दग जाहीं ॥
अवधललन सों लट्टू लाड़िली विरह न सकति सम्हारी ।
टूक टूक ह्वै गयो करेजो चुभी कटाक्ष कटारी ॥
झूमि झुकत झाँकत विटपन दिशि चलति मनहुँ मतवारी ।
कतल कियो दशरथ को लाड़िलो मारि प्रीति तरवारी ॥
परी कठिन बिछुरन प्रीतम की हिये न धीरज होई ।
बरबस पानि पकरिकै सखियां लिये जाहिँ सब कोई ॥
प्रभु जब जान्यो जनकनंदिनी जान चहत गृह काहीं ।
मृदु मूरति करि लियो थापना निज मनमन्दिर माहीं ॥
गई भवानीभवन लाड़िली करि प्रनाम कर जोरी ।
बोली प्रेम भरी मृदु बानी सुनु गिरिराजकिशोरी ॥
तुम सम और न दूजी तिय है प्रीति कि जाननिहारी ।
छन भरि सहि न सकौ वियोग पिय शिव अरधंगहि धारी ॥
जानहु सकल मनोरथ मेरो जापर मन अरुझो री ।
एक आस विस्वास भरोसो अहै मातु मोहि तोरी ॥
सुनि मृदु विनय जानकीजी की बोली विहँसि भवानी ।
पूजी सब अभिलाख तुम्हारो सुनु सीता मम बानी ॥

तुम रीझी जेहि राजकुँवर पर ते तो परम प्रवीने ।
तन मन धन जीवन निज सोऊ वारि तोहि पर दीने ॥
तुमते अधिक प्रीति हिय उन के को कहि पारहिं पावै ।
तुम्हरी उनकी नैन लगन यह समुझत ही बनि आवै ॥
सुनि सिय मगन भई सखियन जुत हरष न हिये समाई ।
मनवांछित वर पाय चली घर पुनि पुनि पद सिर नाई ॥
हृदय सराहत जनकसुता की शील सनेह लोनाई ।
लै दल फूल मुदितमन गमने गुरु-समीप दोउ भाई ॥
अति आदर विनीत कौशिकपद सानुज शीश नवाये ।
सब कहि दियो बाग की बातैं रघुबर सहज सुभाये ॥
पाय पुहुप पूजन करि मुनिवर पुनि आशिष बर दीन्हें ।
सफल मनोरथ होयँ तुम्हें सुनि राम लषन सुख भीने ॥

## 25. DINDAYAL GIRI.

He was a *gosain* of Benares and lived near Vinayak Deva. His most famous works are the *Anurag-Bag* in which he has described the Bal Lila, childhood of Krishna, and the *Anyokti-Kalpadrum.* This latter work is in Kundalia Chhand and different objects of nature have been described with a double meaning, the secondary signification pointing to a moral.

His other works are *Vishwanath Navaratna, Chakor Panchak, Drishtant-Trangini, Kashi-Pancharatna, Vairagya Dinesh, Dipak—Panchak, and Antaralapika.*

# अन्योक्ति–कल्पद्रुम

## कल्पद्रुम

दानी ही सब जगत में, एकै तुम मंदार।
दारनदुख दुखियान के, अभिमत फल-दातार।
अभिमत फल-दातार, देवगन सेवैं हित सों।
सकल संपदा सोह, छोह किन राखत चित सों।
बरनै दीनदयाल, छाँह तव सुखद बखानी।
ताहि सेइ जो दीन रहै दुख तौ कस दानी ?

## षड्ऋतु

### बसंत

हितकारी ऋतुराज-तुम, साजत जग आराम[1]।
सुमन[2] सहित आसा[3] भरो, दलहि[4] करो अभिराम।
दलहि करो अभिराम, कामप्रद द्विज[5] गुन गावैं।
लहि सुवास[6] सुखधाम, बात[7]वर ताप नसावैं।
बरनै दीनदयाल, हिये माधव[8]धुनि प्यारी।
श्रवन सुखद सुकबैन[9], बिमल बिलसैं हितकारी॥

लुटे साखिन अपत[10] करि, सिसिर सुसजे बसन्त।
दै दल सुमन सुफल किये, सो भल सुजस लसन्त।
सो भल सुजस लसन्त, सकल द्विजगन गुन गावैं।
अमल कमल जल जीव, हंस हरिबर सुख पावैं।

---

(१) बाग-सुख (२) फूल-मन (३) दिशा-कामना (४) पत्र-परिवार (५) पक्षी-ब्राह्मण (६) सुगंध-स्थान (७) वायु-बचन (८) कृष्ण-बसन्त (९) शुकबचन-शुकदेव-बचन भागवत (१०) पत्रहीन-पतिहीन।

बरनै दीनदयाल, दुसह दुख तें द्रुम छूटे ।
भे तुरंत विकसंत, अंत अतिसै जे लूटे ॥

तौ लौ हे ऋतुराज, नहिं, कोकिल[1] काग[2] बिचार ।
श्याम श्याम रंग एक से, सोहत एकै डार ।
सोहत एकै डार, काक कछु वाक न बोलै ।
ऐड़ो रहै निसंक, तासु हांसी करि डोलै ।
बरनै दीनदयाल, नहीं गुन आवत जौ लौं ।
काक कोकिला ज्ञान, जात नहिं जाने तौ लौं ॥

## ग्रीष्म

ग्रीषम तुम ऋतुराज के, पालें दीन सुसाखि ।
तिन को दाहत हौ कहा, दावानल में माखि ।
दावानल में माखि, जारि फिर राख उड़ाई ।
उन दीनन की दशा, देखि नहिं दाया आई ।
बरनै दीनदयाल, द्विजन[3] तापत क्यों भीषम ।
मित्रहु[4] तुमरे संग, चढ़ै वृष[5] दारुण ग्रीषम ॥
सुखिया जे जे तब रहे, लहि ऋतुराज उमंग ।
ते सब अब दुखिया भये, हे ग्रीषम तुव संग ।
हे ग्रीषम तुव संग, साखि सर सूखि गये हैं ।
विकल कमल द्विजराज, सकल छबि छीन भये हैं ।
बरनै दीन दयाल, रह्यो जग प्रान[6] जु मुखिया ।
सोऊ तपि दुखदानि, भयो जो हो अति सुखिया ॥

---

(१) गुणी । (२) निर्गुण । (३) पक्षी-विप्रादि । (४) सूर्य-सुहृद । (५) वृष राशि-बैल । (६) वायु ।

## पावस

पावस-ऋतु सुखदानि जग, तुम सम कोऊ नाहिं ।
चपला[1]-युत घनश्याम[2] नित, विहरत हैं तव माहिं ।
विहरत हैं तव माहिं, नीलकंठहु सुखदाई ।
अम्बर[3] देत सुहाय, द्विजन की करत सहाई ।
बरनै दीनदयाल, सकल सुख तो सुखमा बस ।
एकै हंस[4] उदास, रहै काहे हे पावस ॥

## सरद

पाई छवि द्विजराज[5] कवि[6], गुरुवर[7] अम्बर सोह ।
दरे दरद, हे सरद हिय, करे मोद संदोह ।
करे मोद संदोह, धरे गुन सज्जन केरे ।
कुवलय[8] खरे विकास, भरे भासैं चहुँ फेरे ॥
बरनै दीनदयाल, जगत के तुम सुखदाई ।
करिये कहा प्रशंस, हंस[9] विलसैं छवि पाई ।।

## हेमंत

आवत ही हेमन्त तो, कम्पन लगो जहान ।
कोक कोकनद भे दुखी, अहित भये जगप्रान ॥
अहित भये जगप्रान, संग जबहीं तुव पाये ।
दुखद भये द्विजराज[10], मित्र[11] निज तेज घटाये ॥

---

(१) बिजुली-लछमी राधा । (२) मेघ-कृष्ण । (३) आकाश-वस्त्र (४) हंस-पक्षी-गुणी । (५) चन्द्रमा-विप्र । (६) शुक्र-कवि । (७) बृहस्पति-मान्यजन । (८) कोई-भूमण्डल । (९) हंसगुणीजन ।। (१०) चन्द्र-ब्राह्मण । (११) सूर्य-मित्रगण ।

बरनै दीनदयाल, दीन द्विजपाँति कँपावत।
कामिन को भो मोद, एकही तो जग आवत॥

शिशिर।

गाये सुजससमूह तो, कविराजन अवदात।
फैली महिमा रावरी, महि-मण्डल में ख्यात।
महि मण्डल में ख्यात, फाग रागन को गावैं।
शिशिर सु आप-प्रसाद, जगत सबही सुख पावैं।
बरनै दीनदयाल, कुंद मिस तो जस छाये।
एक बिचारे पात, तिने उत-पात लगाये॥

पंच तत्व विषये अन्योक्तिः।

आकाश।

आपै व्यापक जगत के, आप सरिस कोउ नाहिं।
सकल लोक रचना सजै, हे अकाश तुव माहिं।
हे अकाश तुव माहिं, मित्र द्विजराज विराजैं।
तुम्हैं बीच सुचि जानि, आनि घनश्यामहुँ छाजैं।
बरनै दीनदयाल, जाय जस बरनो कापै।
गह्यो न संग उपाधि, रह्यो अति निर्मल आपै॥

पवन

जहँ धरि पीत परागपट, नवरस कियो विहार।
तेहि वन पवन जती भयो, रमत रमाये छार।
रमत रमाये छार, घोर ग्रीषम-दव लागे।
दुखमें मधुकर सखा, संग सबहीं तजि भागे।
बरनै दीनदयाल, रही छवि कुसुमाकर भरि।
दूलह बन्यो समीर, रम्यो पट पीरो जहँ धरि॥
जिन तरु को परिमल परसि, लियो सुजस सब ठाम
तिन भंजन करि अपनो, कियो प्रभंजन राम।

(१) दंत-विप्रादि।

कियो प्रभंजन नाम, बड़ो कृतघन बरजोरी ।
जब जब लगी दवागि, दियो तब झोंकि झँकोरी ।
बरनै दीनदयाल, सेउ अब खल थल मरु को ।
लै सुख शीतल छांह, तासु तोरयो जिन तरु को ॥

लागी भूति[1] अछेह नित, अलिगन सिष्य विसेष ।
सरल[2] साल[3] भंजत मरुत, करनी खल मुनिवेष ।
करनी खल मुनिवेष, फिरै भरमत सब जगको ।
नहीं छमा[4] में रहै, अधर पथ गहै कुमग को ।
बरनै दीनदयाल, बनो जग प्रान विरागी ।
जम-आसा[5] तें रमै अहा विरही दुख लागी ॥

## नीरद ।

दीजै जीवन[6] जलद जू, दीन द्विजन[7] को देखि ।
इनको आसा रावरी, लागी अहै विसेखि ।
लागी अहै विसेखि, देहु कुलकीरति छैहै ।
या चपला है चला, लला, धौं कित को जैहै ।
बरनै दीनदयाल, आप जग में जस लीजै ।
परम धरम उपकार, द्विजन को जीवन दीजै ॥

करिये शीतल हृदयवन, सुमन गयो मुरझाय ।
सुनो विनय घनस्याम हे, सोभा सघन सुहाय ।
सोभा सघन सुहाय, कृपा की धारा दीजै ।
नीलकण्ठप्रिय पालि, सरसु जग में जस लीजै ।
बरनै दीनदायल, तृषा द्विजगन की हरिये ।
चपला सहित लखाय, मधुरसुर कानन करिये ॥

---

(१) धूलि-भस्म । (२) देवदारु-सीधा । साल्-शाखा । (४) सहन-पृथ्वी । (५) दक्षिण-दशा-मौत । (६) जल जीविका । (७) चातकादि-विप्रादि ।

भीखन ग्रीषम ताप तें, भयो झांवरो छीन ।
है यह चातक डावरो, अनुग रावरो दीन ।
अनुग रावरो दीन, लीन आधीन तिहारे ।
कहै नाम बसु जाम, रहै घनस्याम निहारे ।
बरनै दीनदयाल, पालिये लखि तप तीखन ।
सरी सरोवर सिन्धु काहु इन मांगी भीख न ॥

जग को धन तुम देत हौ, जग के जीवनदान ।
चातक प्यासे रटि मरे, ता पर परे पखान ।
ता पर परे पखान, बानि यह कौन तिहारी ।
सरित सरोवर सिंधु, तजे इन तुमैं निहारी ।
बरनै दीनदयाल, धन्य कहिये यहि खग को ।
रह्यो रावरी आस, जन्म भरि तजि सब जग को ॥

आयो चातक बूँद लगि, सब सर सरित बिसारि ।
चहियत जीवनदान ! तिहि, निरदै, पाहन मारि ।
निरदै, पाहन मारि, पंख बिन ताहि न कीजै ।
याहि रावरी आस, प्यास हरि जग जस लीजै ।
बरनै दीनदयाल, दुसह दुख आतप तायो ।
तृपावन्त हित पूर, दूरतें चातक आयो ॥

जिन संसिन[2] को सींच तुम, करी सुहरी बहारि ।
तिनको दई न चाहिये, हे घन ! पाहन मारि ।
हे घन पाहन मारि, भली यह कही न वेदन ।
गरलहु को तरु लाय, न चहिये निज कर छेदन ।
बरनै दीनदयाल, जगत बसिबो द्वै दिन को ।
लेहु कलंक न कंद[3] पालि दलि जिन संसिन को ॥

(१) झाठो। (२) शस्य, खेती की घास। (३) पौधा।

भूले अब घन ! तुम कितै, प्रथमै याको पालि ।
लखत रावरी राह को, सूखि गयो यह सालि[1] ।
सूखि गयो यह सालि, अहो अजहूं नहिं आये ।
दै दै नाहक नीर, सिंधु में सुदिन गँवाये ।
बरनै दीनदयाल, कहा गरजत हौ फूले ।
समय न आये काम, काम कीने भ्रमि भूले ॥

चपला संगति में भयो, घन, तव चपल सुभाव ।
ता छिन तें बरखन लगे, अश्रित को तजि ग्राव[2] ।
अश्रित को तजि ग्राव, हनत को तुमै निवारै ।
अहो कुसंग प्रचण्ड, काहि जग में न बिगारै ।
बरनै दीनदयाल, रहैगि न है यह सचला ।
ता बस अजस न लेहु, देहु चित है चल चपला ॥

बरखै कहा पयोद इत, मानि मोद मन माहिं ।
यह तौ ऊसर भूमि है, अंकुर जमिहै नाहिं ।
अंकुर जमिहै नाहिं, बरष सत जो जल दैहै ।
गरजै तरजै कहा, बृथा तेरो श्रम जैहै ।
बरनै दीनदयाल, न ठौर कुठौरहि परखै ।
नाहक गाहक बिना, बलाहक ह्यां तू बरखै ॥

## मधुकर ।

सेवन करि अतिमुक्त[3] को, अलि ! पलास[4] मति सेव ।
भ्रमत सदा तमरूप है, गहन विकल या भेव ।
गहन विकल या भेव, देख बेला बर जाती ।
गये न मिलिहै फेरि, रहैगो पीटत छाती ।
बरनै दीनदयाल, सेइकै सोभित दे बन ।
कोऊ बहुरि मलीन, भूत को करै न सेवन ॥

---

(१) धान (२) पत्थर । (३) माधवी (मोगरा) ज्ञानी । (४) पलास वृक्ष-मांसाहारी ।

होत उजागर बन नगर, मधुप, मलिन तव आस ।
तजि माधवी-सुप्रीति को, बिहरत पास पलास ।
बिहरत पास पलास, बास नहिं मोहन कामै ।
निरस कठोर छलीक, छुलन की लाली जामै ।
बरनै दीनदयाल, कहे कवि जे मतिसागर ।
यथा नाम अरु रूप, तथा गुन होत उजागर ॥

सेमर मैं भरमैं कहा, ह्यां अलि कछू न बास ।
कमल मालती माधवी, सेइ न पूरी आस ।
सेइ न पूरी आस, बास बन हेरत हारो ।
सुरसरि बारि बिहाय, स्वाद चाहै जल खारो ।
बरनै दीनदयाल, कहा खटपद ये करमै ।
हैं पग पशु तें ज्यौढ़, रमै तातें सेमर मैं ॥

एकै नाम न भूलि अलि, इतो कथन मंदार[१] ।
वह औरै मंदार[२] है, करनी जासु उदार ।
करनी जासु उदार, देत अभिमत फल वे तो ।
याने ठगे सुकादि, कला करि हारे केतो ।
बरनै दीनदयाल, सुखद गुन उन्हें अनेकै ।
यामैं फोकट नाम, अडंबर सुनियत एकै ॥

सोई बिपिन बिलोकिये, हे मधुकर, इहि बेर ।
हा ! छबि दही निदाघ अब, रही राख की ढेर ।
रही राख की ढेर, जहां देखी वह सोभा ।
लता सुमनमय देखि, सु मन तेरो जहँ लोभा ।
बरनै दीनदयाल, अहो ! दैवीगति जोई ।
वहै भँवर तू भूलि, भँवै न बिपिन यह सोई ॥

(१) मदार-आक । (२) कल्प वृक्ष ।

भौंरे भूलि नवे भरम, लखि इक सोभत भेस ।
कढ़िगो सौरभ सुमन तें, रही लालिमा सेस ।
रही लालिमा सेस, कहुँ म .रंद न या मैं ।
पौन पराग उड़ाय, गयो कहुँ मोहत कामैं ।
बरनै दीनदयाल, सांझ ढिग आई बौरे ।
चले विहंग बसेर, कहा अब भूले भौंरे ॥

आई निसि अलि, कमल तें, क्यों नहिं होत उदास ।
नहिं है है छन एक मैं, सुखद अंत को वास ।
सुखद अंत को बास, नहीं सब बंधन पैहै ।
ऐहै कुंजर जबै, सबा जतु तो को खैहै ।
बरनै दीनदयाल, भलो बहु लोभ न भाई ।
तजि के रसकी आस, चलो अब तो निसि आई ॥

लै पल एक सुगंध अलि, अपनो मानि न भूल ।
लैहै सांझ सबेर मैं, वह माली यह फूल ।
वह माली यह फूल, किते दिन लोढ़त आयो ।
फूले फूले लेत, कली सब शोर मचायो ।
बरनै दीनदयाल, लाल लखि फँसै न है छल ।
लगी बाग में आग, भाग रे गंधहि लै पल ॥

बौरे लखि ले लालिमा, हे भौंरे मतिभूल ।
है छलमय पल के असद, ए कागद के फूल ।
ए कागद के फूल, सुगन्ध मरन्द[1] न या मैं ।
मृदु माधुरी पराग, नहीं अनुरागत कामैं ।
बरनै दीनदयाल, चेत चित मैं इहि ठौरे ।
लुटि जैहै यह बाग, छटा छन की है बौरे ॥

---

(१) मकरन्द ।

देखत ना ग्रीषम विषम, इहि गुलाब की ओरि।
सुनो अली! यह नहिं भली, ह्वै हैं कली बहोरि।
ह्वै हैं कली बहोरि, तबै तुम पायन परिहौ।
चायन को करि काढ, बकायन मैं सिर मरिहौ।
बरनै दीनदयाल, रहो हो पीतम पेखत।
यहै मीत की रीति, एक से सुख दुख देखत॥

भौंरा अन्त बसन्त के, है गुलाब इहि रागि।
फिर मिलाप अति कठिन है, या बन लगे दवागि।
या बन लगे दवागि, नहीं यह फूल लगैगो।
ठौरहि ठौर भ्रमात, बड़ो दुख तात सहैगो।
बरनै दीनदयाल, किते दिन फिरिहै दौरा।
पछतैहै कर दये, गये ऋतु पीछे भौंरा॥

तौलौं अलि, तू बिहरि लै, जौ लौ मित्रप्रकास।
पीछे बांधो जायगो, रजनी नीरज पास।
रजनी नीरज पास, बंधे फिर स्वास न पैहै।
यह तौ बिधि को तात, कला इत नाहिं चलैहै।
बरनै दीनदयाल, सुमन सेयो कइ सौ लौं।
बुड़यो कोकनद नहीं, रही चतुराई तौलौं॥

श्री[1] हित स्याम[2] बने छली, भली पीत छवि गात।
अली कला निसि नहि चली, गह्यो बली[3] बिधि[4] तात।
गह्यो बली बिधि तात, बात वह जात रही है।
जो जन औरहिं छलै, निदान छलात वही[5] है॥

(१) मकरन्द-राजलक्ष्मी। (२) भौंरा-वामन। (३) बलवान-दैत्यों का राजा। (४) प्रारब्ध विधान व्योहार। (५) विष्णु कपट बामनरूप धरि बलि को ठगने गये पर आप ठगाये अर्थात् बलि के द्वार पर पहरेदार होना पड़ा।

बरनै दीनदयाल, मित्र वित जैहो अब कित ।
तब तो रचे प्रपंच, रूप करि कपटी थी हित ॥

## चातक ।

लागे सर सरवर परयो, करयो चौन्र घन ओर।
धनि धनि चातक प्रेम तव, पन पाल्यो बरजोर।
पन पाल्यो बरजोर, प्रान परयन्त निबाह्यो ।
कूप नदी नद ताल, सिन्धु जल एक न चाह्यो ।
बरनै दीनदयाल, स्वाति बिनु सबही त्यागे ।
रही जन्म भरि बूँद आस अजहूं सर लागे ॥

बरषा भरि बरषत धरा, धाराधर धरि धीर।
कहा दोष चातक तिनै, तौ मुख परयो न नीर।
तौ मुख परयो न नीर, नदी नद सबही भरिगे ।
पालि किये बहु सालि, बालि, जग मैं जस करिगे ।
बरनै दीनदयाल, करो मति तुम आमरषा ।
बुझै नहीं तुव प्यास, करै जो केतो बरषा ॥

काहे चातक बूँद हित, सहत उपल[1]-पवि[2]-पात ।
कहा सरित सर सूखिगे, जे भूखित जल जात ।
जे भूखित जल जात, हंस अवली धवली तें ।
सीतल मधुर पुनीत, जासु जल भांति भली तें ।
बरनै दीनदयाल, तिनै तजि सीकर[3] चाहे ।
सोचत लाभ न हानि, सहै द्विज दुख को काहे ॥

## कुरंग ।

धावै कहा कुरंग ए, नहि है तोय-तरंग ।
एतो घोर निदाघ की, रविकिरनैं बहुरंग ।

---

(१) ओले। (२) वज्र। (३) बिन्दु।

रवि किरनैं बहुरंग, देश मारू यह जानो ।
इतै न छाया कहीं, नहीं विश्राम ठिकानो ।
बरनै दीनदयाल, सुधा जल प्यास न जावै ।
हे कुरंग तजि गंग, कहा मारू थल धावै ॥

तेरे ही बिच वस्तु वह, जाको जगत सुगंध[1] ।
खोजत कहा कुरंग तू, अम्बक[2] आछत अंध ।
अंबक आछत अंध, कहा दिशि दिशि भरमै है ।
अपनी दिशि अवलोकि, तबै वाको सुख पैहै ।
बरनै दीनदयाल, मिलै नहिं बाहर हेरे ।
अंतर मुख ह्वै ढूंढ़, सुगन्ध सबै घट तेरे ॥

## दारुनटी (कठपुतली)

तेरी है कछु गति नहीं, दारु चीर को मेल ।
करे कपट पट ओट मैं, वह नट सबही खेल ॥
वह नट सब ही खेल, खेलि फिर दूर रहै है ।
ह्वै बिन बनै प्रपंच, कहौ को कूर कहै है ।
बरनै दीनदयाल, कला वापै बहुतेरी ।
जो जो चाहै नाच, कढ़ै सो सो गति तेरी ॥

## कैवर्तक

तारे तुम बहु पथिन को, यह नद धार अपार ।
पार करो इहि दीन को, पावन खेवनिहार ।
पावन खेवनिहार, तजो जनि कूर कुवरनैं ।
बरनैं नहीं सुजान, प्रेम लखि लेहु सुवरनैं ।
बरनैं दीनदयाल, नाव गुन हाथ तिहारे ।
हारे को सब भांति, सुथनि है पार उतारे ॥

(१) कस्तूरी—सुन्दर आमोद आनन्द । (२) आँख ।

## पथिक

मारे जैहो पथिक[1] हे, या पथ[2] हैं बटपार[3]।
पार होय पैहो नहीं, मारि डारिहैं वार।
मारि डारिहैं वार, भजो ये फिरैं अनेरैं।
नेरैं तुमको कोपि, तकैं ज्यों बाज बटेरैं।
टेरैं दीनदयाल, सुनो हितु हेत तिहारे।
हारे परिहौ सखे, राख धन कहे हमारे ॥

राही खड़े अशोक[4] क्यों, बकुल[5] ध्यान यह बेल[6]।
है डकैत छाया तजो, लख्यो न याको खेल।
लख्यो न याको खेल, सिरसि[7] पाकर[8] बर[9] चोटैं।
कोऊ नहिं सहकार[10], अकेला[11] लगिहौ लोटैं।
बरनै दीनदयाल, जटे इन जटी[12] सुकाही।
जाहु चले या बेर[13], कदम[14] गहि पति लै राही ॥

सोई देश विचारि कै, चलिये पथी सुचेत।
जाके जस आनन्द की, कविबर उपमा देत।
कविबर उपमा देत, रंक भूपति सम जामैं।
आवागमन न होय, रहै मुदमंगल तामैं।
बरनै दीनदयाल, जहां दुख शोक न होई।
यहो पथी प्रवीन, देश को जैये सोई ॥

कोई संगी नहिं उतै, है इत ही को संग।
पथी लेहु मिलि ताहितें, सब सों सहित उमंग।

---

१—जीव। २—संसार। ३—इंद्रियां वा कामादि। ४—शोक रहित-अशोक वृक्ष। ५—बगुला पक्षी, मौलसरी। ६—समय-वृक्ष। ७—शिरमें, सिरिस वृक्ष। ८—पायकर पाकर वृक्ष। ९—भारी बरगद। १०—सहायक—आम वृक्ष। ११—एकाकी-केला। १२—जटा धारी। १३—समय-बेर वृक्ष। १४—डग-कदम्ब वृक्ष।

सब सों सहित उमंग, बैठि तरनी के मांही ।
नदिया नाव सँजोग, फेरि यह मिलिहै नाहीं ।
बरनै दीनदयाल, पार पुनि भेंट न होई ।
अपनी अपनी गैल, पथी जैहैं सब कोई ॥

ग्राहैं प्रबल अगाध जल, यामें तीछन धार ।
पथी पार जो तू चहै, खेवनिहार पुकार ।
खेवनिहार पुकार, वार नहिं कोऊ साथी ।
और न चलै उपाव,नाव बिन पहो पाथी ।
बरनै दीनदयाल, नहीं अब बूड़े थाहैं ।
रहैं महा मुख बाय, ग्रसन को भारी ग्राहैं ॥

राही सोवत इत किते, चोर[1] लगैं चहुँ पास ।
तेरे धन के लेन को, गिनै नींद की स्वांस ।
गिनैं नींद की स्वांस, बास बसि तेरे डेरे ।
लिये जात बनि मीत, माल ये सांझ सवेरे ।
बरनै दीनदयाल, न चीन्हत है तू ताही ।
जाग जाग रे जाग, इतै कित सोवत राही ॥

सम्बल[2] जल इत लै पथी, आगे नहीं निवाह ।
दूर देश चलिबो महा, मारू थल की राह ।
मारू थल की राह, संग कोऊ नहिं तेरे ।
सजग होय धन राख, लगैं पथ चोर घनेरे ।
बरनै दीनदयाल, कठिन बचिबो है कम्बल ।
सखे परैगी जानि उतै, इत लै जल सम्बल ॥

जैये गैल सुछैल बनि, पथी सुपन्थ बिचारि ।
भ्रमो न ठगिनी[3] मारि हैं, तुमैं ठगोरी डारि ।

१—इंद्रियां । २—पाथय, सांभर, राह खर्च । ३—वासना ।

तुमैं ठगोरी डारि, छीन सब ही धन लैहैं ।
महा अन्ध बन कूप, बीच या नीच छुपैहैं ।
बरनै दीनदयाल, लाल, निज माल बचैये ।
अहै ठगन को पुंज, कुंज इत गुनिकै जैये ॥

सपने पथी सरांय परि, कहा रचत है राज ।
भोर भये छुटि है यहू, तोहि सराय समाज ।
तोहि सराय समाज, छूटि साथी सब जैहैं ।
भठियारी सों नेह, करै मति, तैं पछितैहै ।
बरनै दीनदयाल, सोंच नीके चित अपनें ।
मनोराज पथ बीच, कौन सुख पायो सपने ॥

मालिनी छंद ।

सुनहु पथिक भारो, कुंज लागी दवारी ।
जहँ तहँ मृग भागे, देखिये जात आगे ॥
फिरत कित भुलाने, पायँ ह्वै हैं पिराने ।
सुगम सुपथ जाहू, बूझिये क्यों न काहू ॥
बहुत दिवस बीते, गैल में तोहि मीते ।
मुख रुख कुम्हिलाने, बैठि ले या ठिकाने ॥
अहह सँग न साथी, दूर है देश पाथी ।
विलम नहिं भलोजू, सम्बलै लै चलौ जू ॥
बहुत विधि दुकानैं, हैं लगी तू न जानै ।
बनिक बहु बिधा के, सोहते रूप जाके ॥
निपुन निरखि लीजै, वस्तु मैं चित्त दीजै ।
पथिक नहिं ठगावै, देखि तू रैनि आवै ॥
निपट निशि अंधेरी, नाहिं सूझै हथेरी ।
बहु विधि ठग घेरे, मीत कोऊ न तेरे ॥
पथिक इत न सोवै, भूलि वित्तैहि न खोवै ।
जगत रहि सुचेतै, हौं कहौं तोहि हेतै ॥

अभिनव घनश्यामै[1], ध्याउ आभा सुजामैं।
विसद बकुलमाला[2], सोभती हैं विसाला॥
द्विजगन[3] हरषावैं, ध्यान कै मोद पावैं।
पथिक नयन दीजै, ताप को सांत कीजै॥

कुण्डलिया।

बीती सोवत रैनि सब, होन चहै अब भोर।
पथी चेत कर पन्थ कौं, चिड़ियन लायो सोर।
चिड़ियन लायो सोर, देख चहुँ ओर घोर बन।
चोर लगे बरजोर, सखे यह ठौर राख धन।
बरनै दीनदयाल, न गाफिल ह्वै इत भीती।
साथी पाथी भये, जाग अजहूँ निशि बीती॥

हारे भूली गैल में, गे अति पायँ पिराय।
सुनो पथी अब तो रहो, थोरो सो दिन आय।
थोरो सो दिन आय, रहे हैं संग न साथी।
या बन हैं चहुं ओर, घोर मतवारे हाथी।
बरनै दीनदयाल, ग्राम सामीप तिहारे।
सूधे पथ को जाहु, भूलि भरमो कित हारे॥

चारो दिशि सूझै नहीं, यह नद धार अपार।
नाव जर्जरी भार बहु. खेवनिहार[4] गँवार।
खेवनिहार गँवार, ताहि पर है मतवारो।
लिये भौंर में जाय, जहां जलजन्तु अखारो।
बरनै दीनदयाल, पथी बहु पवन प्रचारो।
पाहि पाहि रघुबीरनाम धरि धीर उचारो॥

---

(१) कृष्ण जी-काले मेघ। (२) मौलसरी-बगुले। (३) विप्रादि-मोर आदि पक्षी। (४) यहां श्लेष से श्री कृष्ण जी का ध्यान और स्वयन्दूति का दोनों पक्ष प्रतीत होते हैं। (५) मन।

देखो पथी उघारि के नीके नयन-विवेक ।
अचरजमय यह बाग में, राजत है तरु[1] एक ।
राजत है तरु एक, मूल[2] ऊरध अध साखा[3] ।
द्वै[4] खग तहां अचाह, एक इक बहु फल चाखा ॥
बरनै दीनदयाल, खाय सो निबल बिसेखो ।
जो न खाय सो पीन, रहै अति अद्भुत देखो ॥

देखो पथी अचम्भ यह, जमुनातट धरि ध्यान ।
महि में विहरैं कंज[5] द्वै, करैं मंजु अलि[6] गान ।
करैं मंजु अलि गान, नील खम्भा[7] तहँ दो पर ।
पिक[8] धुनि दामिनि[9] बीच, तहां सर[10] हंस मनोहर[11] ।
बरनै दीनदयाल, संख[12] पै सोम[13] बिसेखो ।
ता ऊपर अहितनय[14], ताहि पर बरही[15] देखो[16] ॥

या बन में करि[17] केहरी[18] कूप[19] गँभीर अपार ।
द्वै पहार[20] के ओट में, बसत एक बटपार[21] ।
बसत एक बटपार, उभै धनु[22] सर[23] सन्धाने ।
ता पीछे इक स्याह, नागिनी[24] चाहति खाने ।
बरनै दीनदयाल, इनै लखि डरिये मन में ।
पथी सुपंथ विहाय, भूलि जनि जा या बन[25] में ॥

---

१. संसार-वृक्ष । २ ब्रह्म-सत्य लोक में । ३. मनुष्यादि-भूलोक में । ४. जीव ईश्वर । ५ चरण कमल । ६. नूपुर । ७. जंघा । ८. रसना । ९. पीत पट । १०. नाभी । ११. मोतीहार । १२. कम्बु कण्ठ । १३. मुख चन्द्र । १४. केश । १५. मोर पच्छ मुकट । १६. यह श्रीकृष्ण जी का ध्यान है रूपकातिसयोक्ति । १७. पद । १८. कटि । १९ नाभी । २०. स्तन । २१. मुख । २२. भौंह । २३. कटाच्छ । २४. चोटी । २५. यह स्त्री वर्णन है यहां अत तक अन्योक्ति मिलित रूप कातिशयोक्ति है ।

फूली है सुखमामयी, नई लहलही जोति।
छुई ललित पल्लवनि[1] तें, लखि दुति दूनी होति।
लखि दुति दूनी होति, चपल अलि या[2] पै दो हैं।
लगे गुच्छ[3] द्वै बीच, वहै जन को मन मोहैं।
बरनै दीनदयाल, पथिक हे, कित मति भूली।
या तो मारक महाछली, विषवल्ली फूली॥

मोहै चम्पक-छविन तें, पथिक न यह आराम।
कुन्द[4]-कली-अवली भली, लसत बिम्ब[5] बसु जाम।
लसत बिम्ब बसु जाम, कीर[6] खंजन[7] संग मिलि के।
सजैं भौंर तित लोल, बोल बिलसैं कोकिल के॥
बरनै दीनदयाल, बाग यह पथ को सोहै।
पथी गौन है दूरि, देखि बीचहि मति मोहै॥

चारों दिशि लहरी चलै, बिलसै बनज[8] बिसाल।
चपल मीन[9] गति लसत अति, ता पर सजै सिवाल[10]॥
तापर सजै सिवाल, हंस अवली[11] सित सोहै।
कोक[12] जुगुल रमनीय, निरखि सर[13] मैं मति मोहै।
बरनै दीनदयाल, मकरपति[14] या मैं भारो।
भासमानि हे पथी, ग्रास करि है लखि चारो॥

## शान्त-शृङ्गार-संगम।

तू मति सोवै री परी, कहौं तोहि मैं टेरि।
सजि शुभ भूषण बसन अब, पियामिलन की बेरि॥

---

१. हस्त पादादि। २. नेत्र। ३. स्तन। ४. दन्त। ५. अधर। ६. नासिका। ७. नेत्र। ८. मुख कमल। ९. नयन। १०. केश पास। ११. हार। १२. कुच। १३. नाभी। १४. काम-महा ग्राह।

पियामिलन की बेरि, छांड़ अजहूँ लरिकापन ।
सूधे दृग सों हेरि, फेरि मुख ना दै तन मन ।
बरनै दीनदयाल, छमैगो चूक नहीं पति ।
जागि चरन में लागि, सभागिन, सोवै तू मति ॥

पियतें बिछुरे तोहि री, बिते बहुत हैं रोज ।
पिय पिय पपिहा जड़ रटै, तू न करै पिय खोज ।
तू न करै पिय खोज, कितै दुरमति मैं भूली ।
होन लगे सित केश, कौन मद में अब फूली ।
बरनै दीनदयाल, सुमिर अजहूं तेहि हिय तें ।
हैं सब तेरी चूक, नहीं कछु तेरे पिय तें ॥

मोहैं नाहिं निहारि तू, परी नारि गँवारि ।
ये दूती हैं जारकी, तोहि बिगारनिहारि ।
तोहि बिगारनिहारि, कहैं मधुरी मृदु बातें ।
तैं सुनिकै ललचाय, लखै नहि इनकी घातें ।
करि हैं दीनदयाल, कन्त सों तोहि बिछोहैं ।
अंत धरम बिनसाय, कलंक लगाय बिमोहैं ॥

पति के ढिग जनि जार पै, मार नयन के बान ।
जानत सब बिभिचार तव, गुनत न नाह सुजान ।
गुनत न नाह सुजान, कृपामय मानि अपानी ।
बांह गहे की लाज, बिचारत स्वामि सुज्ञानी ।
बरनै दीनदयाल, बैन सुनि परी मति के ।
है अपजस अघ अंत, किए छल सन्मुख पति के ॥

स्वामी सुन्दर शीलजुत, अपनो गुनी कुलीन ।
ताहि त्यागि परनाह सठ, सेवति कहा मलीन ॥
सेवति कहा मलीन, हीन मति कुलटा बौरी ।
सुधासिंधु तजि मुधा, फिरै मृगजल को दौरी ॥

बरनै दीनदयाल, अरी हूँ है बदनामी ।
जार गँवारहि भजे तजे वर अपनो स्वामी ॥

तेरे ही अनुकूल पिय, किन विनवै प्रिय बोलि ।
घट में खटपट मति करै, घूँघट को पट खोलि ।
घूँघट को पट खोलि, देखि लालन की शोभा ।
परम रम्य बुध-गम्य, जासु छवि लखि जग लोभा ।
बरनै दीनदयाल, कपट तजि रहु प्रिय नेरे ।
बिमुख करावनिहार, तोहि सन्मुख बहुतेरे ॥

परी जोबन छनक है, सुनि री बाल अजान ।
निज नायक अनुकूल तें, नहीं चाहिये मान ।
नहीं चाहिये मान, देख यह समय सजै है ।
द्विजगन के कलगान, सुनो पिय पीय भजै है ।
बरनै दीनदयाल, सीख सुनि सुन्दरि मेरी ।
विहरि बिहारी नाह, पाँहँ तेहि छाँहँ अयेरी ॥

बिछुरी तू बहु काल तें, पौढ़ी पीतम पाँहि ।
कछु बीती निशि नींद में, कछु कलहन के माँहि ।
कछु कलहन के माँहि, रही मुख फेरि कठोरी ।
पिय हिय लायो नाहिं, मोद नहिं पायो बौरी ।
बरनै दीनदयाल, रही अब निशि ना कछु री ।
यह प्यारे परजंक, पौढ़ि अजहूं लौं बिछुरी ॥

कासो पाती हौ लिखौ, कापै कहौं सँदेस ।
जे जे गे ते नहि फिरे, वहि पीतम के देस ।
वहि पीतम के देस, बड़ो अचरज या भासै ।
कहूं न तमको लेस, तहाँ बिन भानु प्रकासै ।
बरनै दीनदयाल, जहाँ नित मोद-मवासो ।
जनमादिक दुखद्वन्द, नहीं, चर कहिये का सो ॥

## 26. MAHARAJA MAN SINGH.

Man Singh was a scholar and poet himself and a patron of poets. He was one of the foremost Taluqdars of Oudh of his time and president of the British Indian Association. He died in 1930 V. E. In about 1910 V. E. he composed a work called the *Sringarlatika* together with a commentary on it. Some selected verses under the title of *Sringar Battisi* have also been published by the Newal Kishore Press, Lucknow. Among the poets who attended his court were Thakur Prasad, Jagannath, Baldeo, and Chanḍi Datt.

His daughter's son and successor Mahamahopadhaya Maharaja Sir Pratap Narain Singh has also compiled an excellent work on Sahitya.

# शृंगारलतिका

## वसंतागम-वर्णन

आजु सुख सोवत सलोनी सजी सेज पै
        घरीक निशि बाकी रही पाछिले पहर की।
भड़कन लागो पौन दक्षिण अलक्ष चारु
        चांदनी चहूंघां घिरि आई निशिकर की।
द्विजदेव की सौं मोहिं नेकहू न जानि परयो
        पलटि गई धौं कबै सुखमा नगर की।
और मैनगति जति रैन की सु औरै भई
        औरै भई रति, मति औरै भई नर की ॥१॥
गुंजरन लागीं भौंरभीरैं केलिकुंजन मैं
        कैलिया के मुख ते कुहूकनि कढ़ै लगी।
द्विजदेव तैसे कछु गहब गुलाबन ते
        चहँकि चहूंघाँ चटकाहटि बढ़ै लगी।
लागो सरसावन मनोज निज ओज रति
        बिरह-सतावन की बतिआँ गढ़ै लगी।
होन लागी प्रीति-रीति बहुरि नई सी नव
        नेह उनई सी मति मोह सों मढ़ै लगी ॥२॥

### आवत बसंत वर्णन

मेल्यो उर आँनद अपार मैन सोवत ही
        पाय सुधि सौरभ समीरन मिलन की।
नेह के झकोरनि हिलाय उर दीन्हों लखि
        सुखमा लवंग-लतिकान के हिलन की।

स्वपन भयो धौं कैधौं सांची करतार इमि
समुझत रीति लखि अंग-शिथिलन की ।
खिलि गये लोचन हमारे एक बार सुनि
आहट गुलाबन के अखिल खिलन की ॥३॥

सुरही के भार सूधे सबद सुकीरन के
मंदिरन त्यागि करैं अनत कहूं न गौन ।
द्विजदेव त्यों ही मधुभारन अपारन सों
नेकु झुकि झूमि रहे मोगरे मरुअ दौन ।
खोलि इन नैनन निहारौं तौ निहारौं कहां,
सुखमा अभूत छाय रही प्रति भौन भौन ।
चांदनी के भारन दिखात उनयो सो चन्द्र,
गन्ध ही के भारन बहत मंद मंद पौन ॥४॥

हौरे हौरे डोलतीं सुगंध-सनी डारन तें
औरे औरे फूलन पै दुगुन फबी है फाब ।
चौथते चकोरन सों भूले भये भौंरन सों
चारों ओर चम्पन पै चौगुनी चढ़ी है आब ।
द्विजदेवकी सौं द्युति देखत भुलानो चित्त
दशगुनी दीपति सों गहब गछे गुलाब ।
सौगुने समीर ह्वै सहसगुने तीर भये
लाखगुनी चांदनी करोर गुनो माहताब ॥५॥

## व्याज ते वसंतवर्णन

दोहा

संभ्रम अति उर में बढ्यो, रह्यो नहीं कछु ज्ञान ।
मधुकरीन-मुख ता समय पर्‌यो शब्द यह कान ॥६॥

## व्याज ते वसंत-महिमा-कथन

सोंधे समीरन को सरदार
मलिन्दन को मनसा-फल-दायक ।

किशुंक-जालन को कलपद्रुम
    मानिनी बालनहूँ को मनायक।
कन्त अनन्त अनन्त कलीन को
    दीनन के मन को सुखदायक।
सांचो मनोभवराज को साज
    सु आवत आज इतै ऋतुनायक ॥७॥

## बाग जैबे को कारण

दोहा

सुनत सलोनी बात यह तन मन सबै भुलाय।
ऋतुपति के दर्शन हितै बाढ़यो उर में चाय ॥८॥

## उनीदे-शयन की स्वभावोक्ति

लटपटी पाग शिर साजत उनीदे अंग
    द्विजदेव ज्यों त्यों कै सँभारत सबै बदन।
खुलि खुलि जाते पट वायु के झकोर, भुजा
    डुलि डुलि जाती अति आतुरी सों छुन छुन।
ह्वै कै असवार मनोरथ ही के रथ पर
    द्विजदेव होत अति आनँद मगन मन।
सूने भये तन कछु सूनेई सुमन लखि
    सूनी सी दिशान लख्यो सूनेही दृगन जन ॥९॥

## बसंत की अवाई में वनवर्णन व्याज ते

वायु बहारि बहारि रहे छिति,
    बीथी सुगन्धन जातीं सिंचाई।
त्यों मधुमाते मलिन्द सबै
    जय के करखान रहे कछु गाई।
मङ्गल पाठ पढ़ैं द्विजदेव
    सबै बिधि सों सुखमा उपजाई।

साजि रहे सब साज घने
      बन में ऋतुराज की जानि अवाई ॥१०॥
बंदनवार बँधे सब के सब
      फूल की मालन छाजि रहे हैं।
मैनका गाइ रहीं सब के स्वर
      संकुल है सब राजि रहे हैं।
फूल सबै बरषैं द्विजदेव
      सबै सुखसाज को साजि रहे हैं।
यों ऋतुराज के आगम में
      अमरावतिको तरु लाजि रहे हैं ॥११॥

## बसन्तागम में ललित भये बाग का वर्णन

जानि जानि आपने ही गेह को अराम हरि,
      इन्दिरा के आठौ याम मन अटके रहैं।
द्विजदेव बनद्युति दूनीपै निहारि कछु
      माप सों मनोज मन माहँ मटके रहैं।
मानसर ऐसी बनी बावरी बिलोकि तामें
      सुरपति हू के हिये अति खटके रहैं।
नंदन के धोखे ह्वै अनन्दित इहांई देव
      वृन्दन के वृन्द नित भूले भटके रहैं ॥१२॥

दोहा

या बिधि की शोभा निरखि तन मन गयो भुलाय।
बनमें यह लीला ललित ता छन प्रगटी आय ॥१३॥

## परिपूर्ण बसन्त को वर्णन, प्रकाशहीं

चहँकि चकोर उठे शोर करि भौंर उठे
      बोलि ठौर ठौर उठे कोकिल सुहावने।
खिलि उठीं एकै बार कलिका अपार, हिलि
      हिलि उठे मारुत सुगन्ध सरसावने।

पलक न लागी अनुरागी इन नैनन पै
पलटि गये धौं कबै तरु मनभावने ।
उमँगि अनंद अँसुवान लौ चहुघाँ लागे
फूलि फूलि सुमन मरंद बरसावने ॥१४॥
होन लागे शोर चहुं ओर प्रति कुंजन में
त्यौंहीं पुंज पुंजन पराग नभ छायगो ।
फूल फल साजन के आयसु विपिन माहँ
शीतल सुगन्ध मंद पौन पहुँचाय गो ।
द्विजदेव भूले भूले फिरत मरंदन की
सुखमा विलोकि हिये सुख सरसायगो ।
आयेहु ते आगे ते हरौलन के लोग इत
आवत हमारे उत ऋतुपति आयगो ॥१५॥

## बसन्तश्री-वर्णन

सबै फूल फूले फबैं चारु सोहैं ।
भवैं भौंर भूले भले चित्त मोहैं ॥
बहै मन्द ही मन्द ही वायु रूरे ।
सुवासे सबै भांति सो शोभ पूरे ॥१६॥
रमै पच्छिणी सों सबै पच्छ जोरे ।
विहंगावली आपनो भाव भोरे ॥
जयन्ती जवा जाति के वृक्ष नाना ।
धरे हैं चहुं कोद सौं मोद बाना ॥१७॥
कहूँ कोकिलाली कुहूकै पुकारैं ।
चकोरी कहूं शब्द ऊंचे उचारैं ॥
कहूं चातकी सातकी भाव लीन्हे ।
जकी सी चकी सी चहूं चित्त दीन्हें ॥१८॥
कहूँ को कहूं कोक की कारिकाको ।
पढ़ावै भली भांति सो सारिका को ॥

शुकाली कहूँ गान के भेद राचैं।
लता लालिनी लोल ह्वै नाच नाचैं ॥१६॥
कदम्ब प्रसूनन सों सर सात।
बिलोकि प्रभा पुलके जनु गात॥
मरन्द झरैं चहुंघाँ सब फूल।
बहाइ कै आंसु तजै मनु शूल ॥२०॥
नही नव अंकुर ये सरसात।
धरयो छितिहूं कछु कंटक गात॥
रहे नहिं ओस के बुन्द बिराजि।
प्रसेद के बिन्दु रहे क्षिति छाजि ॥२१॥
पलाशप्रसून किधौं नख दाग।
किधौं प्रगट्यो छिति को अनुराग॥
छये चहुँ वा छवि मंजु पराग।
जिन्है लखि भाजि गयो रविराग ॥२२॥
रचे वितान से घने निकुंज पुंज सोहई।
प्रभा निहारि हारि हारि चित्तवृत्ति मोहई॥
समीर मन्द मन्द डोलि द्वार पै निकुंज के।
पसारि पाँवडे रहे चहूं प्रसूनपुंज के ॥२३॥
कहूं कहूं बनीं ठनी लसैं सुवापिका घनीं।
जहां तहां मलिन्दवृन्द वृन्द की प्रभा ठनीं॥
चकोर चारु चारु चांदनीन चौंथते चहूँ।
कपोत गोत को तहाँ सुशोर होत है कहूं ॥२४॥

## बसंतश्रीवर्णन व्याज ते

नागर से हैं खड़े तरु कोऊ, लिये
कर पल्लव में फल फूलन।
पाँवड़े साजि रहे हैं कोऊ कोउ
बीथिन बीच पराग-दुकूलन।

फूल झरैं द्विजदेव कोऊ पुर-
कोनन माँह कलिन्दजा-कूलन ।
आगम में ऋतुराज के आज
सबै बिधि खोये सबै निजशूलन ॥२५॥
डोलि रहे विकसे तरु एकै सु
एकै रहे हैं नवाइकै सीसहिं ।
त्यों द्विजदेव मरन्द के ब्याज सों
एकै अनन्द के आँसू बरीसहिं ।
कौन कहै उपमा तिनकी जे
लहैई सबै विधि सम्पति दीसहिं ।
तैसेई ह्वै अनुराग भरे कर-पल्लव
जोरि कै एकै असीसहिं ॥२६॥

## ब्याज ते बसंत को असीसियो

मिलि माधवी आदिक फूल के ब्याज
विनोद-लवा बरसायो करैं ।
रचि नाच लतागन तानि वितान
सबै विधि चित्त चुरायो करैं ।
द्विजदेवजू देखि अनोखी प्रभा
अलि-चारन कीरति गायो करैं ।
चिरजीवो बसंत सदा द्विजदेव
प्रसूनन की झरि लायो करैं ॥२७॥

## बसंतश्रीवर्णन ब्याजते

पाँखुरी लै साजी सेज सेवती की बेलिन
चमेलिनहू सरस बितान छवि छाई है ।
फैलो चहूं गहव गुलाबन की गंध, धूरि
धुंधुरित सुरभि सँवारि सुखदाई है ।

चारौं ओर कोकिल चकोर मोर शोरन सों
ओर छितिछोरन अनंद अधिकाई है।
आजु ऋतुराजकेसमागम के काज होत
धाम धाम बेलिन के आनँद बधाई है ॥२८॥

## बसंतश्री अनिर्वचनीय शोभा कबिमुख

औरै भांति कोकिल चकोर ठौर ठौर बोले
औरै भांति शब्द पपीहन के वै गये।
औरै भांति पल्लव लिये हैं वृन्द वृन्द तरु
औरै छबि पुंज कुंज कुंजन उनै गये।
औरै भांति शीतल सुगंध मंद डोलै पौन,
द्विजदेव देखत न ऐसे पल हूँ गये।
औरै रति औरै रंग औरै साज औरै संग
औरै बन औरै छन औरै मन ह्वै गये ॥२९॥

## बसंत की स्तुति कबिमुख

मंद दुचन्द भये बुध-वैनहिं भाषि
सकैं कविहू कबितान न।
आइ लजाइ चलेई गये गुरु
आपनो सो लिये आपनो आनन।
कौन प्रभा करतार बखानि है
मंगलखानि बिलोकि कै कानन।
शीश हजार हजार करै पै न पार
लहैंगे हजार जुबानन ॥३०॥

## अपनी दशा कवि कहै है

देखतही बन फूले पलाश
बिलोकत ही कछु भौंर की भीरन।

बावरी सी मति मेरी भई लखि
　　बावरी-कंज खिले घटे नीरन ।
भाजि गयो कढ़ि ज्ञान हिये ते न
　　जानि पर्यो कब छोड़ि कै धीरन ।
अंधन कौन के लोचन होय
　　पराग सने सरसात समीरन ॥३१॥
नख सों भुव खोदत कोद चहूं
　　अवलोकत हूं नहीं जानि परे ।
कर को अवलंब कपोलन दै,
　　भुज के अवलंब को जानु धरे ।
यहि भांत सो मौन ह्वै बैठो घरीक
　　सु जाइ कै काहू तमाल तरे ।
तन और के जीव सजीव मनो
　　मन मानहुं और की देह धरे ॥३२॥

## अपूर्व बसंत को देखि आश्चर्य्य

फूले घने घने कुंजन माहँ नये
　　छविपुंज के बीज बये हैं ।
त्यों तरु-जूहन में द्विजदेव प्रसून
　　नये इनराउ नये हैं ।
साँचो किधौं सपनो करतार
　　बिचारत हू नहिं ठीक ठये हैं ।
संग नये त्यों समाज नये सब
　　साज रहे नित ऋतुराज नये हैं ॥३३॥

## बसंत-शोभा

फेरि वैसे सुरभि समीर सरसान लागे
　　फेरि वैसे बेलि मधुभारन उनै गई ।

फेरि वैसे चहकि चकोर चहुंघाँ ते बोले
    फेरि वैसे कैलिया की कूकनि चहूँ नई।
द्विजदेव फेरि वैसे गुनी भौंरभौंरैं फिरैं
    वैसे ही समय आयो आनँद सुधामई
फेरि वैसे अंगन उमंग अधिकाने फेरि
    वैसे ही कलूक मति मेरि भोरी ह्वै गई ॥३४॥
फेरि वैसे बेली मंद डोलन चहूंघाँ लगी
    फेरि वैसे फूलन मरंद झरि लागि हौन।
फेरि वैसे भूमि भई बासित सुबासन सों
    फेरि वैसे पूरित परागन भये हैं पौन।
द्विजदेव फेरि वैसे सोहे तनुपुंजकुंज
    कुंजन में फेरि वैसे मोर ह्वै गये हैं मौन।
फेरि वैसे पलटि गई है गृहवापिकाऊ
    फेरि वैसे पलटि गये हैं चारो ओर भौन ॥३५॥
फेरि बन बौरे मन बौरे से करन लागे
    फेरि मंद सुरभि समीर है किते लग्यो।
फेरि धीर-नाशन पलाशन में लागी आगि
    बहुरि विरहि-जूह डरपि एकंत गो।
द्विजदेव देखि इन भायन धरा ते फेरि
    जानिये कहा धौं भाजि सो हिमंत अंत गो।
फेरि उर अंतर ते उगरि गयोई ज्ञान
    फेरि बन बागन में बगरि बसंत गो ॥३६॥
वैसे ही विदेश के जवैया रहे गौन तजि
    मौन तजि वैसे मंजु कोकिल-कलाप भो।
द्विजदेव वैसे ही मलिंदन को मोह कर
    मल्लिका मरुअ माधवीन सों मिलाप भो।
वैसे ही सँयोगी जुरी जोबन लगे हैं कुंज
    वैसे ही बियोगिन के वृंद को विलाप भो।

वैसे ही बहुरि मोहबान बरसन लागे
वैसे ही सगुन फेरि मनसिज-चाप भो ॥३७॥

## श्रृंगारबत्तीसी ।

घनाक्षरी ।

चूनरी सुरंग साजि सोही अंग अंगनि
उमंगनि अनंग अंगना लौ उमहति हैं ।
सौंध बैठ झांकती झरोखनि ते कारी घटा
चौहरे अटा पै बिज्जुछटासी जगति हैं ॥
द्विजदेव सुनि सुनि शबद पपीहरा के
पुनि पुनि आनंद-पियूष में पगति हैं ।
चाबन चुभी सी मनभावन के अंक तिन्हैं
सावन की बूंदैं ये सुवाहनी लगति हैं ॥१॥
साजि नव अम्बर मनोज-मद-माती बाल
सांझ ही समय ते अभिसार की तयारी की ।
द्विजदेव झीने झीने बूंदन सु ता ही समय
गरजि बरषि घन सघन अँधारी की ।
मग ही में आय ताही मिलिगे गोविन्द तहाँ
देखते भुलाने छवि रूप रसवारी की ।
सूही सजी सारी के जरी के जरतारी की,
सुआनन उज्यारी में चलनि चारु प्यारी की ॥२॥
कारी नभ कारी निशि कारियै डरारी घटा
झूकन बहत पौन आनँद को कन्द री ।
द्विजदेव साँवरी सलोनी सजी श्यामजू पै
कीने अभिसार लखि पावस अनन्द री ॥
नागरी गुणागरी सु कैसे डरै रैनि उर
जाके संग सोहैं ये सहायक अमन्द री ।
बाहन मनोरथ उमाहै सँगवारी सखी
मैन-मद सुभट मशाल मुखचन्द री ॥३॥

दाबि दाबि दंतन अधर छतवंत करै
आपनेही पायन को आहट सुनत श्रौन ।
द्विजदेव लेति भरि गातन प्रस्वेद अलि
पातहू की खरक जु होति कहूँ काहू भौन ।
कंटकित होति अति उससि उसासनि ते
सहज सुवासव शरीर में जु लागे पौन ।
पंथ ही में कंत के जो होति यह हाल तो पै
लाल की मिलनि ह्वै है बाल की दशा धौं कौन ॥४॥
घहरि घहरि घन सघन चहूँधा घेरि
छहरि छहरि विष बूंद बरसावै ना ।
द्विजदेव की सौं अब चूकि मति दाबि अरे
पातकी पपीहा तू पिया की ध्वनि गावै ना ॥
फेरि ऐसो औसर न ऐहै तेरे हाथ एरे
मटकि मटकि मोर शोर तू मचावै ना ।
हौं तौ बिनु प्राण देह चाहत तजोई अब
कत हिमरश्मि तू अकाश बीच धावै ना ॥५॥
डारै कहूं मथनि बिसारै कहूँ घी को भाँड़ा
विकल बिगारै कहूँ माखन मठा मही ।
भ्रमि भ्रमि आवति चहूं घातें तु याही मग
प्रेमपयपूर के प्रवाहन मनो बही ॥
झुरसि गई धौं कहू काहूं की वियोगझार
बार बार बिकल बिसूरति जही तहीं ।
एहो ब्रजराज एक ग्वालिनी कहूं की आज
भोर ही ते द्वार पै पुकारति दही दही ॥६॥
आयो एक प्रथमहिं सो परभृत-भाव करि
ताको गुन तोहि यशुदाहूं सों सुनाइ हौं ।
दूजो चढ़ि धायो क्रूर कुटिल अक्रूर बनि
ताको यश युगहूं न गावत खिराइ हौं ।

अब यह आयो ऊधो सूधो सो दिखाति अलि
　　कालि ही तो याहू को कुसंग फल पाइ हौं ।
होय जो सो होय कहि कोटि समुझावै कोई
　　माधुरन आली अब कैहूं न पत्याय हौं ॥७॥
वृन्दावन-कुंजन मैं वंशीवट छांह अस
　　कौतुक अनोखो एक आज लखि आई मैं ।
लागो हुतो हाट एक मदन धनी को तहां
　　गोपिन को वृन्द रहो घूमि चहुँधाई मैं ॥
द्विजदेव सौदा की न रीति कछु भाषी जाय
　　है रही जु नैन उनमद की देखाई मैं ।
लै लै कछू रूप मनमोहन सों बीर घै
　　अहीरनै गँवारि देहिं हीरन बटाई मैं ॥८॥
बूझहूँ न सूझत सुघाट बाट जल थल
　　विनसी सकल मरयाद सब ठाम की ।
द्विजदेव देहरी के बाहर धरत पग
　　फेरि सुधि करत न धाम की न ग्राम की ॥
बूड़ति अथाहे कुलधरम निबाहे कौन
　　बावरी विलोकि यह झूकनि मुदाम की ।
पावस अँध्यारी हुती पेसिये डरारी तापै
　　आठो याम रस बरषनि घनश्याम की ॥९॥
वा दिन गईती ब्रज देखन करील बन,
　　झूक में जु परी आय बंशी के अभ्यासु री ।
ता छन तें आली फिरौं बावरी सी रावरी सौं
　　द्विजदेव न कहूं हकीन पर सासुरी ।
आजु कछु आई हिय सूरति समानी हुती
　　रंचक विहानी रैन धरक तें पांसुरी ।
कीजै कहा राम, अब जैये केहि ठाम, एरी
　　फेरि बन बैरिनि बजी री बन बांसुरी ॥१०॥

धूमि कै चहूंघाँ धाय आवै जलधर धार
तड़ित-पताके बांके नभ में पसरिगे।
द्विजदेव कालिंदी समीपन के नीपन के
पात पात योगिनी जमातन ते भरिगे॥
चातक चकोर मोर दादुर सुभट्ट जोर
निज निज दांव ठांव ठांवन सँभरिगे।
विनय दुराय अब कीजै कहा माय, हाय
पावस महीप के चहूघाँ घेरे परिगे॥११॥
उमड़ि घुमड़ि घन छांड़त अखंड धार
अतिही प्रचंड पौन झूकन बहतु हैं।
द्विजदेव संध्या को कोलाहल चहूंघाँ नभ
शैल ते जलाहल को योग उमहतु है।
बुद्धिबल थाको सोई प्रलय-निशा को मेघ
देखि ब्रज सूनो बैर आपनो गहतु है
एहो गिरिधारी राखो, शरण तिहारी अब।
फेरि यहि बारी ब्रज बूड़न चहतु है॥१२॥
कूकि कूकि केकी हिय हूकनि बढावैं क्यों न,
विषधर भोजन के अति उतपाती री।
साजि दल बादर डरावने डरावो करैं
ये तो घनश्यामजू के परम सँघाती री।
अजगुति एक तोहिं बूझन चहति, आली,
द्विजदेवकी सौं कछु बूझति सकाती री।
अबला अबल जानि सूनी परी सेज मोहिं
कैसे छनजोन्ह की न दरकति छाती री॥ १३॥
जादिन ते प्यारे पिय पीतम सिधारे कहूं
जानि ब्रजमंडल घनेई घने उतपात।
द्विजदेव ता दिन तें बैठी दुरि मन्दिर में,
सुमुखि सखीनहूंकी नेकहूं सुनी न बात॥

बूढ़ो बिन दांत को विचारि शठ तोको, तात,
आज यहि आँगन में निकरि देखायो गात,
अबला अबल जानि तूहूं इतरात, अरे
नीरद बिसासी, कहा करत बिसासघात ॥ १४ ॥
दीनों मन रंचऊ न चीठिनि बसीठिनि पै
कीनो कान कान्ह की न दीन अरजनि में ।
द्विजदेव कीसौं जऊ हारी वे सिखाय तऊ
सुमुखि सखीन की सुनी न बरजनि में ॥
परी मेरी बीर, धीर का विधि धरैंगी हीय
चातक चबाइनि की चोखी चरजनि में ।
मेचक-रजनि में कदम्ब-लरजनि में
सुमेघ-गरजनि में तड़ित-तरजनि में ॥१५॥
भूले भूले भौंर बन भांवरे भरैंगे चहूं
फूलि फूलि किंशुक जकेले रहि जाय हैं ।
द्विजदेव की सौं वह कूजनि बिसारि कूर
कोकिल कलंकी ठौर ठौर पछिताय हैं ।
आवत बसंत के न ऐहैं जो पै श्याम तोपै,
बावरी बलाय सौं हमारेऊ उपाय हैं ।
पीहैं पहिलेई सो हलाहल मँगाय या
कलानिधिकी एको कला चलन न पाय हैं ॥१६॥
अब मति देरी कान कान्ह की बसीठिनि पै
झूंठे झूंठे प्रेम के पतौवन को फेरि दे ।
उरझि रही सी जो अनेक पुर बातें सोऊ
नाते की गिरह मूंदि नैनन निबेरि दे ।
मरन चहत काहू छैल पै छबीली कोऊ
हाथन उठाय ब्रजबीथिन में टेरि दे ।
नेह री कहां को जरि खेह री भई तो अब
देहरी उठाय वाके देहरी पै गेरिदे ॥१७॥

सांझई समय ते दुरि बैठि परदान दैकै
शंक मोहिं एकै या कलानिधि कसाई की।
कंत की कहानी सुनि श्रवन सुहानी रैनि
रंचक बिहानी या बसन्त अन्तघाई की॥
कल कै न आली नेक पलकै लगन पाईं
ढरि कित गई नींद नयनन धौं आई की।
कुहू कहे कोकिल कुमति मैं उघारे नैन
जाल ह्वै जु देखौं ज्वाल ज्वलित जुन्हाई की॥१८॥

## 27. MAHARAJA RAGHURAJ SINGH.

Maharaja Raghuraj Singh, of Rewa, was born in 1880 V. E., ascended the *gaddi* in 1911 V. E. and died in 1936 V. E. He was a great scholar, a great poet, and a great patron of poets. The following is a list of works attributed to him :—

(a) *Sundar Sataka* in 1903 V. E.
(b) *Vinaya Patrika*, in 1906 V. E.
(c) *Rukmini-Parinaya*, in 1906 V. E.
(d) *Anand-Ambunidhi* in 1910 V. E.
(e) *Bhakti Vilas*, in 1926 V. E.
(f) *Rahasya-Pancha Adhyai*, no date.
(g) *Bhakta Mal*, no date.
(h) *Rama Swyambar*, in 1926 V. E.
(i) *Jaduraj Vilas*, in 1931 V. E.
(j) *Vinai Mala*, no date.
(k) *Ram Rasikawali*, no date.
(l) *Gadya Satak*, no date.
(m) *Padawali*, no date.
(n) *Raghuraj Vilas*, no date.
(o) *Vinaya Prakash*, no date.
(p) *Srimad Bhagwat Mahatama*, no date.
(q) *Ram Ashta Yam*, no date.
(r) *Bhagwat Bhasha*, no date.
(s) *Raghupati-Satak*, no date.
(t) *Ganga Satak*, no date.
(u) *Dharma Vilas*, no date.
(v) *Shambhu Satak*, no date.
(w) *Raj Ranjan*, no date.
(x) *Hanumat Charita*, no date.
(y) *Bhramar Git*, no date.
(z) *Pram Prabodh*, no date.
(a) *Jagannath Satak*, no date.

His songs are widely sung in Ayodhya and indicate his great *Bhakti* for the Lord.

# रघुराजबिलास

झूलत हरि मिथिलेशकुमारी ।
सरयू तीर समीर सुगन्धित
राजत रतन हिंडोरे भारी ॥
छन छन दोउ दुहुँन छवि छाकत
छन छन दोऊ नैन निहारी ।
छन छन सखी झुलाइ लहैं सुख
श्रीरघुराज जात बलिहारी ॥ १ ॥

सरयू-वन दोऊ झूलैं ।
श्रीरघुनन्दन जनकनन्दिनी
अंगन अरुण दुकूलैं ।
गजमनिमय छड़, पटुलि अरुनमनि,
मनिकनि वेलन बिकसित बहुकनि,
बिशद बिशाल प्रबालखम्भ मनि,
मुकुतनि झालरि झूलैं ।
जगमग जरकस बिपुल बितान,
जड़े हरि हीरक-दंड महान,
उतंग निशान दिपन्त दिशान,
नहीं सुर-सारँग तूलैं ॥
लाल बिभूषण लाल पोशाक,
नहीं समता जिनकी कहुँ नाक,
मनोज-किला जिनकी कहुँ वाक
झुलावहिं सखि अनुकूलैं ।
छाइ रहे छिति बासव-बाल,

लसै नव पल्लव ताल तमाल,
नदैं मदमत्त मयूर रसाल,
हरैं हिय की सब शूलैं ॥
परै घनबिंदु मनो कलि कुन्द,
दमंकत दामिनि देत अनन्द,
बहै तहँ मारुत शीतल मन्द,
झरैं लतिका बहु फूलैं ।
भरे अनुराग दोऊ बड़ भाग,
कहै रघुराज सुनै पिय-राग,
बजावत बाजन पाय सुहाग,
सु सावन आनँद-मूलैं ॥ २ ॥

प्यारी हो आजु सखि रंगमहल में
झूलैं कनक हिंडोरे ।
चहुंकित उमड़ि घुमड़ि घन बरषत
गाय गाय सावन सखि हरषत
मँजुल मोर बन शोरै ॥
फहरत अरुन बसन छबि छहरत
लचत लंक मचकत रस माचत
लागत पवन-झकोरै ।
श्री रघुराज सुहावन सावन,
सरस सनेह सरस सरसावन,
जनककिशोरी अवधकिशोरै ॥ ३ ॥

सखि, लखन चलो नृप-कुँवर भलो ।
मिथिलापतिसदन सिया-बनरो ॥
शिर मौर बसन तन में पियरो ।
हठि हेरि हरत हमरो हियरो ॥
उर सोहत मोतिन को गजरो ।

रतनारी अंखियन में कजरो ॥
चितये चित चोरत सखि, समरो।
चितये बिन जिय न जियै हमरो ॥
अलकैं अलि अजब लसैं चेहरो।
झपि झूलि रह्यो कटि लौं सेहरो ॥
युवतीजन को जालिम जहरो।
मन बैठत लखत मैन पहरो ॥
पुनि पैहैं नाहिं जनक-शहरो।
लेइ लोचन-लाहु न करु गहरो ॥
यक है वहि लखत बड़ो अनरो।
पुनि रुकत न रोकेहु मन उनरो ॥
चित चाहत अरी लगि जाउँ गरो।
रघुराज त्यागि जग को झगरो ॥ ४ ॥

चलु री चलु देखि सिया-बनरो।
वह राजकुमार हरत हियरो ॥
शिर को पागो, बागो पियरो।
युग जुलुफ जुलुम करतीं जियरो ॥
जेहि डहरत डहर करत कहरो।
चित चप चोरत चेटक चेहरो ॥
सखि प्रानपियार सदा हमरो।
रघुराज-अनुज सोहत जमरो ॥ ५ ॥

मणि-मंडप में सिय राम लसैं।
मुनि-मंडल मंडित मंजुल है
सेहरा शिर सोहि रह्यो शिर पै ॥
बनमाल बिराजत मंजुल है,
सिय लाज भरी पिय छांह चितै,
बिय आनँद-सिन्धु भरै हिय में।

जिय जोहन को चिय बानि गही
चिय बापुरो को किय धौं धिय में ॥
मिथलेश-सुतै अवधेश लजैं
निज पूरब पुराय-प्रभाव लखैं ।
शिव शक्र धनेश गनेश दिनेश
लहे फल तौ नहिं तौ न चखैं ।
मिथिलापुर-नारि सँवारि शृँगार
खड़ी कल मङ्गल गान करैं ।
मुनि कौशिक और बशिष्ठ शतानँद
चार करावत मोद भरै ।
तहँ चारिहु राजकुमार कुमारिन
संग सुभाँवरि देव सजैं ।
मनु मैन सु चारि सरूप बनाइ
स-वाम बिराजि रहे सधजैं ।
सुर सिद्ध बिमान खड़े असमान
प्रसूनन बर्षि रहे उमहे ।
निवछावरि भूरि महीश मुनीश
बिमोहित रूप न प्रान किहे ॥
सुरदार नचैं गति गान रचैं,
बहु बाजन बाजि रहे कल हैं ।
गज बाजिन स्यन्दन भीर भरी,
कहि कौन सकै करि कै बल हैं ।
सियराम-विवाह उछाह बढ़ो,
बहु अगड-कटाह अनन्द बढ़ो ॥
रघुराज तिलोक तेही छन में,
सब के मुख ते जय-शोर कढ़ो ॥६॥
सुनु दशरथ के श्याम कुमार ।
आयो बनि बनरा इत ब्याहन रसिक-शिरोमणि यार ॥

प्रीति बेलि उर बोइ निरन्तर दै सुख सखिन अपार।
अब कत अवधनगर गमनत पिय श्री रघुराज उदार ॥७॥

रघुवर कैसी है तेरी नजरिया।
एकहु बार परति जेहि ऊपर रहत न तनहिं खबरिया ॥
हे अवधेश-लला बनरा बन डोलहु डगर डगरिया।
श्री रघुराज जनकपुरनारी मोहैं झांकि झंझरिया ॥८॥

लला तुम होहु न आंखिन ओट।
एक पलक बिन दरश कलप सम लगत कुलिश सी चोट ॥
पीर पराई जानत हौ नहिं यह सुभाव है खोट।
श्री रघुराज विदेहलली-पिय तजहु निठुरता-कोट ॥९॥

बानिक बेश अवध-बनरे की।
चंपक रंग बिराजत बागो उर पुखराज सुछबि गजरे की ॥
शीश मुकट सेहरा सुहावन, कुण्डल कान बननि मकरे की।
श्रीरघुराज राज अलबेलो मति गति हेरि हरति हियरे की॥१०॥

चलो सखि देखन फुलवारी ॥
गोर श्याम दोउ कुवँर सलोने आये फुलवारी ॥
लसत कर पल्लव कर दोना।
चारु चाप शर सुभग बिराजत कटि निषंग-सोना ॥
मुकुट मण्डित मनिमय माथे।
सिंह-ठवनि चितवनि अति बांकी दोऊ बन्धु साथे ॥
हँसनि हेलिन की हिय हारी।
रूप अनूप लख्यो न सुन्यो अस मारहु मद गारी ॥११॥

चुनत फूलन तरु तरु माहीं।
बीर धीर रघुवीर नाम अस उन सम कोउ नाहीं ॥
कहै रघुराज राजढोटा।
पुनि नहिं देखन को मिलिहैं अस जस सुंदर जोटा ॥

बैठो री घर द्वार देवाई ।
बार बार मैं कहौं बुझाई ॥
नृप कोशलकुमार कलकारी अलक-पास पसराई ।
फाँसत नारि-विहँग-मन छुन छुन कछु न चलति मनुसाई ॥
अबलौं रहे येई यहि पुर मैं यक विदेह नृपराई ।
अबतौ अवध-छैल सिगरो पुर दियो विदेह बनाई ॥
देखन को सुकुमार श्याम तन जो जैहो बरियाई ।
श्री रघुराज लखे वाकी छवि दैहो घर बिसराई ॥

बाजी बाजी अनँद-बधाई
आये दशमुख जीति सिया-युत राम अवध पुर हो ।
पुरजन बालवृद्ध नर नारी लखन चले अतुराई ॥
भरत शत्रुहन गुरु बशिष्ठ तिमि मातु-मोद अधिकाई ।
कनि सहित, सिय राम लषन लखि आँखिन अंबु बहाई ॥
गुरुपद बँदि मातुपद पुनि पुनि भरत लिये उर लाई ।
यथा योग्य पुरबासिन को मिलि नंदिग्राम महँ आई ॥
भरतजटा निज कर निरुवारे अनुपम सैन सजाई ।
राजभवन रघुनंदन आये सहित सीय सब भाई ॥
गुरु गनि सुभग सुदिन सिय रामहिं सिंहासन बैठाई ।
राजतिलक कीन्ह्यो पुलकिततन सुर सुमननि झरि लाई ॥
राज समाज दराज विराजित राजत सिय रघुराई ।
श्री रघुराज आज तन मन धन वारि वारि बलिजाई ॥

---

यदुबर-छवि केहि उर नहिं अटकी ।
जेहि चप चितवत सुर नर मुनि को
लगति चोट जनु चेटक चटकी ॥
सब विधि श्याम शरीर सुहावन,
छटा सुपीतहि पटकी ।
सावन सांझ श्याम घन मैं मनु

कहुँ कहुँ दिनकर-किरनि प्रगट की ॥
ऊरू परम पीन युग प्रभु के
जेहि उपमा मोरे मन खटकी ।
मनहुँ काम यौवन-सिंगार-गज
साजी सुंड युगल अति ठटकी ॥
जानु युगल जोहत मनहारी
मो मति उपमा हित बहु भटकी ।
हर-भय मदन रमा हरि पूजन
रचना किय मनु युग संपुट की ॥
ज्योति जगे युग जंघ नाथ के
जिनकी उपमा अति अटपट की ।
मनहुँ मदन हर संग करन रन
रच्यो निषंग युगल अति अटकी ।
नीलकजटित नवल युग नूपुर
गुलुफ सुलुफ सुखमा अति छुटकी ।
मनु गुलाब के युगुल पुहुप पर
चहुँ दिशि चारु अवलि अलि लटकी ॥
सोहत चरण चारु यदुवर के
सरसिज सरिस कहत मति हटकी ।
तिनमें बसै अचल मन मेरो
यही आस रघुराजहिं घट की ॥

यदुवर यदुन-सभा मधि राजै ।
छन छन छहरति छटा छोनि में
जेहि लखि कोटि मदन-मद भाजै ।
रतन-जटित बर कनक-सिंहासन,
उपर छत्र अतिशै छबि छाजै ।
मनु उडु बीच कनक-गिरि पै रवि

तापर पूरन चन्द बिराजै ।
इक कर शंख एक कर चक्रहु
युग कर शारँग-सरसिज भ्राजै ।
नंदक खड्ग कसो कटि तट मैं
पीठ तुणीरहिं तीर-समाजै ॥
उद्धव सात्यकि लसत दुहूँ दिशि
बैठे औरहु बीर दराजै ।
बैठे सनमुख नारदादि मुनि
आये सिगरे दरशन काजै ॥
तहँ गंधर्व अप्सरा गावहिं
बरनि न जाइ सुछवि जस आजै ।
यह छवि मैं निरखौं अनिमिष नित
यह अभिलाष लाख रघुराजै ॥

कुरुपति, हमहुँ सुन्यो अस कान ।
यदुपति तुम सों अस प्रन कीन्ह्यो हम न धरब धनुबान ॥
तो मैं हूं गोहराय कहत हौं ऐसो बचन प्रमान ।
हरि को आयुध अवशि धरैहौं ठानि घोर घमसान ॥
श्रीरघुराज सदा दासन को राखत आये मान ।
मेरो शूर-बिरद बिसरैहैं कैसे कृपानिधान ॥

कुरुपति इतनों मोंहि प्रिय लागै ।
जो नहिं मानी सीख हमारी, ताको दुख नहिं जागै ॥
समर मरन पुनि यदुपति सनमुख मिलत भये बड़भागै ।
ऐसेहु पै जो रन तजि भागै ताते कोउ न अभागै ।
कोटि जन्म योगी जेहि ध्यावत करि कै योग बिरागै ।
सो रथ चढ़ि रघुराज कशा गहि धैहैं आँखिन आगै ॥

सारथि अस अवसर नहिं पैहो ।
दान मान मम-कृत उपकारहि आजु उरिन ह्वै जैहौ ॥

जो अति चपल चलाइ तुरंगन हरि समीप पहुँचैहौ।
तौ अपनो अरु हमरो जग में अति अनुपम जस छैहौ ॥
एक ओर यदुबीर बिराजत एक ओर तुम ठैहौ।
यहि सुख ते नहिं और अधिक सुख अब न जगत जन हैहौ ॥
वह साँवरी माधुरी मूरति देखत जो मरिजैहौ।
तौ रघुराज अलभ योगिन जो सो बिकुंठ-पद पैहौ ॥
भीषम को लखि यदुपति भाख्यो।
परि है कठिन आजु संगर महँ मो पर भीषम माख्यो ॥
पारथ अब तुम अपनो बिक्रम नहिं छपाइ कछु राख्यो।
कोउ भट भयो न अस जो भीषम भुजबल जलनिधि नाख्यो ॥
बिजय तुमहुं बहु समरसिंधु मथि बिजय-सुधारस चाख्यो।
श्रीरघुराज दुहुँन में को बर हमहुँ लखन अभिलाख्यो ॥

पारथ लखु दल-सागर घोर।
भरो बीररस बारि ग्राहगज ढाले कमठ कठोर ॥
धनुष मीन करवाल मकर भट सिंह नाद चहुँ ओर।
उठहिं अनेकन बिबिध भांति की शरतरंग चहु ओर ॥
बीर-रतन बहु रतन बिराजत चमर सिवारहिं डोर।
धर्म-सुवन अरु नृप दुरयोधन बनिक बने सजि भोर।
तुव भीषम-भुजबल-जहाज चढ़ि चहत जान वहि ओर ॥
पावत पार कौन धौं याको यह तौलत मन मोर।
पार सोई रघुराज होइगो जेहि नाविक बरजोर ॥

जुरे दोउ समर महँ कोप सरसाय कै।
इतै शर समर-अँधियार चहुं दिशि भरत
दरत भट प्रबल पारथ प्रबल आयकै ॥
उतै भीषम सुभट समर भीषम महा
भानु ग्रीषम सरिस झिल्यो शर छाय कै।
चले दुहुँ ओर ते घोर शर चंड अति
छिपत प्रकटत उभै बेगि दरशाय कै ॥

सखा अर्जुन इतै, भक्त भीषम उतै
दुहुंन की प्रीति हरि तौलि हिय ध्याय कै।
गयो चढ़ि चित्त कछु सरस शंतनुसुवन
निरखि अर्जुन-बदन रहे मुसक्याय कै॥

मोर प्रण रहै धौं आजु गंगेय को
दुहुन गुण धरयो अस ठीक उर ठाय कै।
भक्तसति हेतु मोहिं असत ह्वैयो उचित
अवशि रघुराज रण प्रणहि बिसराय कै॥

कियौ कुरु-पितामह परम विक्रम तहां।
झारि शर शूर-शिरताज तेहि समर महँ
लस्यो दल मध्य मनु प्रलय-अंतक महां॥

रुकत नहिं बनत तहँ हनत रहि शस्त्र भट
जनत नहिं रोष हठि गुनत निज मीचहँ।
चटक भट हटत सब बढ़त नहिं मढ़त दुख
कढ़त मुख हाय कोउ परे पलकी चहँ॥

मत्त सुवितुंड बहु झुंड विनु शुंड है रुंड
अरु मुंड गिरिकुंड शोणित भरयो।
भये तन जंझरन लाग मनु खंजरन
धर्मनृप सकल दल बाणपंजर परयो॥

दिशति नहिं दिशा मनु भई भादवँनिशा
ब्रह्मपुर लौं दिशा चलि रही वीर की।
धीर तजि बीर लहि पीर अति जीर ह्वै
भीर लै भाजिगे भीर गुण तीर को॥

नकुल सहदेव भट भीम सु विराट-नृप
द्रुपद अरु द्रुपदसुत आदि जेते रहे।
कोउ न गहि धनुष सनमुख सुरुख जात भे
रोम मुख मुखनि शर मखनि लगि दुख लहे॥

भटन परिचार कह विरद उचारि मुख
पै न रुकि सके भट भजे धनु डारि है।
धर्मनृप हारि हिय हारि सु विचारि लिय
टारि धीरज चहै बनहिं तजि रारि है॥

झिले कौरव सकल हनत आयुध प्रबल
करत गलबल चपल मच्यो खलभल खरो।
कहां पारथ प्रबल, कहां सात्यकि सुभट
कहां यदुनाथ प्रभु खरो यहि औसरो॥

विजय-स्यन्दनहिँ की आड़ गहि सात्यकी
खरो निज कुलविरद सुरति करि केवलो।
बारही बार मुख करत उचार अस
फिरहु रे फिरहु भट समर मरिबो भलो॥

प्रलय दिय पारि दल पांडवी दलन करि
गंगसुत जंग रँग अंग उमगाय कै।
देवकीसुवन को सहित कुंतीसुवन
सरथ सह बाजि लिय शरन सों छायकै॥

सिंहरव भरत को-दंड मंडल करत
चहूं दिशि संचरत चटक चित चाय कै।
भनत रघुराज यदुराज सुमिरत चरन
तकत तिरछांह मुख मंद मुसकाय कै॥

अर्जुन थाक्यो समर मझारी॥
गहत बनत नहिं धनुष विशिख कर
सूख्यो मुख श्रम भारी।
भीषमशर पंजर महँ परि कै
निज विक्रमहिं बिसारी॥
भयो अचल निज रथ पर पारथ
मानि लई हिय हारी।

कांपत बदन बचन नहिं निकसत
आँखि न सकत उघारी ॥
भूलो पूरब केरि प्रतिज्ञा
जो निज बदन उचारी ।
विजय-लाभ दुर्लभ उपज्यो मन
सब विधि भई लचारी ।
श्रीरघुराज अधार एक अब
देखि परत गिरधारी ॥

भीषम-शर छन छन अधिकात ॥
मूँदे पारथ सारथि रथ-युत
तुरँग नहीं दरशात ॥
बार बार हरि दाबत रथ को
तबहुँ उड़ो जनु जात ।
ताजन हूं बाजिन तन लागत
पै न वेग सरसात ॥
बागहु छूटि गई हरि कर सों
नहिं कपि-ध्वज फहरात ।
मुरछित परे चक्र-रक्षक दोउ
लहे विशिख उर घात ॥
करत बनत नहिं तहँ प्रभु सों कछु
कौरव सब मुसक्यात ।
श्री रघुराज भक्त-प्रण-पालन
मानहुं कछु न बसात ॥

हरि हरबर सुअवसर जानि ।
तज्यो पारथ को तुरत रथ चुकत दल निज मानि ॥
देवव्रत पर द्रुतहि दौरत छवि न जात बखानि ।
भोगि भोग समान भुज ऊरध उठयो छबिखानि ॥
परम परकाशित सुदर्शन लसत मंजुल पानि ।

मनु सनाल-सरोज पर रवि बैठि आसन ठानि ॥
बजत मृदु मंजीर पद प्रिय पीतपट फहरानि ।
समर-रज-रंजित रुचिर कछु अलक मुख बिथुरानि ॥
छोनि लौं पट छोर छहरत गहत युगल भुजानि ।
मनहुं माधव हरत महि की भूरि भार गलानि ॥
मरयो भीषम मरयो भीषम कहत दोउ दल थानि ।
तजत नहिं कोउ वीर शर धनु रहे निजनिज तानि ॥
नैन नेसुक अरुण राजत मंदगति दरशानि ।
जात ज्यों गजराज पर मृगराज अमरष आनि ॥
कौन छितिय दयाल जन हित तजै जो निज बानि ।
कृष्ण पै यदुराज मति गति बार बार बिकानि ॥

धावत आवत सनमुख हरि को
भीषम निरखि परम सुख पाग्यो ।
तजियो बिशिख बंद करि दीन्ह्यों
अनिमिष सुषमा निरखन लाग्यो ॥
दोउ करि जोरि हुलसि बोल्यो मुख
धन्य धरा महँ मोहिं करि दीन्हो ।
निज जन जानि दयानिधि निज प्रण
टारि मोर प्रण पूरण कीन्हो ॥
आवहु आवहु अब न रुकहु कहुँ
मारहु चक्र अवशि मोहि काहीं ।
बिते सात सै संवत जग मैं
अस अवसर हौं पायो नाहीं ॥
समर-मरण अरु पुनि तुव सनमुख
पुनि तुव चक्रहि ते जो पाऊं ।
तौ सुर असुर चराचर देखत
हौं बैकुंठ निशान बजाऊं ॥
योगी यती जाहि सुर नर मुनि

कोटि यतन करि कबहुंक पामैं ।
सो मोहि हनन हेतु मदि धावत
को मो सम अब धन्य भाग मैं ॥
पूरणकाम दीन-जन-वत्सल,
पूरण कीन्हो मम मन कामा ।
वीर शिरोमणि यह तव मूरति
बसै सदा मेरे उर धामा ॥
जो पारथ सारथि यदुनायक
जन-मन-पूरक बानि तिहारी ।
मो सम अधम दीन दासन को
दूजो नहिं कोउ सकै उधारी ॥
ह्वै सारथि सहि दुसह घात शर
निज प्रण तजि पूरयो प्रण मेरो ।
जन रघुराज नाथ देवकिसुत
जस सुभाव त्रिभुवन महँ तेरो ॥

हरि सुनि शन्तनुसुत की बात ।
तकत तनक तिरछो भीषम पै मन्द मन्द मुसकात ॥
कह्यो बचन प्रभु यह रण-कारण तैहीं मोहिं दरशात ।
जो बरजत प्रथमैं कुरुनाथै तौ न होत कुलघात ॥
बोल्यो भीषम बहुरि जोरि कर यह सति यदपि जनात।
कंसहि कुल के बरज्यों सो नहिं मान्यो काल-वशात ॥
हरि कह तब यदुकुल महँ अस कोउ रह्यो न वीर विख्यात ।
जैसे तुम त्रिभुवन महँ धनुधर धर्म निरत अवदात ॥
भीषम कह्यो जो समर न होतो तौ केहि हित तजि भ्रात ।
मोंहि अधमहिं धनि धरणि बनावन औतेहु देवकिजात ॥
यहि विधि भाषत बचन परस्पर जस जस हरि नियरात।
तस तस श्रीरघुराज भीषमहिं आनँद उर अधिकात॥

रथतजि दौरत हरि को हेरी ॥
पारथ हू रथ तजि दौर्‌यो द्रुत
हानि जानि निज कीरति केरी
भुज विशाल सों भुज विशाल गहि
लपटि गयो रोक न बरजोरी ।
मनु युग नव नीरद मारुत-बस
मिले गगन महँ शोभ अथोरी
पेलि चल्यो लै सखा सांवरो
भीषम ओर बीर रस बाढ़ो ।
तब पद रोकि पुहुमि प्रभुपद गहि
रोंक्यो बिजय-बचन कहि गाढ़ो ॥
पूर पितामह को प्रण कीन्हो
अपनो प्रण आयुध गहि टारो ।
लौटि चलहु स्यन्दन यदुनन्दन
हौं कन्दन करिहौं दल सारो ॥
तव प्रताप दुर्लभ कछु है नहिँ
कीजत वृथा रोष कत भारी ।
राखहु नाथ मोरि मरयादा,
तुम समरथ सब भांति मुरारी ॥
सखा वचन सुनि विहँसि मन्द मुख
मन्द मन्द निज स्यन्दन आई ।
श्री रघुराज नाथ देवकि-सुत
राजत बाजिन बाग उठाई ॥

तिहारो-पतित-पावन नाम ।
वेद पुराण जहां लग सुनियत
तहँ लगि यह यश आम ।
ताते महूँ शरण तकि लीन्ह्यो
केशव करुणा-धाम ॥

दीन दास रघुराज पतित पै
कृपा-कोर को काम ॥
काह कहौं कछु कहि नहिं जातो ।
यक नारी षट पुरुष प्रबल अति
यक छोड़त नहिं सातो ॥
द्वै में दोऊ अहैं एक ही,
श्रुति सिद्धान्त जनातो ।
दै नव विधि रघुराज दीन को
करौ पांच को नातो ॥
श्याम बाम दिशि राजत रामा ।
कनक-सिंहासन परम प्रकाशित
हल मूशल सोहत अभिरामा ॥
शिर पर श्वेत-छत्र छवि छाजत
ता अध मुकुट सुछवि मुख भारी ।
मनहुं जुरे युग लग्न निशाकर
बीच दिवाकर रोकत रारी ॥
मुकुट लटकि आधे शिर सोहत
दीसत काकपक्ष यक कारो ।
मनहुं भानु विधु युगल एक संग
अध अध ग्रस सिंहिका-कुमारो ॥
मद बस घूमत अरुणारे दृग
झपत कहुं उझकत खुलि जाते ।
मनहुँ परब पंकज प्रभात के
रवि शशि लखि बिकसत सकुचाते ॥
अलकैं अमल कपोलन हलकैं
जलकैं भृकुटि सु छवि छलकाती ।
मनु शशि हयो युगल शावक गुनि
व्याली युगल छोड़ावन जाती ॥

लसति नासिका अति प्रकासिका
अधर अरुण उपमा अति लोनी।
मनु बारिज बिच सुमबधूक युग
तापै चम्पकली अति सोनी॥
कुंडल कान एक अति राजत
सकुचत उपमा देत प्रवीना।
मनहुं मदन युग बिरचि बापिका
राख्यो यक श्रृंगार को मीना॥
बार बार मुसक्यात मनोहर
दंतन की दरशति द्युति भारी।
मनहुं शरद-घन छुन छुन छुन छवि
छहरत परम प्रकाश पसारी॥
लसत कंठ कठुला रतनन को
ता-मधि हीरा अति द्युति कारी।
मनहुँ भ्रात निज मानि शंख को
मिलत मयंक भुजानि पसारी
प्रथम पदिक की माल बिराजति
पुनि मंडित मोतिन की माला।
सुरधुनि-धार धसी हिमगिरि ते
जनु तट सोहति अवलि मराला
राजत भुज अंगद-कंकण-युत
सोहत अरुण पाणि सुकुमारे।
बंध बँधे जनु कनक-माल पर
विकसित बारिज परत निहारे।
नील रंग जामा जरकस सो
गौर बरण तन द्युति कढ़ि आई।
जैसे सघन घन छप्यौ छपाकर
पै छवि-छटा न छपति छपाई॥

सोहति कटि कमनीय छाम अति
ता पर फेंटो कसो महीनो ।
मनुहुँ मदन मृगपति को बस हित
कनक कुधरबंधन करि दीनो ॥
ऊरू जानु जाँघ अति सुन्दर
उपमा एक तासु कवि गाई ।
मनहु फटिक के रंभ खंभ युग
रचि कै मदन लियो लौटाई ॥
चारु चरण रेवती-रमण के
मंजु अनूप अम्बुज अरुणारे ।
मन मलिन्द रघुराज बसै नित
कैसेहुँ तहँ ते टरै न टारे ॥

काहे को दीनानाथ कहावत ।
ऐसो करन हतो तोहिं यदुपति
तो किमि बढ़ि बढ़ि बिरद बढ़ावत ॥
मो सम पतित न है पुहमी पर
तुम को पावन वेदहि गावत ।
क्यों रघुराजहि तारि न जगते,
ऐसो अपनो नाम गमावत ॥

अवलोकय सखि कुन्द निकुंजे नवनीरद गोपालम् ।
शिरसि बिराजति कुसुम-किरीटम् मंजुल वंजुल मालम् ॥
विगत गोपगण संचारण चित चिन्ता-कुलित शरीरम् ।
श्री रघुराज मनोहर वेषम् चन्दन चर्चित-चीरम् ॥

अवलोकय सखि भूपतिभवनम् ।
चारु कुमार जनित सुख शालित सघन नगर नर गमनम् ।
लसित पताक कनक तोरण पट शीतल सुरभि सुपवनम् ।
श्री रघुराज दान-कृत मोदन महिसुर कारित हवनम् ॥

## 38 GOKUL PRASAD, BRIJ.

Gokul Prasad, one of the greatest Hindi poets in Upper India, was attached to the court of the late Maharaja Sir Digbijai Singh Bahadur, K. C. S. I., of Balrampur. His *nom deplume* was Brij. He was the head of the house of Srivastava Dusre Kayasthas of Akhawri clan of Balrampur and was born in Sambat 1877 (1820 A. D.) His father was Bhai Lal, and his great grandfather Nirbhai Mall, was a *Vakil* at the Court of the Kings of Oudh and subsequently became chakledar of Sarkar Bahraich.

Besides Hindi, he knew Sanskrit, Urdu, and Persian. He started his poetic career at the age of 30, and his merits as a great Kavi became conspicuous when he was brought face to face with the famous Kavis of the time who flocked annually to the court of the Maharaja from Rajputana and other places, where his works are widely known. His poetic dialogue with Bachchan Kavi of Kashi, Ram Kumar Kavi and a Nanak Shahi Kavi, all of whom he vanquished, is remembered with much amusement by those who attended the court of the Maharaja at that time.

Lala Gokul Prasad was the author of a considerable number of Hindi poems, most of which were printed at the Balrampur Press under the orders of the Maharaja and there are several others, which have not been published, the Maharaja having died, and the poet himself retired in 1887, when the estate was taken under the management of the Court of Wards. Some of his works are noted below in the order in which they were written and published :—

(a) *Ashtajam Prakas*, contains the daily routine of a Raja, showing the duties which he had to perform.

(b) *Chitra Kaladhar*, an unique work of 48 kabits in figures, which shows the marvellous ingenuity of the author.

(c) *Digbijai Bhushan*, contains in addition to the author's own excellent *kabits*, exhibiting all the *alankaras*, *rasas*, *bhavas*, *nayika-bhed*, and all the niceties of Hindi poetic literature.

(d) *Nitimartand*, a work on the administration of justice, based upon the Tauqiat Kisra of Naushervan the Just.

(e) *Sutopdesh*, counsels to sons.

(f) *Shoka Vinas*, an excellent treatise on Vedant philosophy showing the frailty of the world. The poet was led to bring out this treatise in Sambat 1933, when his three sons died one after the other in their childhood.

(g) *Chaubis Avatar* is a very extensive poem in two big volumes, describing in detail the 10 significant and 14 insignificant incarnations of Vishnu.

(h) *Adbhut Ramayana*, is a translation in Hindi verse of *Shakti Prabhakar* in Sanskrit on the death of the thousand-headed Ravan.

(i) *Mirgaya Mayank*, gives an account of the tiger shooting by the Maharaja Sir Digbijai Singh in his forest in 1880 and his fall from the elephant, subsequent illness and recovery.

In May 1882, the Maharaja died and the poet, brought out a book called *Digbijai Prakash*, descrtbing the events of the Maharaja's life.

During his retirement which took place in 1887, the most important work which Lala Gokul Prasad wrote under the orders of the Chhoti Maharani Srimati Jaipal Kunwar Devi was the *Manusmiriti* in Hindi verse and when the present Maharaja Sir Bhagwati Prasad Singh Bahadur ascended the *gaddi*, he wrote the *Gaddi Prakash*.

Gokul Prasad was a Vaishnava from his childhood and spent his retirement in devotions. He died at the ripe age of 87, on the 13th May 1905 A. D.

*RAM RATAN LAL.*

The following extract is taken from the *Shoka Vinash*, kindly sent to me by the Balrampur Darbar. The book is, however, very badly printed on flimsy paper and is full of mistakes which I have tried to correct.—EDITOR.

# शोकविनास

दोहा

हानि लाभ सुख दुख उभय सम मानै यहि लोक।
माया तेहि ब्यापै नहीं जिनके हरष न शोक॥

चौपाई

मानि लेव जग सुत प्रिय दारा।
मानि लेव अरि मित्र हमारा॥
मानि लेव सुख दुख मन माहीं।
मानि लेव अनरुचि चित चाहीं॥
मानि लेव अघ पुन्य पराभव।
मानि लेव पर आपन भयभव॥
मानै ते माया बस माहीं।
मरकट कीर बँधे पै नाहीं॥
निज भ्रम तें जानै यह साँचा।
अस अवरन माया रुचि राचा॥

कुण्डलिया

भेड़िनमें जिमि सिंह को सावक रहै भुलाइ।
तिनके सँग मै मै करै, निज पौरुष बिसराइ॥
निज पौरुष बिसराइ सिखे तिनही के लच्छन।
यह समुझै नहि नेक सकल यह मेरे भच्छन॥
तैसे गोगन संग फिरत मन भ्रम बस बेड़ी।
आप अपनपौ भूलि भये भेड़िन में भेड़ी॥

दोहा

अहि रज्जु के भ्रममय भयौ, सत्य झूंठ को ज्ञान।
जब लगि होत न उर उदय, भानु-बोध-विज्ञान॥

ज्ञान-भूमिका सात हैं ता लहि हत-अज्ञान।
ज्ञान यज्ञ श्रीमुख-वचन वेदवाक्य परमान॥

## अथ सप्तभूमिका ज्ञान

दोहा

शुभइच्छा, सुविचारना, तनु मनु शुचि जो होय।
सत्यापत्ति, असक्ति पद तथा भावनी सोय॥

## क्रम ते उदाहरन

दोहा

विषय विषय भइ द्वेषता, गुर तीरथ-अनुराग।
तातें शुभइच्छा कही कथा-श्रवन मन लाग॥
दूजी कही विचारना उपज्यौ तत्व-विचार।
एक कहै सोधन लग्यौ कोऽहं कह संसार॥
तन मनसा सो तीसरी मनको प्रत्याहार।
थिर ह्वै शुद्ध स्वरूप की राखै नित्य सँभार॥
चौथे सत्यापत्ति यह अनुभव उदै अभंग।
आतम जगु दरसै भले, ज्यौं मधि सिंधु-तरंग॥
छूटयौ तन अभिमान जब निश्चै कियो स्वरूप।
है असक्ति यह भूमिका पंचम महाअनूप॥
कहै पदारथ बुद्धि लौं सब को होय अभाव।
यह पदारथाभावनी षष्ठी भूमि लषाव॥
भावाभाव न तहँ कछू सत्य अनृत या माहिं।
मैं तूं तहाँ न संभवै कहा आहि कह नाहिं॥
ध्यान साधने को कहै प्रथम जगत आसक्त।
तजि कै जगकी ईषना सुत दारा गृह जक्त॥

चौपाई

सब विधि जग अनित्य ही मानो।
विषवत विषय-त्यागु अनुमानो॥

सुंदरि नारि प्रीति में पागी।
अस्थि मास के रुचि प्रिय लागी॥
अशुचि कुगंध मूत मलधामा।
ताहि पियारि कहै प्रियवामा॥
अहिविषकाटे चढ़त विचारो।
तिय चितये विष बढ़त निहारो॥

दोहा

सुत दारा दुख सुक्खतें हरष शोक नहि मानि।
प्रिय अप्रिय के लाभ में सम राखे चित जानि॥
ग्यानवान अस जानि नहि हरष शोक को मानि।
कर्मन के अनुसार तें दुख सुख सम अनुमानि॥
अशुभ कर्म करि दुख लहै सुख शुभ कर्म जो देत।
कर्म अकर्म विकर्म हैं तीनि भांति के हेत॥
कर्म कहावै निज धरम परको धर्म अकर्म।
जो करि कर्म विकार को ताको कहत विकर्म॥
धरम कीजिये आपनो जद्यपि होय विकार।
परम धरम जो और के कीन्हे हानि विचार॥
शुभ कर्मन के पुन्य तें लहै सुरन को गेह।
पुन्य-छीनते जनम है नरदेही को देह॥
देह तजै देही जवै जनमें फिरि वह लोक।
इन्द्रिन को लहि विषय को लहै हरष अरु शोक॥
सहित वासना इन्द्रियन जनमे तजि यह देह।
जिमि सुगंध लै जातहै बात सुगंधित-गेह॥
यकतन तजि लहि तनअपर बसि करि विषयनभोग।
गुन इन्द्रीजुत लखि न को लखिहैं ग्यानी लोग॥
जग में जीव जितेक हैं ब्रह्मा कीट प्रजंत।
काल बिनासै सबन को जीव लहै नहिं अंत॥

जनमै सोई मरत है मरै जनम सो पाइ।
मरन देह की होत है जीव नहीं मरि जाइ ॥

सवैया

है तब लौं गुन इन्द्रिन के वृज प्रान रहै जब लौं तन मैं।
हाथ न पाँव सकै कछु कै जब जीव तजै तन ता छन मैं।
ताहि ते जानि परै यह पूरुष है कोउ और लयै मन मैं।
जो जनमै मरि जात सो है मरिजात जो है फिरि सो जनमैं ॥

दोहा

देह मरत नहि मरत है जीव सदा यक भाव।
एक तन तजि तन दूसरो वहै बासना आव ॥

जैकरीछन्द

जन्म लेनवारे जे देह।
तिन्है अवसि है मीच कगेह ॥
देह भई जेहि कर्म तें आई।
उहै अरंभ न है तन पाई ॥
जब वह कर्म छीन है जाई।
अवसि मृत्यु मरि है तन पाई ॥
जौ मरि है तौ जनमैं सोई।
बिन जनमे भुगतै वह कोई ॥
यहि देहे से कर्म जो कीन्हे।
भोगन हेत जनम फिरि लीन्हे ॥
जनम मरन दोऊ जग माहीं।
जोग निवारन के हैं नाहीं ॥
ताते शोक हरष नहि कीजै।
शोक प्रीति ते संभव लीजै ॥
सुत दारा बियोग उपजावै।
शोक सिंधु नर पार न पावै ॥

दोहा

ये सुत तोको सोक जो भयौ अमित उर आनि ।
सो अधिकाई प्रीतिकी सुत दारादिक मानि ॥
जो तू चाहै जगत में शोक न व्यापै मोहि ।
तौ न प्रीति कहुँ कीजिये प्रीति किये दुख होहि ॥
जैसे भोजन अधिक तें दुखद अजीरन होहि ।
तिमि अधिकारी प्रीति तें दुखदाई मन तोहि ॥

सवैया

मातु पिता हित बंधु प्रिया सुत नारि सखा सब चाकर चेरे ।
आपन मानि रह्यौ इन संग जो यौसनिशा भ्रम भोर के घेरे ।
पावत है इनके दुखतें दुख हैं सब ए हित स्वारथ केरे ।
जीवत जारत हैं तोहि तात मुये फिर जारनहारे हैं तेरे ॥

दोहा

जो नारी उर में बसी घर-सरिकी वह ग्राह ।
काम-धान बेधै सदा अनदेखे उर माह ॥

सवैया

बार सिवार है, लोयन मीन, सरोज से आनन जो बिकसे ।
ओज उरोज से कोक कला भुज कंज सनाल से पानि लसे ।
रोमवली लहरी लहरै त्रिवली जलभौंरन से बिलसे ।
कामतरंगिनि है तरुनी परसे तन को छबिग्राह ग्रसे ॥

दण्डक

पुंजपन्नगी सी बेनी, दृग मृग, नासा कीर,
बिंबाधर दारिम से दाँत अभिराम है ।
कलित कपोत रुचि बलित कपोल गोल,
कोक उरजात कटि केहरि-बिराम है ।
आपगा उदर जल भौंर त्रिवली तरंग,
चाल है मतंग अंग ललित ललाम है ।

तरुणि के जोबनमें काम-बटपार लागे,
आय परे आगे लूटै ध्यान धन धाम है॥
नाभीनद निकट सघन बन रोमराजी
लंक परछिन्न सिंह यहि बन माह को।
उभय उरोज अंग संधि मैं मवास कीने,
हाँस पास आस पास धारो रस नाह को।
पलक निषंग वृज लोचन-अपांग बान,
भृकुटी कमान ताने कान लौं उछाह को।
काम बटपार बसै कामिनिके अंग द्वार
लूटत विचार-वित्त गये तेहि राहको॥

ममतावरण

श्रवन कीरतन सुमिरन जोई।
निरखब बात परस्पर होई॥
रहै एकाँत जतन लहि सोई।
दृढ़ संकल्प आठ गुनिवोई॥
मैथुन एई आठ प्रकारा।
जे तजिहै तेहि ज्ञान उदारा॥
नारि नैन-सर काहि न मारा।
ज्ञान जोग जग को न बिसारा॥
सुत दारा धन जाहि पियारा।
पशुवत बंधन बँधि बरियारा॥
मृगरव मरकटमूठी जानौ।
कीर गहे नल निज भ्रम मानौ॥
आपुते आइ बँधो भ्रमवस है।
सुत दारा संपति रति अस है॥

तोटक

हित मातु पिता सुत बंधु जिते।
मिलि जात हैं बाट बटोही किते॥

बिसराम करै यक ठौर भले।
पथ मध्य किते पथिकान चले॥
निशि नासत कर्म सँजोग जवै।
अपने अपने मग जात सबै॥

सवैया

है नहिं काहू को कोई इहाँ सब स्वारथ हेत सँघाति घनेरे।
मित्र कलत्र सहोदर जो घर और अनेक जो चाकर चेरे।
सो सब बाट बटोही अहै मिलि पँथ गये हित कोऊ न तेरे।
देह सराँइ में प्रान मुसाफिर साँझ मुकाम पयान सबेरे॥

दोहा

जाको सुत बनिता कहो तेहि तन में जो जीव।
तासे तोसों नाँत है कौन भाँति कहि सीव॥

चौपाई

जनमतही नहिं देखे आँखी।
मरेहु लखे नहिं तेहि रुचि राखी॥
जो मुख ते बोलै मृदु बानी।
जेहि नैनन ते निरखै प्रानी॥
जेहि कानन ते सुनि तव बानी।
सो सब प्रगट लखहु अज्ञानी॥
इनही अँग को तुम पहिचानो।
सुत दारा प्रीतम जो मानो॥
तौ न तिहारे आगे देखो।
केहि लगि शोक करहु अब पेखो॥
जिन सों तुम सो नहि पहिचाना।
रंग रूप नहिं लखो निदाना॥
या तन तजि अवरे तन गयऊ।
नाहक तुम अब सोकित भयऊ॥

सवैया

जाहि को पुत्र प्रिया परिवार पियारि कहै सिगरे हित मेरे।
ताहि के देहमें बोलनिहारको रूप अकारन आँखिन हेरे।
जन्म न ही तनही में रहो तन त्यागि चलो न परो लखि नेरे।
कौन तू है तेहि पूरष को नर मूरख को यह लागत तेरे॥

तोटक छन्द

जिन को तुम जानि रहे अपनो।
सुत नारि सनेह के शोकसनो॥
तिनके विरहानल देह दही।
करि नेक विचार तिन्हैं न चही॥
अब लौं तुम पालत हारि मरे।
कोउ काम न आवै तिहारे अरे॥
अब ही तिन के दुःख ते जु दुखी।
किन आयो कि आय करैगो सुखी॥

सवैया

आये कहाँ ते कहौ तुम आप है आये कहाँ ते तुम्हारो वो तात है।
जात भये कितको सिगरे अब तू मरिकै कित को कहि जात है।
नाचत पूतरी पेखनकी जग डोरी नचावनहार के हाथ है।
मेरो कहा जो करै हठ त्यागि विचारत तेरी बनै सब बात है॥

दोहा

जो तुम कहत हमार हैं पुत्र परम प्रिय नारि।
रूप सील गुन सुमिरि मन पालन किये पियारि॥
जो इन के प्रिय प्रीति में रहो अपनपौ मानि।
याते बाँधे सोक में देखै हिय अनुमानि॥
कीर सारिका सावकन जो कीन्हे प्रतिपाल।
खाइ लेइ मंजार जब लहि दुख दीह कराल॥
मूसौ घर में रहत है ममता तासों नाहि।
ताहि मरे कछु दुख नहीं जो बिलार वहि खाहि॥

चौपाई

तेरी ममता तोहि दुखदाई ।
कीर मूस सम उभय बिलाई ।
ममता मायामूल विचारौ ।
तजि ममता निज भूल सँभारौ ॥
स्वारथ प्रीति सकल जग माहीं ।
तहँ न प्रीति जहँ स्वारथ नाहीं ॥
रूप वित्त गुन ममता हेतू ।
विन स्वारथ करि प्रीति न चेतू ॥

दोहा

हम हमार तेरो तजै आपनपो नहि मानि।
मानि लिये सब होतहै हरष शोक उर आनि ॥
जो कदाचि ऐसे कहै सुत मेरे अँगजात ।
इनते सुक अरु मूसकी समता नहि अवदात ॥
तौ सुत तन ते होतहै स्वेदजहूँ तनजात ।
सुतहि खेलावै प्यार करि स्वेदज सों नहि नात ॥
मानि लिये हित अहित मन ममता वैर बगारि ।
ताते संभव खेद भय देषै दगन उघारि ॥

कवित्त

मानि लेवो तात भ्रात मानि लेवो पिता मात,
मानि लेवो शत्रु मित्र मानै जाति पांति है ।
मानि लेवो मोर तोर मानि लेवो नारि नर
मानि लेवो दुख सुख दिन अरु राति है ।
मानि लेवो नरक सरग पाप पुन्य सब
मानिलेवो हानि लाभ भाँति औ विभांति है ।
जग सबझूठ है मरीचिका को तोय जैसे ।
जान लीवो साँच मानि लेवे ही की बात है ॥

दोहा

मन संकल्प विकल्प लहि मान्यौ जग-व्यौहार।
मृगतृष्णा के वारि को धावत सत्य विचार॥
सुत दारा परजन प्रिया, संगति सुख जो मानि।
स्वप्न समान विचार ये जागे लाभ न हानि॥

सवैया

है सपना सम या जग जीवन कोऊ नहीं अपना हम हेरे।
जा दिन प्रान पयान करै वृज ता दिन त्यागि हैं तोहि अनेरे॥
जो दिढ जानत मात पिता सुत आपन सो नहिं कोऊ हैं तेरे।
साँझ बसेर बसे सँग पछिन त्यागि चलै तरु होत सबेरे॥

दोहा

भामिनि भवन विलास भव, धन संचय करि राखि।
काम न आवत एकऊ मूँदिजात जब आंखि॥

कवित्त

सपने मे जती सती मुनि राउ रंक होत,
सपने मे चारिदश लोकन फिरत है।
सपने मे मेरो तात भ्रात मात नारि सुत
सपने मे सत्रु मित्र बस मे परत है।
सपने मे भवके समुद्र मांझ बह्यौ फिर्यौ,
पैरत थकत फिरि बूड़त तरत है।
जागे बिना जाने नहीं आपुही सकल भयो
आपुही विरत भयौ आपु ही निरत है॥

दोहा

आपु बिसार्यौ आपु को आपुइ परो कबात *।
आपुहि तौ दूलह बन्यौ आपुहि बन्यौ बरात॥

विचारमाला

सुख ब्रह्मा इन्द्रादि को स्वान विष्ठ इव त्यागि।
नाममात्र सुख अवनिको, भूलि न तेहि अनुराग॥



* قباحت

धायो चातक धूम लखि भाव स्वातिको मानि।
मूरुख परो बिचार बिन भई द्दगनकी हानि॥
स्वान सुनी को खंग करि रहत घरिक अरझाइ।
जग प्रानी ताको हँसत आपन जन्म बिहाइ॥

सवैया

आपते आइ परो जगजाल मैं बंधन प्रीति कुटुम्बन केरू।
भूप बिजै बृज देखि अजौं जग जीवन को दिन चारि बसेरू।
काम न आइ है कोऊ तबै यक द्यौस तजै तन तेरे अनेरू।
कर्म के कानन जाइ बसै तजि पिंडको पिंजर प्रानपखेरू॥
काया के कानन माया के जालन मोह बझावनहार अहेरू।
आइ बँधे जनि प्रीति के बंधन है लघु जीवन तेरे निबेरू।
लोग कुटुंब सँघाती बिहंग तजैं यक बार न लागि है बेरू।
साँझ बसेर सबेर चलै तजि पिंड को पिंजर प्रानपखेरू॥

बिचारमाला

जग तो मै तूं जगत मै यों लखि तजिऽहँकार।
मै मेरी संकल्प तजि सुखमय अवनिविहार॥
असन पियासा शोक पुनि मोह जन्म अरु अंत।
ये षट उरमी धरम तन आतम रहित अनंत॥
जन्म अस्ति अरु बृद्धि पुनि बिपरन छिपत न नास।
षटविकार ये देह के आतम स्वयं प्रकास॥
चिदाकास अव्यय अमल सांत एक वह रूप।
जन्म कर्म कित संभवै कितऽहंकार अनूप॥
बिषय भोग अस्थान तन साधक इंद्री जोइ।
आहि भोगता बुद्धि मन तूं न चतुष्टय होइ॥
कारन लिंग अस्थूलतन बुधि मन इंद्री प्रान।
ये जड़ तोहि लहैं नहीं तू चैतन्यप्रमान॥
एकतंतु मै त्रिगुन गुन अरझि उरझि बहु भाइ।
ऐसे सुद्ध स्वरूप मै नाथ जगत दरसाइ॥

बसनपूतरी बसनमय नाना अंग अनूप ।
एक तंतु बिन नहि विथ्यौ यौं सब सुद्ध सरूप ॥
देखि खेलौना खाँड के आनँद भो मन माहि ।
चाह करी जब बस्तु की सबै बिलय होइ जाहि ॥
लह्यौ न सुद्ध स्वरूप जिन कहा लह्यौ तिन कूर ।
साखादल सींचत रह्यौ ज्यौं न सींचियो मूर ॥
जैसे साँचे मे परे होत कनक बहुरँग ।
नानाबित यौं ब्रह्म मैं लै उपाधिको अंग ॥
मृद-विकार मृणमय सकल हिमविकार हिम जानि ।
तंत विकार सुतंतही यौं आतम जग मानि ॥
भयौ बबूला बात मै अगिनि काठको संग ।
बोरज मे तरिवर यथा जलनिधि माह तरंग ॥
मिश्रीकी तूंबी रची रंगरूप ता माहि ।
पान लग्यौ जब भरम तजि सो तो करुई नाहि ॥
पावक मै दीपक घने नभ मे घटपट नाम ।
नीर माझ बोरा भयौ त्यौं जग आतम राम ॥
सत्य कहौ तौ है नहीं मिथ्या कहौ तो आहि ।
कहिअ नाथ अचरिज महा का कहि कहिये काहि ॥

इति श्रीमत्सकलगुण निधान श्रीमहाराज दिगबजयसिंह बहादुर की आज्ञानुसार गोकुलका-यस्थविर चित सीकविलास ग्रंथे आत्मज्ञानउपदेस निरूपन नाम प्रकास ॥१॥

## 39 RASIKBIHARI.

Rasikbihari gives the following account of himself in his *Ramrasayan*.

"I am a Kanyakubja Brahman and my father's name was Sridhar. He was minister to a king. I was born in Jhansi on Paush Shukla 7, 1901 V. E. I was initiated at the age of three months. When I was a year old I died in the evening and was taken to the Sarayu to be thrown in the morning. I was no sooner thrown in water than I opened my eyes. I was picked up at once and named Janki Prasad."

He was subsequently installed as mahant of Kanakbhawan in Ajodhya. Twenty six works of this poet are enumerated in the preface to the *Ramrasayan* published by Shri Venkateshwar Press, Bombay, composed during the period ranging between 1920 to 1939 the last being the *Ramrasayan*. Among these are included two law books for the Panna State of which he was minister (Divan). Many of these works have been printed.

The *Ramrasayan* or a *Ramayan* based on the work of Valmiki was composed at the request of his disciple Rawat Naharsinghji of Kanod in Mewar, where he had gone in the course of his pregrenations in year 1939 V.E.

---

# रामरसायन

## चतुर्थ विभाग

### पुरदर्शन

दोहा

आये पुर अवलोकिबे सुनि सब ही हुलसाय।
धाम पंथ इत उत चहूं चितवत हैं चितलाय॥

घनाक्षरी

कोऊ धाय हेरैं कोऊ काहू कहँ टेरैं कोऊ,
आय लखैं नेरैं कोऊ दूरिते सिधारे हैं।
कोऊ काहू बुझैं कोऊ काहू ते अरूझैं कोऊ,
काहू हठि जूझै कोऊ काहू को निवारे हैं।
कोऊ द्वार, कोऊ हैं दिवार कोऊ छज्जन पै, कोऊ
तौ अटारी नर नारी यों निहारे हैं।
रसिकबिहारी सुखकारी धनुधारी दोउ,
पुर अवलोकैं मंद मंद ही पधारे हैं॥
नृपति-किशोर श्याम गौर द्वै अनूप रूप,
पुर अवलोकिबे को आये हैं बजार में।
छायो शोर भारी चहुं ओर नर नारी भीर,
सुरति न काहू देह गेह की सम्हार में।
रसिकबिहारी वर वाम जे सुधाम सबै,
आईं धाय आँगन अटारी कोऊ द्वार में।
फिरैं फिरकी सी भौंन थिरकी रहैं ना नेक,
कोऊ खिरकी में कोऊ हिरकी किवार में॥
कोऊ मिलकी सौं कछू भाखैं दिल की ना नेक,
हिलकी जुलै लै हिय राखैं हिय की हिलोर।

कोऊ ससकै हैं लै उसास मसकै हैं उर,
रसकैं करेजे कसकैं हैं मन की मरोर।
कोऊ मुख अंचल छिपाय कै दुराय डीठ,
करि करि हाय रहि जाँय नेहँ का झकोर।
रसिकबिहारी लखि रसिकबिहारी-रूप,
सारी हैं दुखारी भारी बिरह-व्यथा के जोर॥
झूमि झूमि झूमैं कोऊ झूमि झूमि दूमैं कोऊ,
दूमि दूमि घूमैं कोऊ घूमि गिरैं भूमैं हैं।
फेरि फेरि हेरैं कोऊ, हेरि हेरि टेरैं कोऊ,
टेरि टेरि घेरैं कोऊ घेरि गहि लूमैं हैं।
रसिकबिहारी मिथिला की नौल नारी सारी,
रूप-मद-छाकी मतवारी करैं धूमैं हैं।
धाय धाय आवैं आय आय रहि जावैं, जाय
जाय गुन गावैं गाय गाय झुकि झूमैं हैं॥
कोऊ कहैं कारो मनिवारो है बिसारो भारो,
कोऊ कहैं फंदी फंदवारो बटपारो री।
कोऊ कहैं निपट धुतारो ठगहारो महा,
कोऊ कहै सूधो है बिचारो संगवारो री।
को कहैं गोरो है न भोरो बिसवोरो सोउ,
जानो जनि थोरो ताहि नीके हौं निहारो री।
रसिकबिहारी कहै कोऊ नौल नारी आली,
कैसेहु तुमैं हैं पै हमैं है प्राणप्यारो री॥
कोऊ कहैं दोई ननदोई तुव आली देखे,
कोऊ कहैं दोई बहनोई तो सिधारे हैं।
कोऊ कहैं दोई जेठ तेरे तू न हेरे भटू,
कोई कहैं गोरे तोरे देवर निहारे हैं।
रसिकबिहारी पुरनारी संगवारी सबै,
मोद ते बिनोद-बैन विविध उचारे हैं।

तौलौं एक बोली कंत साँवरे हमारे सब,
बोली यों हमारे हैं हमारे हैं हमारे हैं ॥
कोऊ दूर ही ते दृग जोरती निहोरती है,
कोऊ चित चोरती बहोरि मुख मोरती।
कोऊ मुसक्यावती सुनावती हैं व्यंग कोऊ,
सैनन बुलवाती है नैनन मरोरती।
कोऊ नीर वारती उतारती हैं आरती लै,
आनन निहारती है कोऊ तृन तोरती।
रसिकबिहारी गुनवारी रूपवारी नारी,
अवधबिहारी को सनेह सिंधु बोरती ॥
कुंतल-कृपानन ते काटत करेजो आन,
भृकुटो कमान तान तानके चढ़ाये हैं।
तापै नैन-बान को सँधान हठि लेवैं प्रान,
जनकपुरी में घमसान यों मचाये हैं।
रसिकबिहारी एक नारी धाय बावरी सी,
घावरी ह्वै द्वार द्वार बचन सुनाये हैं।
कोऊ मृगनैनी वाम धाम ते जु काहू काम,
कित हूँ ना जैयो दो सिकारी आज आये हैं ॥
धाये पुर-बालक बिलोकि जुरि वृंद वृंद,
आये ढिग सकल बिनोद मोद भीने हैं।
जानै नहीं सब रंक निपट निशंक बंक,
चंचल उतंक चपलाई चित दीने हैं।
कोऊ पद पानि पट पीत धनु बान कोऊ,
कोऊ लंक कोऊ जंघ जानु गहि लीने है।
रसिकबिहारी है अनन्द रघुनन्द तिनै,
कहि मृदु बैन मन भाये तोष कीने है ॥
अंग अंग परसै सुढंग रंग रंग रचैं
सहित उमंग संग संग चहुँ डोलै हैं।

कोऊ इतरायं अनखायं औ रिसायँ, कोऊ,
कोऊ बतरायँ कोऊ करत किलोलै हैं।
रसिकबिहारी नेहबस रघुलाल तिनैं,
करत निहाल प्रीति-रीति अनमोलै हैं।
कोऊ देत गारी कोऊ देत कर तारी कोऊ,
कोऊ करैं मनुहारी कोऊ बाल हँसि बोलै हैं॥
कोऊ कहैं श्याम तुव ग्राम है कहां सो कहो,
को है पितु मात औ बातश्रो कित धाम है।
कोऊ कहै लाल किहि देस ते पधारे फेरि,
जैहौ किहि देस इत आये कौन काम है।
कोऊ कहै मीत हम आज यों सुनी है,
मुनि दोय बाल लाये एक गौर एक श्याम है।
रसिकबिहारी पुरबालक अनंद छके,
बार बार बूझैं रावरोई नाम राम है॥
कोऊ बाल बाल सो कहैं हम ऐसी सुनी,
बीरता बढ़ाय चाप तोरिबे सिधाये हैं।
कोऊ कहैं कौतुक बिलोकिबे पधारे दोऊ,
कोऊ कहैं कौशिक भुराय इन लाये हैं।
कोऊ कहैं हेरत बटोही पुर कोऊ कहैं,
रसिकबिहारी आज भूपति बुलाये हैं।
कोऊ कहैं जानैं हम सत्य सा बखानैं सुनो,
जनकलली के ब्याहिबे को इत आये हैं॥
कोऊ बाल बोलै लाल अब न तजैंगे तुम्हैं,
कोऊ कहैं यार संग ते तो नाहिं टारौगे॥
कोऊ कहैं मीत प्रीति करि मिलि रैहैं सदा,
कोऊ कहैं श्याम कबों रोष तो न धारौगे।
रसिकबिहारी कहैं कोऊ तौ बनैगी बात,
जोपै कहू काहू कुछ दोष ना निहारौगे।

कोऊ कहै प्यारे हम सकल सुखारे संग,
चलिहैं तिहारे जब सदन सिधारौगे ॥
कोऊ बाल बोलैं धनुशाल को उताल चलौ,
ह्वै है अतिकाल तौ नृपाल बहु मारखैंगे ।
कोऊ कहैं श्याम इत आवहु हमारे धाम,
देहैं मातु मेवा औ मिठाई मिलि चाखैंगे ।
कोऊ कहैं रसिकबिहारी हितकारी बात,
सुनहुँ हमारी तौ तिहारे कान भावैंगे ।
कोऊ कहै कितहूं न जाहु अब ह्याई रहौ,
जनकदुलारी की सवारी संग राखैंगे ॥
कोऊ जे प्रवीण प्रौढ़ सरस सनेही शुद्ध,
ते लखि अनूप रूप अधिक लुभाने हैं ।
तिनकी सुप्रीति श्याम सुंदर बिलोकि सांची,
रसिकबिहारी अति हिय हुलसाने हैं ।
कहि रसबैन चैन दीनो है कमलनयन,
लाय निज ऐन ते अपार सनमाने हैं ।
सुख-सरसाने मन-माने पहिचाने जाने,
सत्य प्रन ठाने नेह-जाल उरझाने हैं ॥
लूटीहै लुनाई लोनी मिथिलानिवासिन ने,
रसिकबिहारी दुहूं भाई प्रीति जूटी है ।
जूटी चहुंघाई छाई नेह की सचाई तब,
छैल रघुराई निठुराई सब छूटी है ।
छूटी धीरताई बीरताई और गँभीरताई,
अंग अतुराई चतुराई चित्त खूटी है ।
खूटी नूर भूर के गरूर की गरूरताई,
नेह में निकाई प्रभुताई गई लूटी है ॥
सुंदर अनूप रूप साँवरो किशोर लोनो,
देखि देखि मिथिलानिवासी हुलसावहीं ।

सब नर नारी एक एकते कहैं है रुचि,
तोरैं धनु येही तौ अपार सुख छांवहीं।
जनककिशोरी मिलि जोरी श्याम गोरी भली,
विधिहि निहोरी कर जोरी यों मनावहीं।
रसिकविहारी हितकारी बात होवै वेगि,
सकल विचारी सत्य येही यश पावहीं ॥

चौपाई

इहि विधि जनकनगर नर नारी।
राम लषन लखि भये सुखारी ॥
प्रमुदित पुर विलोकि दुहुं भाई।
गुरु ढिग चले हीय हुलसाई ॥
संध्या समय आय दुहुं भ्राता।
गहे मुदित मुनिपद्-जलजाता ॥
करि सन्ध्या बन्दन सुचि रीती।
अमित सराहत पुरजन प्रीती ॥

---

## बनगमन समय लक्ष्मणजी का क्रोध

चौपाई

ताही छिन सुनि लछिमन धाये।
अति हिय शोक रामढिग आये ॥
नाइ माथ बूझो बन-कारन।
रघुवर कीन्हो सकल उचारन ॥
सुनतहि भयो क्रोध अति भारी।
बोले लखन वीर धनुधारी ॥
नाथ सत्य जानी यह बाता।
करी अनीति दोऊ पितु माता ॥

घनाक्षरी।

आजलौं न ऐसी कोऊ कीनी जो नृपाल करैं
रीति रघुवंशिन की सकल मिटावैंहैं।
बुद्धि सब नासी अति जरठ भये हैं अब
कामबस ह्वै के तिय सीख-उर लावैंहैं।
रसिकबिहारी किमि सत्यव्रतधारी भूप
राज देन भाषो अब बनहिं पठावैंहैं।
याते रघुराज राजगादी गहि बैठो फेरि
देखैं तात मात भ्रात कैसे तौ उठावैं हैं॥

सोरठा

सुनि सुबंधु के बैन, कही धीर रघुबीर तब।
लषन धर्म यह है न पितु-आज्ञा किमी त्यागिये॥

घनाक्षरी

गुरु पितु मात वृद्ध स्वामी नृप आयसु जो
होय सो अनंद मानि माथे धरि लीजिये।
काम क्रोध लोभ मोह काहू बस भाषैं बैन
तोऊ तिन दोषन में चित्त नहिं दीजिये।
रसिकबिहारी सुनौ सीख या हमारी बंधु,
निज दुख भागी देखि नेकहू न खीजिये।
परम सुधर्म सतकर्म व्रत सत्य येही
आप तें बड़ेन की न आज्ञा भंग कीजिये॥

दोहा

राम बचन सुनिकै लषन कही क्रोध बस बात।
ज्ञान रावरो या समै, मोंहि न रंच सुहात॥

घनाक्षरी

बैठो राजगादी, नाथ, लीजे धनुबान हाथ
दास हैं तिहारे साथ देखिये लरत को।

तात बाँधि डारौं मात गहिकै निकारौं, सैन
सकल सँहारौं, लखौं सामुहे भरत को ।
रसिकबिहारी धनुधारी या बिचारी काह
ऐसो बीर भारी बनचारी यौं करत को ।
आवैं यमराज देवराज तौ न पावैं राज
हेरौं फेरि होवै को सहायक भरत को ?
धरम यही है सत करम यही है ज्ञान
परम यही है मुख शत्रुन को मोड़िये ।
तात मात भ्रात जात पात हित मीत कोऊ
करहि अनीत लाज ताकी सब तोड़िये ।
रसिकबिहारी छल बलको न दोष कछू
साधिये सुकाज और कलेश संग ओड़िये ।
बनिता बसुंधरा बड़ाई वित्त वीरताई,
वीर रघुवीर, येते कैसहू न छोड़िये ॥
लैवो राजसाज को दिढैवो न्यायकाज को सु
दैवो दान येही सदा आपनो करम है ।
वैरिन को घालिवो औ पालिवो सुदीनन को
युद्ध में निरुद्ध सत्य संतत परम है ।
रसिकबिहारी राजगादी हठि वैठें वीर
यामें रघुवीर कहा काहूकी शरम है ।
त्यागि धनुबाण औ कृपाण तपसी ह्वै जाय
डोलै बन ऐसो नाहिं क्षत्री को धरम है ॥
धनते सुधर्म होवै धन ते सुकर्म होवै
धन ते सुयश लोक धन ही को काज है ।
तात मात भ्रात हित पुत्र औ कलत्र लखौ
रसिकबिहारी सबै धनको समाज है ।
होवै रूपमान गुणमान कुलमान तोऊ
धनबिन कोऊ ताकी राखत न लाज है ।

कैसहू निकाम धनमान सो प्रधान हेरौ
धन है समस्त मूल धन-मूल राज है ॥

दोहा

सो लघु राज न कोउ तजै, यह तौ कौशलराज।
हौं नहिं त्यागन देउँगो, तुमैं राज रघुराज ॥

घनाक्षरी

मारि मारि बाणन कृपाणन ते झारि झारि
मान बलवानन के प्राणन नसावैंगे।
भूरि भानुवंशी चंद्रवंशी वर वीरन के
झुंड झुंड भारी रुंड मुंड महि छावैंगे।
छत्री छत्रधारी छोणिपालन के शोणित से
कुंड भरि सकल दिशान छिति छावैंगे।
रसिकविहारी रघुराज सब साधौ काज।
जियत हमारे राज भरत न पावैंगे ॥
बाणन विदारि सैन सकल संहारौं अबै
गहिकै कृपाण तात मात दुहुं मारौं मैं।
भरत समेत शत्रुशाल दलि डारौं बेगि
केकयनरेशको सुदेशतें निकारौं मैं।
सुर नर नाग करैं कोऊ शत्रुपच्छ तिनैं
करिकै विपच्छ तिहुं लोकते उजारौं मैं।
रसिकविहारी होय आयुसु तिहारी नेक
फेरि वर बीरन की बीरता निहारौं मैं ॥

दोहा

पुनि बोले रघुवर लषन, उर आनौ अब तोष।
रोष विवस अनुचित किये, होत अयश अरु दोष ॥
कही लषन सुनि नाथ हौं सत्य कहौं यह बात।
राज लीजिये कै सहू, कछू न दोष लगात ॥

घनाक्षरी

छलमें न दोष कल बल में न दोष मंत्र
तंत्र में न दोष विष यंत्र में न दोष है।
तात के न मारे दोष मात के न मारे दोष
भ्रात के न मारे दोष दोष में न दोष है।
मित्र पुत्र कुटुम कलत्र के न मारे दोष
धर्म कर्म सकल निवारेहू न दोष है॥
रसिकबिहारी काज साधो रघुराज राज-
राज राज लेवै हेत काहू मैं न दोष है॥
एक नृप घालैं तौं अनेक नृप पालैं एक
भ्रातहि नसावैं बहु भ्रातन बसावैंगे।
एक मात मारें तो अनेक मात ज्यावैं एक
अयश उठावैं तौ अनेक यश पावैंगे।
रसिकबिहारी नेक न्यायते विचारौ, नाथ,
रीति रावरे को हम काह समुझावैंगे।
धरम जिते हैं तिते पातक न यामें जो न
दोऊ तो समान पाप पुण्य होय जावैंगे॥

दोहा

यौं कहि बोले लषन पुन राम चरण शिर नाय।
नाथ दोष जनि कीजिये, दीजे मोहिं रजाय॥

घनाक्षरी

धर्म नहिं जानो औ अधर्म नहिं जानौ रंच
सत्य नहिं जानौं औ असत्य नहिं जानौं हौं।
तात को न जानौं मात भ्रात को न जानौं, गुरु
ज्ञातिको न जानौं जातपाँत को न जानौं हौं।
देव को न जानौं औ अदेव को न जानौं लेव
देवको न जानौं सेव-भेव को न जानौं हौं।

रसिकबिहारी करौं शपथ तिहारी, नाथ,
हौं तौ एक रावरी रजाय दृढ़ जानौं हौं ॥

दोहा

यौं हीं अमित प्रकार बहु कही लषन रिस ठान।
बाल्मीकि आदिक विविध ग्रंथन माहिं प्रमान ॥
लषन बचन सुनिकै कह्यो धर्मधुरंधर राम।
पातक लागे बंधु जिहि करिय नहीं सो काम ॥
निज कीनी कछु होत नहिं दैव-करी सब होय।
याते सोई सत्य है प्रबल दैव-रुचि जोय ॥
सुनत रामवाणी भये, लषण-नैन दुहुँ लाल।
भौंह बंक फरके अधर बोले बैन उताल ॥
पातक दैव दुहूंनकी बड़ी नाथ को भीति।
बार बार सोई कहत, यह न वीर की रीति ॥
को है पातक कित रहै, पुनि कैसो बलमान।
बहुरि दैव को है कहाँ, कीजे वेगि बखान ॥
कै इत दुहुँन बुलाइये, कै बताइये धाम।
हौं तिनते धनु बान लै, करौं जाय संग्राम ॥
बली दैव है अबल पै, करै रुचै तिहि सोय।
सबल सामुहै दैवको जात सकल बल खोय ॥
रामदास की दासता, दबै दैवता जोय।
अधिक न्यून सम होय सो आज लखै सब कोय ॥
हौ निज बलते नाथको, करौं राजअभिषेक।
फेरि लखौं बलवान है, आवैं दैव अनेक ॥
धनु शर शोभा बाहु बल सफल करौं मैं आज।
दैव भरत नृप के अछत, नाथ होयँ युवराज ॥
तात भ्रात कह दैव कह, कहा धर्म कह पाप।
तृण समान जानौं इनैं, इक रावरे प्रताप ॥

यौं कहि जनु शर साजिकै, माथ रामपद टेक।
कही हाथ गहि चलिय हौ, करौं राज-अभिषेक॥
राममात सिय हिय रुचे, लषन-बचन तिहि काल।
धर्मधुरंधर राम तब, बोले अतिहि उताल॥
लषन कहीं तुम प्रथम हम, जानैं नाथ-रजाय।
तौ मम आयसु है यही, रोष तजौ सब भाय॥
लछमन राम रजाय सुनि, मौन रहे शिर नाय।
स्रवित बारि दुहुं नैनते पुनि बोले अकुलाय॥
लाभ हानि सुख दुख समय कीजे हृदय विचार।
बहुरि रजायसु दीजिये लखि सब सारासार॥

चौपाई

बंधु-विनय सुनि पुनि रघुनाथा।
बरने विविध धर्म-यश गाथा॥
कही लषन-कर गहि, बर बानी।
तजौ रोष मम आयसु मानी॥
सुनि बोले लछिमन कर जोरी।
भलहि नाथ पुनि विनती मोरी॥
हौहूं बन चलि हौं तुम साथा।
न तरु प्रान तजिहौं रघुनाथा॥
तब रघुबर बहु विधि समुझाये।
लषन-हृदय कछु बचन न आये॥
राम बंधु जिय की गति जानी।
कही चलौ धनु शर गहि पानी॥

---

30 HARISHCHANDRA.

Babu Harishchandra of Benaras, was born on 9th September 1850 and died on 5th January 1885. He "was the most celebrated of the native poets of the present day. He has done more for the popularisation of vernacular literature than almost any living Indian. He himself was a profilic author in many styles, and he excelled in all. He conducted for many years an excellent vernacular magazine entitled the *Harishchandrika*. He was son of Gopal Chandra Sahu *alias* Gri Dhar Banarasi, who was a prolific author, but who died at the early age of 27, in the year 1859, leaving Harishchandra an orphan only 9 years old. The boy was educated at Queen's College, Benares, and commenced to write at an early age. In the year 1880, so greatly had his fame extended that he was given the title of Bharatendu, or Moon of India, by the unanimous consent of all the editors of the ve-nacular papers of India. He died in the year 1885 universally regretted, being by general consent one who was 'ajata-shatru'. He is best known for the *Sundari Tilak* published in 1869 (Sam. 1926), which is an anthology of poems in the Sawaiya metre from the works of 69 poets. This work is by some said to have been compiled under his instructions by Purukhottam Sukal, and has been frequently printed. One of his latest works was a series of excelent lives of great men, European and Indian, entitled *Prasiddh Mahatamaon ka Jiban Charitr*. He was certainly the best critic which Northern India has as yet produced. A short account of his life is given in the *Chandrast* of Byas Ram Shankar Sharma, printed at the Hari Parkas Press in Banares in 1885, after the poet's death. Also at the end of Harish-chandar's *Kashmir Kasum* (or history of Kashmir ), there is a short account of the author and a list of about a hundred works by him.*"

* The compiler of these selections had the pleasure of making his aquiantance during his stay in Benares in 1879

* *Modern Vernacular Literature of Hindustan, page 124-125.*

and it was a perusal of his works which inspired in him that love for his mother-tongue, the service of which has been the aim and work of his life. Babu Harishchandra was a man of very agreeable manners and his death at the early age of 35 was universally regretted. The following are the last two lines of the elegy composed by the compiler on his death.

भरतखंड-जन-कमल हरि भाषा-कवि-कुल-चंद ।
छांडि सोक-तम लोक महँ अथये श्रीहरिचंद ॥

Harishchandra was not only a scholar and a poet but he was also a patriot and his premature death was a great loss to Benares. He gave, a great impetus to modern Hindi writing and may be safely styled the father of modern Hindi literature. He wrote verse in most all the languages of Upper India and one of his poems in these Selections is in Bengali metre.

---

# चन्द्रावली नाटिका

## चौथा अंक

### ( स्थान चंद्रावलीजी की बैठक )

[ खिड़की से यमुनाजी दिखाई पड़ती हैं। पलंग बिछा हुआ है परदे पड़े हुये हैं। इत्रदान पानदान इत्यादि सजे हुये हैं ]

( जोगनी आती है )

जोगिनी—अलख, अलख, आदेश आदेश गुरुको ! अरे कोई है। इस घर में ? कोई नहीं बोलता। क्या कोई नहीं है? तो अब मैं क्या करूं ? बैठूं। क्या चिन्ता है ? फकीरों को कहीं कुछ रोक नहीं। उसमें भी हम प्रेम की जोगिन। तो अब कुछ गावैं !

( बैठ कर गाती है )

"कोई एक जोगिन-रूप कियें।
भौहैं बंक छकोहैं लोयन चलि चलि कोयन कान छियें ॥
सोभा लखि मोहत नारी नर वारि फेरि जल सबहि पियें।
नागर मनमथ अलख जगावत गावत कांधे बीन लियें ॥

बनी मनमोहिनी जोगिनियां।
गल सेली तन गेरुआ सारी केश खुले सिर बेंदी सोहिनियां ॥
माते नैन लाल रंग डोरे मद-बोरे मोहै सबन छलिनियां।
हाथ सरंगी लिये बजावत गाय जगावत विरह-अगिनियां ॥

जोगिन प्रेम की आई।
बड़े बड़े नैना छुए कानन लौं चितवन मद-अलसाई ॥
पूरी प्रीतिरीति रससानी प्रेमीजन-मन भाई।
नेह-नगर में अलख जगावत गावत बिरह-बधाई ॥

जोगिन-आंखिन प्रेम खुमारी ।
चंचल लोयन कोयन खुभि रही काजर-रेख ढरारी ॥
डोरे लाल लाल रस बोरे फैली मुख उंजियारी ।
हाथ सरंगी लिये बजावत प्रेमिन-प्रानपियारी ॥

जोगिन मुख पर लट लटकाई ।
कारी घूंघरवारी प्यारी देखत सब मन भाई ॥
छूटे केस गेरुआ बागे सोभा दुगुन बढ़ाई ।
सांचे ढरी प्रेम को मूरति अंखियां निरखि सिराई ॥

( नेपथ्य में से पैंजनी की झनकार सुनकर )

अरे कोइ आता है। तो मैं छिप रहूं। चुप चाप सुनूं। देखूं यह सब क्या बातें करती हैं।

(जोगिन जाती है, ललिता आती है )

ल०—हैं, अब तक चन्द्रावली नहीं आई। सांझ हो गई, न घर में कोई सखी है न दासी, भला कोई चोर चकार चला आवै तो क्या हो। (खिड़की की ओर देखकर) अहा। यमुनाजी की कैसी शोभा हो रही है, जैसा वर्षा का बीतना और शरद् का आरंभ होना वैसाही वृन्दावन के फूलों की सुगन्धि से मिले हुए पवन की झकोरोंसे यमुनाजी का लहराना कैसा सुन्दर और सुहावना है, चित्त को मोहे लेता है। आहा! यमुना जी की शोभा तो कुछ कही ही नहीं जाती। इस समय चन्द्रावली होती तो यह शोभा उसे देखाती। वा वह देख ही के क्या करती उलटा उसका बिरह और बढ़ता ( यमुना की ओर देखकर ) निस्सन्देह इस समय बड़ी ही शोभा है।

तरनि-तनूजा-तट तमाल-तरुवर बहु छाये ।
झुके कूल सों जल परसनहित मनहु सुहाये ॥
किधौं मुकुर मैं लखत उझकि सब निज निज सोभा ।
कै प्रनवत जल जानि परम पावन फल लोभा ॥

मनु आतप बारन तीर कों खिमिटि सबै छाये रहत ।
कै हरिसेवा हित नै रहे निरखि नैन मन सुख लहत ॥
कहूँ तीर पर कमल अमल सोभित बहु भांतिन ।
कहुँ सैवालन मध्य कुमुदिनी लगि रहि पांतिन ॥
मनु दृग धारि अनेक जमुन निरखत ब्रजसोभा ।
कै उमगे पिय प्रिया प्रेम के अनगिन गोभा ॥
कै करि कै कर बहु पीय कों टेरत निज ढिग सोहई ।
कै पूजन को उपचार लै चलति मिलत मन मोहई ॥
कै पिय पद उपमान जानि एहि निज उर धारत ।
कै मुख करि बहु भृङ्गन मिस अस्तुति उच्चारत ॥
कै ब्रजतियगन-बदन-कमल की झलकत झांईं ।
कै ब्रज हरिपद-परस हेत कमला बहु आईं ॥
कै सात्विक अरु अनुराग दोउ ब्रज मण्डल बगरे फिरत ।
कै जानि लच्छिमी-भौन एहि करि सतधा निज जल धरत ॥
तिनपै जे ह छिन चन्दजोति राका-निसि आवति ।
जल में मिलि कै नभ अवनी लौं तान तनावति ॥
होत मुकुरमय सबै तबै उज्जल इक ओभा ।
तन मन नैन जुड़ावत लखि सुन्दर सो सोभा ॥
सो को कवि जो छबि कहि सकै ता छन जमुनानीर की ।
मिलि अवनि और अम्बर रहत छबि इकसी नभ तीर की ॥
परत चन्द्र-प्रतिबिम्ब कहूँ जल मधि चमकायो ।
लोल लहर लहि नचत कबहुँ सोई मन भायो ॥
मनु हरि दरसन हेत चन्द जल बसत सुहायो ।
कै तरङ्ग कर मुकुर लिये सोभित छबि छायो ॥
कै रास रमन मैं हरिमुकुटआभा जल दिखरात है ।
कै जल उर हरि मूरति बसति ता प्रतिबिंब लखात है ॥
कबहुं होत सत चन्द कबहुँ प्रगटत दुरि भाजत ।
पवन गवन बस बिम्ब रूप जल मैं बहु साजत ॥

मनु ससि भरि अनुराग जमुनजल लोटत डोलैं।
कै तरङ्ग की डोर हिंडोरन करत कलोलैं॥
कै बाल-गुडी नभ मैं उड़ी सोहत इत उत धावती।
कै अवगाहत डोलत कोऊ ब्रजरमनी जल आवती॥
मनु जुग पच्छ प्रतच्छ होत मिटि जात जमुनजल।
कै तारागन ठगन लुकत प्रगटत ससि अविकल॥
कै कालिन्दी-नीर तरङ्ग जितो उपजावत।
तितनो ही धरि रूप मिलन हित तासों धावत॥
कै बहुत रजत चकई चलत कै फुहार जल उच्छरत।
कै निसिपति-मल्ल अनेक बिधि उठि बैठत कसरत करत॥
कूजत कहुं कलहंस कहूं मज्जत पारावत।
कहूं कारंडव उड़त कहूं जल-कुक्कुट धावत॥
चक्रवाक कहुं बसत कहूं बक ध्यान लगावत।
सुक पिक जल कहुं पियत कहूं भ्रमरावलि गावत॥
कहुं तट पर नाचत मोर बहु रोर बिबिधि पच्छी करत।
जल पान न्हान करि सुख भरे तट सोभा सब जिय धरत॥
कहूँ बालुका बिमल सकल कोमल बहु छाई।
उज्जल झलकत रजत-सिढ़ी मनु सरस सुहाई॥
पिय के आगम हेत पांवड़े मनहुं बिछाये।
रत्नरासि करि चूर कूल मैं मनु बगराये॥
मनु मुक्तमांग सोभित भरी, श्याम नीर चिकुरन परसि।
सतगुन छायो कै तीर मैं, ब्रजनिवास लखि हिय हरसि॥

( चन्द्रावली अचानक आती है )

चं०—वाह वाह री बहिना आजु तो बड़ी कविता करी। कविताई की मोट की मोट खोलि दीनी। मैं सब छिपें छिपें सुनती।

( दबे पांव से योगिन आकर एक कोने में खड़ी हो जाती है )

ल०—भलो भलो, बीर, तोहि कविता सुनिबेकी सुधि तौ आई-हमारे इतनोई बहुत है।

चं०—(सुनते ही स्मरण पूर्वक लम्बी सांस लेकर)

सखीरी, क्यों सुधि मोहि दिवाई।
हौं अपने गृह-कारज भूली, भूली रही बिलमाई।
फेर वहै मन भयो जात अब मरिहौं जिय अकुलाई।
हौं तबही लौं जगत काज की जब लौं रहौं भुलाई॥

ल०—चल जान दे, दूसरी बात कर।

जो०—(आप ही आप) निस्सन्देह इस का प्रेम पक्का है, देखो मेरी सुधि आते ही इस के कपोलों पर कैसी एक साथ ज़रदी दौड़ गई। नेत्रों में आंसुओं का प्रवाह उमग आया। मुंह सूख कर छोटा सा होगया। हाय! एकही पल में यह तो कुछ की कुछ होगई। अरे इस की तो यही गति है।

छुरी सी छकी सी जड़ भई सी जकी सी घर,
हारी सी बिकी सी सो तो सब ही घरी रहै।
बोले ते न बोलै दृग खोलै नाहिं डोलै बैठी,
एकटक देखै सो खिलौना सी धरी रहै।
हरीचंद औरो घबरात समुझाये हाय,
हिचकि हिचकि रोवै जीवति मरी रहै।
याद आयें सखिन रोआवैं दुख कहि कहि,
तो लौं सुख पावै जौ लौ मुरछि परी रहै॥

अब तो मुझ से रहा नहीं जाता। इससे मिलने को अब तो सभी अंग व्याकुल हो रहे हैं।

चं०—(ललिता की बात सुनीअनसुनी करके बांये अंग का फरकना देखकर आपही आप) अरे यह असमय में अच्छा सगुन क्यों होता है, (कुछ ठहर कर) हाय, आशा भी क्या ही बुरी वस्तु है और प्रेम भी मनुष्य को कैसा अन्धा कर देता है। भला वह कहां और मैं कहां—पर जी इसी भरोसे पर फूला जाता है कि अच्छा सगुन हुआ है तो ज़रूर आवेंगे।

(हंसकर), हूँ—उन को हमारी इस वखत फिकिर होगी ! मान न मान मैं तेरा मिहमान। मन को अपने ही मतलब की सूझती है मेरे। पिय मोहि बात न पूछै तऊ सोहागिन नाम। ( लम्बी सांस लेकर ) हा! देखो प्रेम की गति ! यह कभी आसा नहीं छोड़ती। जिस को आप चाहो वह चाहै झूठ भूठ भी बात न पूछै पर अपने जी को यह भरोसा रहता है कि वे भी जरूर इतना ही चाहते होंगे ( कलेजे पर हांथ रख कर ) रहो रहो क्यों उमगे आते हो, धीरज धरो व कुछ दीवार में से थोड़े ही निकल आवेंगे।

जो०—( आप ही आप ) होगा प्यारी, ऐसा, ही होगा। प्यारी, मैं तो यहीं हूं। यह मेरा ही कलेजा है कि अंतर्य्यामी कहलाकर भी अपने लोगों से मिलने में इतनी देर लगती है। ( प्रगट सामने बढ़कर ) अलख, अलख !

[ दोनों आदर करके बैठाती हैं ]

ल०—हमारे बड़े भाग जो आपु सी महात्मा के दर्शन भये।

चं०—( आप ही आप ) न जानैं क्यों इस योगिन की ओर मेरा मन आप से आप खिचा जाता है।

जो०—भलो, हम अतीतन को दर्शन कहा, यौंही नित्य हो घर घर डोलत फिरैं।

ल०—कहा तुम्हारो देस है,

जो०— प्रेमनगर पिय गांव।

ल०—कहा गुरू कहि बोलहीं,

जो०— प्रेमी मेरो नांव।

ल०—जोग लियो केहि कारने,

जो०— अपने पिय के काज।

ल०—मंत्र कौन,

जो०— प्रिय नाम इक,

ल०— कहा तज्यौ।

जो०— जगलाज ॥

ल०—आसन कित ?

जो०— जित ही रमैं,

ल०— पन्थ कौन ?

जो०— अनुराग ।

ल०—साधन कौन ?

जो०— . पिया मिलन,

ल०— गादी कौन

जो०— सुहाग ॥

नैन कहै गुरु मन दियो, बिरह सिद्धि उपदेस ।
तब सों सब कछु छोड़ि हम, फिरत देस परदेस ॥

चं०—( आप ही आप ) हाय यह भी कोई बड़ी भारी वियोगिनि है। तभी इसकी ओर मेरा मन आप से आप खिचा जाता है।

ल०—तौ संसार को जोग तो और ही रकम को है, आप को तो पन्थ ही दूसरो है। तौ भला हम यह पूछैं कि का संसार के और जोगी लोग वृथा जोग साधैं हैं।

जो०—या मैं का सन्देह है, सुनो

( सारङ्गी छेड़कर गाती है )

पचि मरत वृथा सब लोग जोग सिर धारी।
सांची जोगिन पिय बिना वियोगिन नारी ॥
विरहागिन धूनी चारों ओर लगाई।
बंसीधुनि की मुद्रा कानों पहिराई ॥
अँसुवन की सेलो गल में लगत सुहाई।
तन धूर जमी सोइ अंग भभूत रमाई ॥
लट उरझि रहीं सोई लटकाई लट कारी।
सांची जोगिन पिया बिना वियोगिन नारी ॥
गुरु विरह दियो उपदेस सुनो व्रजबाला।

पियबिछुरन-दुख क बिछाओ तुम मृगछाला ॥
मन के मन के की जपो पियाको माला।
बिरहिन की तो हैं सभी निराली चाला ॥
पीतम से लगी लौ अचल समाधि न टारी।
सांची जोगिन पिय बिना बियोगिन नारी ॥
यह है सुहाग का अचल हमारे बाना।
असगुन की मूरति खाक न कभी चढ़ाना ॥
सिर सेंदुर देकर चोटी गूँथ बनाना।
कर चूरी मुख मे रंग तमोल जमाना ॥
पीना प्याला भर रखना वही खुमारी।
सांची जोगिन पिय बिना बियोगिन नारी ॥
है पंथ हमारा नैनों के मत जाना।
कुल लोक वेद सब औ परलोक मिटाना ॥
शिवजी से जोगी को भी जोग सिखाना।
हरिचन्द्र एक प्यारे से नेह बढ़ाना ॥
ऐसे बियोग पर लाख जोग बलिहारी।
सांची जोगिन पिय बिना बियोगिन नारी ॥

चं०—( आप ही आप ) हाय हाय! इसका गाना कैसा जी को बेधे डालता है। इस के शब्द का जी पर ऐसा विचित्र अधिकार होता है कि वर्णन के बाहर है। या मेरा जी ही चोटल हो रहा है। हाय हाय! ठीक प्रानप्यारे कीसी इस की आवाज़ है। ( बल पूर्वक आंसुओं को रोक कर और जी बहला कर ) कुछ इससे और गवाऊँ। ( प्रगट ) जोगिन जी कष्ट न हो तो कुछ और गाओ ( कह कर कभी चाव से उस की ओर देखती है और कभी नीचा सिर कर के कुछ सोचने लगती है। )

जो०—( मुसकाकर ) अच्छा प्यारी, सुनो ( गाती है )।
जोगिन रूपसुधा की प्यासी।
बिनु पिय मिलें फिरत बनही बन छाई मुखहि उदासी ॥

भोग छोड़ि धन धाम काम तजि भई प्रेम-बनवासी ।
पिय हित अलख अलख रट लागी पीतम-रूप-उपासी ॥
मनमोहन प्यारे तेरे लिये जोगिन बन बन बन छान फिरी ।
कोमल से तन पर खाक मली ले जोग स्वांग सामान फिरी ॥
तेरे दरस कारन डगर डगर करती तेरा गुनगान फिरी ।
अब तो सूरत दिखला प्यारे हरिचन्द्र बहुत हैरान फिरी ॥

चं०—( आपही आप ) हाय यह तो सभी बातें पते की कहती है । मेरा कलेजा तो एक साथ ऊपर को खिंचा आता है । हाय ! अब तो सूरत दिखला प्यारे ।

जो०— तो अब तुम को भी गाना होगा । यहां तो फ़कीर हैं । हम तुम्हारे सामने गावें तुम हम्हारे सामने न गाओगी । ( आपही आप ) भला इसी बहाने प्यारी की अमृतबानी तो सुनेंगे । (प्रगट) हां ! देखो हमारी यह पहिला भिक्षा खाली न जाय । हम तो फ़कीर हैं, हम से कौन लाज है ।

चं०—भला मैं गाना क्या जानूं । और फिर मेरा जी भी आज अच्छा नहीं है, गला बैठा हुआ है । (कुछ ठहर कर) नीची आंख कर के और फिर मुझे संकोच लगता है ।

जो०—( मुसक्या कर ) वाहरे संकोचवाली! भला मुझ से कौन संकोच है । मैं फिर रूठ जाऊंगी जो मेरा कहना न करोगी ।

चं० –( आप ही आप ) हाय हाय इस की कैसी मीठी बोलन है जो एक साथ जी को छु ने लेती है । ज़रा से झूठे क्रोध से जो इसने भौंहें तनेनी की हैं वह कैसी भली मालूम पड़ती हैं । हाय ! प्राणनाथ कहीं तुम्हीं तो योगिन नहीं बन आये हो । (प्रगट ) नहीं रूठो मत, मैं क्यों न गाऊंगी । जो भला बुरा आता है सुना दूंगी, पर फिर भी कहती हूं आप मेरे गाने से प्रसन्न न होंगी । पै, मैं हाथ जोड़ती हूं मुझसे न गवाओ । ( हाथ जोड़ती है ) ।

ल०—वाह तुझे नये पाहुने की बात अवश्य माननी होगी। ले, मैं तेरे हाथ जोड़ू हूं, क्यों न गावैगी। यह तो उससे बहाली बता जो न जानती हो।

चं०—तो तूही क्यों नहीं गाती। दूसरों पर हुकुम चलाने को तो बड़ी मुस्तैद होती है।

जो०—हा, हां सखी तुही न पहिले गा। ले मैं सरंगो से सुर की आस देती जाती हूं।

ल०—यह देखो, जो बोलै सो घी को जाय, मुझे क्या, मैं अभी गाती हूँ।

( राग बिहाग गाती है )

अलख गति जुगल पिया प्यारी की।
को लखि सकै लखत नहिं आवै तेरी गिरिधारी की॥
बलि बलि बिछुरनि मिलनि हँसनि रूठनि नितही यारी की।
त्रिभुवन की सब रति गति मति छबि या पर बलिहारी की॥

चं०—( आप ही आप ) हाय! यहां आज न जानें क्या होरहा है। मैं कुछ सपना तो नहीं देखती। मुझे तो आज कुछ सामान ही दूसरे दिखाई पड़ते हैं। मेरे तो कुछ समझ ही नहीं पड़ता कि क्या देख सुन रही हूं। क्या मैंने कुछ नशा तो नहीं पिया है? अरे यह योगिन कहीं जादूगर तो नहीं है। ( घबड़ानासी होकर इधर उधर देखती है। )

( इस की दशा देख कर ललिता सकपकाती और जोगिन हंसती है। )

ल०—क्यो ? आप हंसती क्यों हैं ?

जो०—नहीं योंही मैं इस को गीत और सुनाया चाहती हूँ पर जो यह फिर गाने का करार करे।

चं०—( घबड़ाकर ) हां मैं अवश्य गाऊंगी, आप गाइए ( फिर ध्याना-वस्थित सी हो जाती है )

जो०—( सारंगी बजाकर गाती है ) ( संकरा )

तू केहि चितवति चकित मृगी सी।
केहि ढूंढत तेरा कहा खोयो क्यों अकुलाति लखाति ठगी सी ॥
तन सुधि करु उघरत री आंचर कौन ख्याल तू रहति खगी सी।
उतर न देत जकी सी बैठी मद पीया कै रैन जगी सी॥
चौंकि चौंकि चितवति चारहुं दिसि सपने पिय देखति उमगी सी।
भूलि बैखरी मृगछौनी ज्यों निज दल तजि कहुं दूर भगी सी॥
करति न लाज हाट घर बर की कुलमरजादा जाति डगी सी।
हरीचंद ऐसिहि उरझी तौ क्यों नहिं डोलत संग लगी सी॥
तू केहि चितवति चकित मृगी सी॥

चं०—( उन्माद से ) डोलूंगी डोलूंगी संग लगी ( स्मरण करके लजाकर आप ही आप ) हाय हाय! मुझे क्या हो गया है। मैंने सब लज्जा ऐसी धो बहाई कि आये गये भीतर बाहरवाले सबके सामने कुछ बक उठती हूं। भला यह एक दिन के लिये आई विचारी जोगिन क्या कहैगी? तो भी धीरज ने इस समय बड़ी लाज रक्खी। नहीं तो मैं-राम, राम-नहीं नहीं मैंने धीरे से कहा था किसी ने सुना न होगा! अहा! संगीत और साहित्य में भी कैसा गुन होता है कि मनुष्य तन्मय होजाता है, उस पर भी जले पर नोन। हाय, नाथ, हम अपने उन अनुभवसिद्ध अनुरागों और बढ़े हुये मनोरथों को किसको सुनावैं जो काव्य के एक एक तुक और संगीत की एक एक तान से लाख लाख गुन बढ़ते हैं और तुम्हारे मधुर रूप और चरित्र के ध्यान से अपने आप ऐसे उज्वल सरस और प्रेममय हो जाते हैं मानों सब प्रत्यक्ष अनुभव कर रहे हैं। पर, हा, अंत में करुणारस में उनकी समाप्ति होती है क्योंकि शरीर की सुधि आते ही एक साथ बेबसी का समुद्र उमड़ पड़ता है।

जो०—वाह, अब यह क्या सोच रही हो? गाओ ले अब हम नहीं मानैंगी।

ल०—हां सखी अब अपना बचन सच कर।

चं०—[ अर्द्धोन्माद की भांति ] हां हां मैं गाती हूं [ कभी आंसू भरकर, कभी कई बेर कभी ठहर कर, कभी भाव बता कर, कभी बे सुर तालही कभी ठीक ठीक कभी टूटी आवाज से पागल की भांति गाती है ]

मन की का सों पीर सुनाऊं।
बकनो वृथा और पति खोनी सबै चबाई गाऊं ॥
कठिन दरद कोऊ नहिं हरिहै धरिहै उलटो नाऊं।
यह तो जो जानै सोइ जानै क्यों करि प्रगट जनाऊं ॥
रोम रोम प्रति नैन श्रवन मन केहि धुनि रूप लखाऊं।
बिना सुजानशिरोमनि री केहि हियरो काढ़ि दिखाऊं ॥
मरमिन सखिन वियोगदुखिन क्यों कहि निज दसा रोआऊं।
हरीचन्द पिय मिले तो पगि परि गहि पटुका समझाऊं ॥

( गाते गाते बेसुध हो कर गिरा चाहती है कि एक बिजली सी चमकती है और जोगिन श्रीकृष्ण बन कर उठा कर गले लगाते हैं और नेपथ्य में बाजे बजते हैं )

ल०—( बड़े आनन्द से ) सखी बधाई है, लाखन बधाई हैं। ले होश में आजा। देख तो कौन तुझे गोद में लिये है।

चं०—(उन्माद की भांति भगवान के गले में लपट कर)

पिय तोहि राखौंगी भुजन मैं बांधि।
जान न देहौं तोहिं पियारे धरौंगी हिये सों नांधि ॥
बाहर गर लगाइ राखौंगी अन्तर करौंगी समाधि।
हरीचन्द छूटन नहिं पैहौ लाल चतुरई साधि ॥
पिय तोहि कैसे हिय राखौं छिपाय।
सुन्दर रूप लखत सब कोऊ यहै कसक जिय आय ॥
नैनन में पुतरी करि राखौं पलकन ओट दुराय।
हियरे में मनहूँ के अन्तर कैसे लेउँ लुकाय ॥
मेरो भाग रूप पिय तुमरो छीनत सौतैं हाय।
हरीचन्द जीवन धन मेरे छिपत न क्यों इत धाय ॥

पिय तुम और कहूं जिन जाहु ।
लेन देहु किन मो रंकिन कों रूपसुधारस लाहु ॥
जो जो कहौ करौं सोइ सोई धरि जिय अमित उछाहु ।
राखौं हिये लगाइ पियारे किन मन माहिं समाहु ॥
अनुदिन सुन्दर बदन सुधानिधि नैन चकोर देखाहु ।
हरीचन्द पलकन की ओटैं छिनहु न नाथ दुराहु ॥
पिय तोहि कैसे बस करि राखौं ।
तुव दृग मैं तुव हिय मैं मैं निज हियरो केहि विधि नाखौं ॥
कहा करौं का जतन विचारौं विनती केहि विधि भाखौं ।
हरीचन्द प्यासी जनमन की अधर-सुधा किमि चाखौं ॥

भगवान—तौ प्यारी मैं तोहि छोड़ि कै कहां जाऊंगो, तू तौ मेरो स्वरूप ही है । यह सब प्रेम की सिच्छा करिबे कौं तेरी लीला हैं ।

ल०—अहा, इस समय जो मुझे आनन्द हुआ है उसका अनुभव और कौन कर सकता है? जो आनन्द चन्द्रावली को हुआ है, वही अनुभव मुझे भी होता है । सच है युगल के अनुग्रह बिना इस अकथ आनन्द का अनुभव और किस को है ।

चं०—पर नाथ ऐसे निठुर क्यों हौ ? अपनों को तुम कैसे दुखी देख सकते हो ? हा ! लाखों बातैं सोची थीं कि जब कभी पाऊंगी तो यह कहूंगी, यह पूछुंगी, पर आज सामने कुछ नहीं पूछा जाता ।

भ०—प्यारी मैं निठुर नहीं हूं । मैं तो अपुने प्रेमिन को बिना मोल को दास हूं । परन्तु मोहि निहचै है कि हमारे प्रेमिन कों हम सों हू हमारो बिरह प्यारो है । ताही सों हूं बचाय जाऊं हूं । या निठुरता मैं जे प्रेमी हैं बिनको तो प्रेम और बढ़ै और जो कच्चे हैं बिनकी बात खुल जाय । सो प्यारी, यह बात हूं दूसरेन की है । तुमारो का, तुम और हम तो एक ही हैं । न तुम हम सौं जुदी हो न प्यारी जूसों । हमनें तो पहले ही कही कै यह सब लीला है । ( हाथ जोड़ कर ) प्यारी छिमा करियौ, हम तौ तुम्हारे सबन के

जनम जनम के रिनियां हैं । तुम सों हम कभू उरिन होईवेई के नहीं (आंखों में आंसू भर आते हैं)।

चं०—(घबड़ा कर दोनों हाथ छुड़ा कर आंसू भर के) बस, बस, नाथ, बहुत भई, इतनी न सही जायगी। आप के आंखों में आंसू देख कर मुझसे धीरज न धरा जायगा ( गले लगा लेती है )

( विशाखा आती है )

वि०—सखी बधाई है। स्वामिनी ने आज्ञा दई है के प्यारे सों कहि दै चंद्रावली के कुंज मैं सुखेन पधारौ।

चं०—( बड़े आनन्द से घबड़ा कर ललिता विशाखा से ) सखियो, मैं तो तुम्हारे दिये पीतम पाये है। ( हाथ जोड़ कर ) तुम्हारो गुन जनम जनम गाऊंगी।

वि०—सखी,पीतम तेरो तू पीतम को। हम तौ तेरी टहलनी हैं। यह सब तौ तुम सबन की लीला है। या मैं कौन बोलै और बोलै हू कहा जौ कछु समझै तौ बोलै— या प्रेम की तौ अकथ कहानी हैं। तेरे प्रेम की परिलेख तो प्रेम की टकसाल होयगी और उत्तम प्रेमिनी को छांड़ि और काहू की समझ ही मैं न आवैगी। तू धन्य, तेरो प्रेम धन्य, या प्रेम के समझिवेवारे धन्य, और तेरे प्रेम को चरित्र जो पढ़ै सो धन्य। तो मैं और स्वामिनी मैं भेद नहीं है, ताहू मैं तू रस को पोषक ठैहरी। बस,अब हमारी दोउन की यही बिनती है कै तुम दोऊ गलबाहीं दैकै बिराजौ और हम जुगुल जोड़ी के दर्शन करि आज नेत्र सुफल करैं।

( गलबांही देकर जुगल स्वरूप बैठते हैं )

दोनों—नीके निरखि निहारि नैन भरि नैनन को फल आजु लहौ री।
जुगल रूप छबि अमित माधुरी रूप सुधारस-सिंधु बहौ री॥
इनहीं सों अभिलाख लाख करि इक इनहीं को नितहि चहौ री।
जो नरतनहि सफल करि चाहौ इनही के पदकंज गहौ री॥

करत ज्ञान संसार जाल तजि बरु बदनामी कोटि सहौ री।
इनहीं के रस मत्त मगन नित, इनहीं के ह्वै जगत रहौ री॥
इनके बल जगजाल कोटि अघ तृन सम प्रेम प्रभाव दहौ री।
इनहीं को रसबस करि जानौ यहै मनोरथ जिय उमहौरी॥
राधा चंद्रावली कृष्ण बृज जमुना गिरवर मुखहिं कहौरी।
जनम जनम यह कठिन प्रेमबृत हरीचंद इक रस निबहौ री॥

भ०—प्यारी!! और जो इच्छा होय सो कहौ, काहे सों कै जो तुम्हैं प्यारो है सोई हमैं हूं प्यारो है।

चं०—नाथ और कोई इच्छा नहीं। हमारी तो सब इच्छा की अवधि आपके दर्शन ही ताईं हैं तथापि भरत को यह वाक्य सफल होय,

परमारथ स्वारथ दोउ कहँ संग मेलि न सानैं।
जे आचारज होयँ धरम निज ते पहिचानैं॥
वृन्दाविपिन-विहार सदा सुख सों थिर होई।
जन-वल्लभी कहाइ भक्ति बिनु हो इन कोई॥
जग जाल छाँड़ि अधिकार लहि कृष्णचरित सब ही कहैं।
यह रतन-दीप हरिप्रेम को सदा प्रकाशित जग रहैं॥

( फूल की दृष्टि होती है, बाजे बजते हैं और जवनिका गिरती है )

---

# प्रेममाधुरी

कूकै लगीं कोइलैं कदम्बन पै बैठि फेर
धोये धोये पात हिलि हिलि सरसै लगे।
बोलै लगे दादुर मयूर लगे नाचै फेरि
देखि के सँजोगी जन हिय हरसै लगे।
हरी भई भूमि सीरी पवन चलन लागी
लखि हरिचन्द फेर प्रान तरसै लगे।
फेरि झूमि झूमि बरषा की रितु आई फेरि
बादर निगोरे झुकि झुकि बरसै लगे॥
आयो सखी सावन बिदेस मनभावनजू
कैसे करि मेरो चित हाय धीर धारि है।
ऐहैं कौन झूलन हिंडोरे बैठि संग मेरे
कौन मनुहारि करि भुजा कँठ पारि है।
हरिचन्द भीजत बचै है कौन भीजि आप,
कौन उर लाइ काम-ताप निरवारि है।
मान समै पग परि कौन समुझै है हाय,
कौन मेरी प्रानप्यारी कहि कै पुकारि है॥
आई गुरु लोग सँग न्योते बृज गांव नई
दुलही सुहाई सोभा अंगन सनी रही।
पूछे मनमोहन बतायो सखियन यह
सोई राधा प्यारी वृषभानु की जनी रही।
हरीचन्द पास जाय प्यारो ललचाय दीठि
लाज की धसी सो मानौं हीर की अनी रही।
देखो अनदेखो देख्यो आधो मुख हाय तऊ
आधो मुख देखिबे की हौस ही बनी रही॥
भूली सी भ्रमी सी चौंकी जकीसी थकीसी गोपी
दुखी सी रहत कछु नांहीं सुधि देह की।

मोही सी लुभाई कछु मोदक सो खाये सदा
बिसरी सी रहैं नेक खबर न गेह की।
रिस भरी रहैं कबौं फूली न समात अंग
हँसि हँसि कहैं बात अधिक उमेह की।
पूछे ते खिसानी होय उत्तर न आवै तोहि
जानी हम जानी है निसानी या सनेह की॥
अहके जगत बीच काहूं सो न करै बैर
कोऊ कछू काम करै इच्छा जौन जोई की।
ब्राह्मन की छत्रिन की बैसन की शूद्रन की
अन्त्यज मलेछ की न ग्वाल की न भोई की।
भले की बुरे की हरीचन्द से पतितहूँ की
थोरे की बहुत की न एक की न दोई की।
चाहै जो कुनिन्दा भयो जग बीच मेरे मन
तौ न तूं कबहुं कहूँ निन्दा करु कोई की॥
इत उत जग में दिवानी सो फिरत रही
कौन बदनामी जौन सिरपै लई नहीं।
त्रास गुरुलोगन की आस के अनेक सही
कब बहु भांतिन के ताय सौं तई नहीं।
हरीचन्द गिरी बन कुंज जहां जहां सुन्यो
तहां तहां कब उडि धाइ के गई नहीं।
होनी अनहोनी कीनी सब ही तिहारे हेत
तऊ प्रानप्यारे भेंट तुमसों भई नहीं॥
एक बेर नैन भरि देखे जाहि मोहै तौन
मान्यो ब्रजगांव ठांव ठांव में कहर है।
संग लगी डोलैं कोऊ घर ही कराहैं परी
छूटयो खान पान रैन चैन बन घर है।
हरीचन्द जहाँ सुनौ तहां चरचा है यहां
इक प्रेम-डोर नाथ्यो सगरो सहर है।

यामें न सँदेह कछू, दैया, हौं पुकारे कहौं
भैया की सौं मैया री कन्हैया जादूगर है ॥
जौन गली कढ़ै तहां मोहै नर नारी सब
भीरन के मारे बन्द होइ जात राह है।
जकी सी थकी सी सबै इत उत ठाढ़ी रहैं
घायल सी घूमैं केती किये मन चाह है।
हरीचन्द जासों जोई कहै तौन सोई करै
बरबस तजै सब पतिव्रत राह है।
यामें न सँदेह कछू सहजहि मोहै मन,
सांवरो सलोनो जानै टोना खामखाह है ॥
सुखद समीर रूखी होइ के चलन लागी
घटि चली रैन कछु सिसिर हेमन्त की।
फूले लागे फूल फेरि बौरे बन आम लागे
कोकिलै कुहकैं लागीं माती मदमन्त की।
हरीचन्द काम की दुहाई सी फिरन लागी
आवै लागी छन छन सुधि प्यारे कन्त की।
जानी परै आयु बिरहीन की सिरानी अब,
आयो चाहैं रातैं फेरि दुखद बसन्त की ॥
बन बन आगि सी लगाइ के पलास फूले
सरसों गुलाब गुल्लाला कचनारो, हाय।
आइ गयो सिर पै चढ़ाय मैन बान निज
बिरहिन दौरि दौरि प्रानन सम्हारो, हाय।
हरीचन्द कोइलैं कुहकि फेर बन बन
बाजै लाग्यो बन फेरि काम को नगारो, हाय।
दूर प्रानप्यारो काको लीजिये सहारो अब,
आयो फेरि सिर पै बसन्त बजमारो, हाय ॥
पूरन पियूष प्रेम-आसव छकीं हौं, रोम
रोम रस भीनो सुधि भूली गेह गात की।

लोक परलोक छांड़ि लाज सों बदन मोड़ि
उघरि नची हौं तजि संक तात मात की।
हरीचन्द एतेहूपै दरस दिखावै क्यों न
तरसत रैन दिना प्यासे प्रान पातकी।
एरे ब्रजचन्द तेरे मुख की चकोरी हूँ मैं,
एरे घनस्याम तेरे रूप की हौं चातकी॥
छांड़ि कुल बेद तेरी चेरी भई चाहभरी
गुरुजन परिजन लोकलाज नासी हौं।
चातकी तृषित तुव रूपसुधा हेत नित
पल पल दुसह बियोग दुख-गासी हौं।
हरीचन्द एक ब्रत नेम प्रेम ही को लीयो
रूप की तिहारे ब्रजभूप हौं उपासी हौं।
ज्याय लै रे प्रानन बचाय लै लगाय कंठ
एरे नन्दलाल तेरी मोल लई दासी हौं॥
कबहुंक बारिन में कुंजन निवारिन में
इत उत बेलिन को चौंक चितवत है।
कासन कपासन में फिरत उदास कबौं
पल्लवन बैठि बैठि दिन रितवत है।
हरीचन्द बागन कछारन पहारन में
जित तित एखो गुनि नेह हितवत है।
सूखे सूखे फूलन पै तरुगनमूलन पै
मालती-बिरह भौंर दिन बितवत है।
काले परे कोस चलि चलि थकि गये पाय
सुख के कसाले परे ताले परे नस के।
रोय रोय नैनन में हाले परे जाले परे
मदन के पाले परे प्रान परबस के।
हरीचन्द अंगहू हवाले परे रोगन के
सोगन के भाले परे तन बल खसके।

पगन में छाले परे नांघिबे को नाले परे
तऊ लाल लाले परे रावरे दरस के ॥
थाकी मति अंगन की गति परि गई मंद
सूखि झांझरी सी ह्वै के देह लागी पियरान ।
बावरी सी बुद्धि भई हंसी काहू छीन लई
सुख के समाज जित तित लागे दूर जान ।
हरीचन्द रावरे विरह जग दुख भयो
भयो कछु और होनहार लागे दिखरान ।
नैन कुम्हिलान लागे बैनहु अथान लागे
आओ, प्राननाथ, अब प्रान लागे मुरझान ॥
सुनी है पुरानन में द्विज के मुखन बात
तोहि देखे आपजस होत ही अचूक लै ।
तासों हरिचन्द करि दरसन तेरो जिय
मेट्यो चाहैं कठिन मनोभव की हूक है ।
ऐसो करि मोहि सबै प्यारे नंदनंद जू सो
मिली कहैं लावै मुख सौतिन के लूक है ।
गोकुल के चन्दजू सों लागै जो कलंक तौ तूँ
सांचो चौथ चन्द्र ना तो बादर को टूक है ॥

---

## प्रातसमीरन

पयार छंद*

मन्द मन्द आवै देखो प्रात-समीरन ।
करत सुगंध चारों ओर विकीरन ॥
गात सियरात तन लागत सीतल ।
रैन निद्रालस जन सुखद चंचल ॥
नेत्र सीस सीरे होत सुख पावै गात ।
आवत सुगन्ध लिये पवन प्रभात ॥

---

* Bengali metre.

वियोगिनी विदारन मन्द मन्द गौन।
बन गुहाबास करै सिंह प्रात-पौन॥
नाचत आवत पात पात हिहिनात।
तुरंग चलत चाल पवन प्रभात॥
आवै गुंजरत रस फूलन को लेत।
प्रात को पवन भौंर सोभा अति देत॥
सौरभ सुमदधारा ऊंची किये मस्त।
गज सो आवत चल्यो पवन प्रसस्त॥
फुलावत हिय कंज जीवन सुखद।
सज्जन सो प्रात पौन सोहै बिना मद॥
दिसा प्राची लाल करै कुमुदी लजाय।
होरी को खिलार सो पवन सुख पाय॥
भौंर शिष्य मंत्र पढ़ै धर्म कर्मवन्त।
प्रात को समीर आवै साधु को महन्त॥
सौरभ को दान देत मुदित करत।
दाता बन्यो प्रात-पौन देखो री चलत॥
पातन के पावै लेत परम खिराज।
आवत गुमान भरयो समीरन आज॥
गावै भौंर गूंजि पात खरक मृदंग।
गुनी को अखारो लिये प्रात-पौन संग॥
काम में चैतन्य करै देत है जगाय।
मित्र उपदेस बन्यो भोर पौन आय॥
पराग को मौर दिये पच्छी बोल बाज।
ब्याहन आवत प्रात-पौन चल्यो आज॥
आप देत थपकी गुलाब चुटकार।
बालक खिलावै देखो प्रात की बयार॥
जगावत जीव जग करत चैतन्य।
प्रान-तत्व सम प्रात आवै धन्य धन्य॥

गुटकत पच्छी धुनि उड़े सुख होत ।
प्रात पौन आवै बन्यो सुन्दर कपोत ॥
नव मुकलित पद्म-पराग के बोझ ।
भारवाही पौन चलि सकत न सोझ ॥
छुअत सीतल सबै होत गात आत ।
स्नेही के परस सम पवन प्रभात ॥
लिये जात्री फूल गंध चलै तेज धाय ।
रेल रेल आवै लखी रेल प्रात बाय ॥
बिबिधि उपमा धुनि सौरभ को भौन ।
उड़त अकास कबि-मन किधौं पौन ॥
अंग सिहरात छुये उड़त अंचल ।
कामिनी को पति प्रात-पवन चंचल ॥
प्रात समीरन सोभा कहि नहिं जाय ।
जगत उद्योगी करै आलस नसाय ॥
जागै नारी नर लगै निज निज काम ।
पंछी चहचह बोलै ललित ललाम ॥
कोई भजै राम राम कोई गंगा न्हाय ।
कोई सजि बस्त्र अंग काज हेत जाय ॥
चटकैं गुलाब फूल कमल खिलंत ।
कोई मुखबन्द करैं पर न हिलंत ॥
गावत प्रभाती बाजै मन्द मन्द ढोल ।
कहूं करै द्विजगन जय जय बोल ॥
बजै सहनाई कहूं दूर सो सुनाय ।
भैरवी की तान लेत चित को चुराय ।
उड़त कपोत कहूं काग करै रोर ।
चुहू चुहू चिरैयन कीनो अति सोर ॥
बोलै तमचोर कहूं ऊंची करि माथ ।
अल्ला अकबर करैं मुल्ला साथ साथ ॥

बुझी लालटेन लिये झुकि रहे माथ।
पहरू लटकि रहे लम्बो किये हाथ॥
स्वान सोये जहां तहां छिपि रहे चोर।
गऊ पास बच्छन अहीर देंत छोर॥
दही फल फूल लिये ऊंचे बोलैं बोल।
आवत ग्रामीन जन चले टोल टोल॥
सड़क सफाई होत करि छिड़काव।
बग्गी बैठि हवा खाते आवैं उमराव॥
काज व्यग्र लोग धाये कँधन हिलाय।
कसे कटि चुस्त बने पगड़ी सजाय॥
सोई वृत्ति लागी सब नरन के चित्त।
बुरी भली सबै करैं लीक जौन नित्त॥
चले मनसूबा लोक थोकन के जौन।
मार पीट दान धर्म काम काज मौन॥
ब्यास बैठे घाट घाट खोलि के पुरान।
बाम्हन पुकारे लगे हाय, हाय, दान॥
अरुन किरिन छाई दिसा भई लाल।
घाट नीर चमकन लागे तौन काल॥
दीप जोति उड़गन सब चन्द मन्द।
मिलत चकई चका करत अनन्द॥
प्रलय पीछे सृष्टि सम जगत लखाय।
मानो मोह बीत्यो भयो ज्ञानोदय आय॥
प्रात-पौन लागे जाग्यो कवि हरिचन्द।
ताकी स्तुति करि रच्यो यह बंग-छन्द॥

---

## प्रबोधिनी

जागो मंगल रूप सकल ब्रज-जन-रखवारे।
जागो नंदानंदकरन जसुदा के बारे॥

जागो बलदेवानुज रोहिनि-मात दुलारे।
जागो श्री राधाजू के प्रानन ते प्यारे॥
जागो कीरति-लोचन-सुखद भान-मान वर्द्धित करन।
जागो गोपी-गोप-प्रिय भक्त-सुखद असरन सरन॥
होन चहत अब प्रात चक्रवाकिन सुख पायो।
उड़े विहँग तजि बास चिरैयन रोर मचायो॥
नव मुकुलित उत्पल पराग लै शीत सुहायो।
मन्थर गति अति पौन करत पँडुर बन धायो॥
कलिका उपवन विकसन लगी भँवर चले सँचार करि।
पूरब पच्छिम दोउ दिसि अरुन तरुन कुत तेज धरि॥
दीपजोति भइ मन्द पहरु-गन लगे जँभावन।
भई सँजोगिन दुखी कुमुद मुद मुँदे सुहावन॥
कुम्हिलाने कच कुसुम वियोगिन लगि सचुपावन।
भई मरगजी सेज लगे सब भैरव गावन॥
तन अभरनगन सीरे भये काजर हग विकसित सजत।
अधरन रस-लाली साथ मुख पान स्वाद चाह न तजत॥
मथत दही ब्रजनारि दुहत गौअन ब्रजबासी।
उठि उठि निज निज काज चलत सब घोषनिवासी॥
द्विजगन लावत ध्यान करत सन्धादि उपासी।
बनत नारि खँडिता क्रोध पिय पेखि प्रकासी।
गौरम्भन सुनि बच्छगन आतुर माता ढिग चलत।
पशु वृन्द सबै बन को गवन करत चले सब उच्छलत॥
मथे सदन नवनीत लिये रोटी घृत बोरी।
तनिक सलोनो साक दूध की भरी कटोरी॥
खरी जसोदा मात जात बलि बलि तृन तोरी।
तुव मुख निरखन हेत ललक उर किये करोरी॥
रोहिनि आदिक सब पाउ ही खरीं बिलोकन बदन तुव।
उठि मंगलमय दरसाय मुख मंगलमय सब करहु भुव॥

करत काज नहिं नन्द विना तुव मुख अवरेखे ।
दाऊ बन नहिं जात बदन सुन्दर विनु देखे ॥
ग्वालिन दधि नहिं बेंचि सकत लालन बिनु पेखे ।
गोप न चारत गाय लखे बिनु सुन्दर भेखे ॥
भइ भीर द्वार भारी खरे सब मुख-निरखन-आस करि ।
बलिहार जागिये देर भई बन गोचारन चेत करि।
डूबत भारत, नाथ-बेगि जागो अब जागो ।
आलस-दव एहि दहन हेत चहुं दिसि सो लागो ॥
महा मूढ़ता-वायु बढ़ावत तेहि अनुरागो ।
कृपादृष्टि की वृष्टि बुझावहु आलस त्यागो ॥
अपुनो अपनायो जानि के करहु कृपा गिरिवरधरन ।
जागो बलि बेगहि नाथ, अब देहु दीन हिन्दुन सरन ॥
प्रथम मान धन बुद्धि कुशल बल देइ बढ़ायो ॥
क्रम सों विषय-विदूषित जन करि तिनहिं घटाया ॥
आलस में पुनि फांसि परस्पर बैर चढ़ायो ।
ताही के मिस जवन काल सम को पग आयो ॥
तिनके कर की करवाल बल बाल वृद्ध सब नासि के ।
अब सोवहु होइ अचेत तुम दीनन के गल फांसि के ॥
कहँ गये विक्रम भोज राम बलि कर्ण युधिष्ठिर ।
चन्द्रगुप्त चाणक्य कहां नासे करि के थिर ॥
कहं छत्री सब मरे जरे नसि गये किते गिर ।
कहां राज को तौन साज जेहि जानत है चिर ॥
कहं दुर्ग सैन धन बल गयो धूरहि धूर दिखात जग ।
जागो अब तौ खल-बल-दलन रक्षहु अपनो आर्य-मग ॥
जहां विसेसर सोमनाथ माधव के मन्दर ।
तहं मसजिद बनि गई होत अब अल्ला अकबर ॥
जहं भूसी उज्जैन अवध कन्नौज रहे बर ।
तहं अब रोवत सिवा चहूँ दिसि लखियत खंडहर ॥

जहं धन विद्या बरसत रही सदा अबै वाही ठहर ।
बरसत सबही विधि बेबसी अब तौ जागो चक्रधर ॥
गयो राज धन तेज रोष बल ज्ञान नसाई ।
बुद्धि वीरता श्री उछाह शूरता मिटाई ॥
आलस कायरपनो निरुद्यमता अब छाई ।
रही मूढ़ता बैर परस्पर कलह लराई ॥
सब विधि नासी भारतप्रजा कहुं न रह्यो अवलंब अब ।
जागो जागो करुनायतन फेर जागिहौ नाथ कब ॥
सीखत कोउ न कला उदर भरि जीवत केवल ।
पशु समान सब अन्न खात पीवत गंगा जल ॥
धन बिदेस चलि जात तऊ जिय होत न चंचल ।
जड़ समान ह्वै रहत अकलहत रचि न सकत कल ॥
जीवत बिदेस की वस्तु लै ता बिनु कछु नहिं करि सकत ।
जागो जागो अब सांवरे सब कोउ रुख तुम्हरो तकत ॥
पृथीराज जयचन्द कलह करि जवन बुलायो ।
तिमिरलंग चंगेजआदि बहु नरन कटायो ॥
अलादीन औरंगजेब मिलि धरम नसायो ।
विषय-वासना दुसह मुहम्मद सह फैलायो ॥
तबलौं सोये नाथ तुम जागे नहिं कोऊ जतन ।
अब तौ जागो बलि बेर भइ हे मेरे भारतरतन ॥
जागौ हौं बलि गई बिलम्ब न तनिक लगावहु ।
चक्र सुदरसन हाथ धारि रिपु मारि गिरावहु ॥
थापहु थिर करि राज छत्र सिर अटल फिरावहु ।
मूरखता दीनता कृपाकरि बेग नसावहु ॥
गुन विद्या धन बल मान बहु सबै प्रजा मिलिकै लहैं ।
जय राजराज महराज की आनँद सों सब ही कहैं ॥

*Printer* : G. N. Sarveriya, RAJPALI PRESS, Allahabad, 1926.